सवारका मनसबदार नियुक्त किया गया। इसके नौ वर्ष बाद दक्षिणमें उसकी मृत्यु हुई। राव मनोहर फारसीका अच्छा कवि था।

पृष्ठ ५९, पद्यांक ६९७. दलपत बीकानेरीये......।

यह राजा रायसिंहके बाद बीकानेरकी गद्दी पर बैठा। सन् १६१२ ई. में जहांगीरने उससे अप्रसन्न हो कर सूरसिंहको बीकानेरकी गद्दी दी। दलपतसिंहने हिसारके आसपास विद्रोहका झंडा खड़ा किया।

पृष्ठ ५९, पद्यांक ६९८. ज्यावदी......।

संभवतः जहांगीरके मनसबदार जियाउद्दीन काजवानीसे मतलब है। जहांगीरने उसे एक हजारी मनसबदार बनाया और तबेलेके हिसाब-किताब पर नियुक्त किया। ( देखें, तुजुके जहांगीरी, अंग्रेजी अनुवाद, पृ. २५)। दयालदासने अपनी ख्यातमें इसका नाम जावदीन दिया है (पृ.१४४-६)।

पृष्ठ ५९, पद्यांक ६९९. शेख कबीर......।

यह शेख सलीम चिश्तीका वंशज था। इसकी दूसरी उपाधियां शुजातखां और रुस्तमे जमा थीं। यह मऊका रहने वाला था। जहांगीरने गद्दी पर बैठनेके समय इसे १००० का मनसबदार बनाया। बंगालमें उसने बड़ी बहादुरीसे बादशाही सेवा की। इसकी वीरताके कारण ही बादशाहने उसे रुस्तमे जमाकी उपाधि दी थी।

पृष्ठ ६१, पद्यांक ७१७. फिर पठयो पतिसाह पैं......।

तुजुके जहांगीरीमें दलपतको पकड़ कर भेजनेका श्रेय खोश्तके फौजदार हाशिमको दिया गया है।

पृष्ठ ६२, पद्यांक ७३०. दक्षिणमें अलिफखां......।

यह वास्तवमें दक्षिण पर खांजहांके आक्रमणके समयका वर्णन है। मलिक अम्बर ( अग्रिम टिप्पण देखें ) के अहमदनगर राज्यमें अत्यन्त प्रबल हो जाने पर जहांगीरने १६०८ में अब्दुर्रहीम खानखानाको उसके विरुद्ध भेजा। खानखाना असफल रहा। अहमदनगरका दुर्ग भी मुगलोंके हाथसे निकल गया। नाम मात्रके लिये इससे कुछ पूर्व जहांगीर शाहजादे परवेज़को दक्षिणका सिपहसालार नियुक्त कर चुका था। उसकी मददके लिये खांजहां लोदीकी अध्यक्षतामें बादशाहाने एक बहुत बड़ी फौज भेजी जिसमें अलिफखां भी सम्मिलित था। सन् १६११ में यह निश्चय हुआ कि अब्दुल्ला गुजरातसे नासिक और त्र्यम्बककी तरफ बढ़े, और बरार एवं खानदेशसे खांजहां, मानसिंह आदि उसे सहायता प्रदान करें। किन्तु अब्दुल्लाने बिना परवाह किये एकदम हमला बोल दिया। दौलताबाद पहुँचते पहुँचते उसकी बहुत सी फौज क्षीण हो गई। बाकी फौजका बहुत सा अंश बागलाना पहुँचनेसे पूर्व नष्ट हो गया। अब्दुल्लाको हारते देख कर बाकी शाही फौजें भी पीछेकी तरफ लौट पड़ी। रासा कारने ठीक ही लिखा है :–

अब्दुल्लहके बिचरते, बिचर भई दल मांहि ।
आये सब रहानपुर, कहूँ रह्यो को नांहि ॥

पृष्ठ ६२, पद्यांक ७३५. अंबर आयौ साजि दल, गनती आवै नांहि......।

अंबरका अर्थ यहां मलिक अंबर है । ऐसे राजनीतिज्ञ दक्षिणने कम ही उत्पन्न किये हैं। शासन-प्रबन्ध एवं सैन्य-संचालन इन दोनोंमें यह निपुण था । खानखाना, खाने जहां आदिको परास्त करना इसी वीर हब्सीका कार्य था । अहमदनगरके राजाकी इसने अच्छी सेवा की । सन् १६२६ में इसकी मृत्यु हुई । इसके विस्तृत वर्णनके लिये जहांगीरका कोई इतिहास देखें ।

पृष्ठ ६२, पद्यांक ७२३. अब्दुल्लह......।

अब्दुल्ला जहाँगीरका प्रसिद्ध सेनापति था । मेवाड़में इसने अनेक विजय प्राप्त की । इससे प्रसन्न हो कर जहाँगीरने इसे फिरोज जंगकी उपाधि दी । मेवाड़से यह गुजरात भेजा गया ।

पृष्ठ ६४, पद्यांक ७६०. सगरपै......।

सगर महाराणा अमरसिंह प्रथमका चाचा था । शाहजादे परवेजको मेवाड़ पर भेजते समय बादशाह जहांगीरने इसे मेवाड़के राणाकी उपाधि दी और मुगलों द्वारा अधिकृत मेवाड़का अधिकांश प्रदेश इसे दे दिया । मेवाड़से संधि होने पर जहाँगीरने इससे राणाकी उपाधि ले कर रावतकी उपाधि दी । सन् १६१७ ई० में इसका देहान्त हुआ ।

पृष्ठ ६५, पद्यांक ७६९. खुसरो बीतर बीतखां......।

पद्यांक ८०० के टिप्पणका अन्तिम भाग देखें । यह इसका सामान्य उदाहरण है कि जहाँगीरके राज्यमें दिल्लीके निकट भी गड़बड़ थी ।

पृष्ठ ६७, पद्यांक ७९८. राजा विक्रमजीतकै......।

यह राजकुमार खुर्रमका अत्यन्त विश्वासपात्र था । सन् १६१८ में जहाँगीरकी आज्ञासे सोरठके जामको इसने दिल्लीके अधीन किया । सन् १६१९ में शाहजादे शाहजहांकी तरफसे यह कांगड़े पर भेजा गया । इसीके साथ अलिफखां भी रहा होगा । दक्षिणमें अम्बरके विरुद्ध शाहजहाँकी सफलताका पर्याप्त श्रेय विक्रमजीतको है । शाहजहाँके विद्रोही होने पर विक्रमजीतने आगरेको लूटा दिल्लीके निकट बिलोचपुर नामके स्थान पर शाहजहांके पक्षमें शाही सेनाके विरुद्ध युद्ध करता हुआ यह मारा गया । इसका असली नाम सुन्दर था ।

पृष्ठ ६७, पद्यांक ८००. सूरजमल......।

यह मऊ नूरपुरके राजा वसुका पुत्र था । सन् १६१५ में जब मुर्तजाखांने कांगड़ा लेनेका प्रयत्न किया तो यह भी शाही फौजदारोंमें था । शाही विफलतामें सूरजमलका षड्यन्त्र भी शायद कुछ कारण रहा हो । इसके विरुद्ध शिकायतें होने पर भी बादशाहने इसे क्षमा कर दिया । दक्षिणमें शाहजादा शाहजहांकी इसने अच्छी सेवा की । मुर्तजाकी मृत्युके बाद इसे शाही सेनाका मुख्य सेना-

पति बना कर बादशाह जहांगीरने कांगड़ेके विरुद्ध भेजा, किन्तु भाई-बन्धुओंसे लड़ना इसे अभीष्ठ न था। यहाँ विद्रोह कर इसने पहाड़ी राजाओंका एक प्रबल संघ तैयार किया।

सय्यद सफी बर्हाको इसने युद्धमें हराया और शाही परगने लूटे, किन्तु विक्रमजीतके सामने इसका कुछ वश न चला। इसकी राजधानी मऊ नूरपुर पर विक्रमजीतने अधिकार कर लिया। रासासे प्रतीत होता है कि अलिफखांको इस स्थान पर विक्रमजीतने शाही सेनाके कुछ भागके साथ रखा। इसके कुछ दिन बाद सूरजमल बीमार हो कर मर गया। जहाँगीरने इसके स्थान पर उसके भाई जगतसिंहको नियुक्त किया और उसे १००० जात, ५०० सवारकी मनसबदारी दी। (कुछ विशेष वर्णनके लिये अवशिष्ट टिप्पण देखें)।

पृष्ठ ६९, पद्यांक ८१४. जहांगीर मानी नहीं, बिक्रम करी जु बात......।

इस पंक्तिसे प्रतीत होता है कि विक्रमाजीत सर्वप्रथम साम द्वारा कार्य सिद्ध करनेका प्रयत्न किया करता था !

पृष्ठ ६९. पद्यांक ८१५, टूट्यो गढ़......।

गढ़की विजयका समय नवम्बर १६ सन् १६२० है।

पृष्ठ ७०, पद्यांक ८२७. ठटा......।

यह भी पहाड़ी दुर्ग है। सिन्धका ठटा नहीं।

पृष्ठ ७२, पद्यांक ८४४. सरदारखां......।

सरदारखां पचास वर्षका हो कर ११ मुहर्रम सन् १०३५, तदनुसार सं० १६८२ आश्विन सुदी १३–१४ को दस्तोंकी बीमारीसे मर गया। बादशाहने यह सुन कर पंजाबके पहाड़ोंकी फौज-दारी अलिफखांको दी जो उसके मददगारों में से था। (जहांगीरनामा)

पृष्ठ ७२, पद्यांक ८४४.

पहाड़ी नेताओंके स्थानादिके लिये इस पुस्तकके परिशिष्ट रूपमें प्रकाशित अलिफखांकी पैड़ी देखें।

पृष्ठ ७३, पद्यांक ८६५. नगरोटै डेरे कीये जगतै दल बल साज......।

जगतसिंह राजा बसुका दूसरा पुत्र था। ( पद्य ८०१ वाला ऊपर का टिप्पण देखो ) जब शाहजहांने विद्रोह किया तो उसका कृपापात्र होनेके कारण जगतसिंहने पहाड़ोंमें पहुँच कर उपद्रव किया। ( ग्लैडविन, जहांगीर, पृष्ठ १४३ ) ।

पृष्ठ ७४, पद्यांक ८७७. सादकखां पैठान हो, चीठी दई पठाय......।

सादिकखां पंजाबका सूबेदार बनाया जा कर जगतसिंहके विरुद्ध भेजा गया। इस कार्यमें उसे विशेष सफलता न मिली। जहांगीरकी मृत्युके बाद आसफखांने इसे शाहजहांकी तरफ कर

लिया। (तुजुके जहांगोरो अंग्रेजो, अनुवाद, खंड २, पृ. २५९; इकबाल नामा, पृष्ठ २०३)।

पृष्ठ ८०, पद्यांक ९३३. अलिफखांका मृत्यु सम्वत्......।

सं० १६८३ जहांगीरके राज्यका अंतिम वर्ष था। अलिफखांकी पैडीके अनुसार इसका जन्म संवत् १६२१ था। इसलिये ६२ वर्षकी अवस्थामें रण-प्रांगणमें इस वीरने अपने प्राण दिये।

पृष्ठ ८२, पद्यांक ९३९. ग्रन्थका रचनाकाल......।

संवत् १६९१ रासाके मुख्यांशका रचनाकाल है। इसके बादका भाग इसकी अनुपूर्ति मात्र है।

पृष्ठ ८२, पद्यांक ९३९. कवित पुरातन मैं सुन्यौ, तिह बिध कर्‌यो वखान......।

क्या इन शब्दोंसे यह अर्थ लिया जाय कि अलिफखांके मृत्युके कुछ ही समय बाद, किसी अन्य कविने इस विषय पर कोई कवित्त लिखा और जांनने उसे अपनी रचनाका आधार बनाया। अधिक संभव तो यह प्रतीत होता है कि केवल रासाके आदि भागके लिये कविने उसका आश्रय लिया है। अन्य बातें उसके प्रायः समसामयिक थीं।

पृष्ठ ८३, पद्यांक ९६०. अमरसिंह राठौरका आगरेमें काम आना......।

मुसलमानी इतिहासकारोंने इस विषय पर जो कुछ लिखा है उसका सारांश निम्न-लिखित है –

अमरसिंह दरबारसे कुछ दिनोंसे अनुपस्थित रहा था। जब वह जुलाई २६, १६४४ ई० सन्‌के दिन वापस आया तो मीरबख्शी सलावतखां उसे दाराके स्थान पर बादशाहसे मिलनेके लिये ले गया। अमरसिंह बांई तरफ खड़ा था और बादशाह शामकी नमाजके बाद कुछ हुक्म लिखा रहा था। सलावतखां मुल्ला करामतसे कुछ बातचीत करने लगा। अमरसिंहको संदेह हुआ कि सलावतखां उसकी शिकायत कर रहा है। अचानक ही अमरसिंहका खंजर सलावतखां पर पड़ा और सलावतकी इह लीला समाप्त हो गई। खलीलुल्लाखां और अर्जुनने एक दम अमरसिंह पर हमला किया, और शीघ्र ही कुछ और मनसबदार और गुर्जबदार उनसे आ मिले। अमरसिंह मारा गया। अमरसिंहके साथियोंने अर्जुनसे इसका बदला लेनेका प्रयत्न किया और इसी झगड़े में मीर तुजुकखां मीरखां, मुशरिफ मुलकचंद आदि मारे गये। अन्ततः सय्यदखां जहां और रशीदखां अन्सारी आदिने अमर-सिंहके आदमियों पर आक्रमण किया और उन्हें मार डाला।

इसी घटनाका अतिरंजित रूप अनेक राजपूती ख्यातोंमें मिलता है। सबसे विश्वस्त वर्णनकी दो जैन कृतियां हैं जिन्हें श्री अगरचंद नाहटाने 'भारतीय विद्या' खंड २ में प्रकाशित किया था। इनके अनुसार वास्तविक घटनाका रूप यह था :–

बीकानेर और नागोरके बीचमें कुछ सरहदी झगड़ा पैदा हो गया था। इसीके बाद अमरसिंह शाहजादा दाराशुकोहकी हवेलीमें बादशाहसे मिलने गया। बादशाह गुसलखानेमें था। सलावतखांसे अमरसिंहका कुछ वाद विवाद हो गया और अमरसिंह कह बैठे "अच्छा खबर

पड़ेगी।" सरहदी झगड़ेमें सलाबतखांने ताना देते हुए कहा, "क्या खबर पड़ेगी? बीकानेर तो खबर पड़ी। क्या रावजी गंवारी करते हो?" इतना सुनते ही अमरसिंहने कटारी चलाई। वह सलाबतखांके पेटमें घुस गई। शाहजहांने अमरसिंहको पहले तो घर जानेका हुक्म दिया, किन्तु दाराशिकोहके कहने पर मनसबदारोंसे कहा, "देखो, न जाने पाये। अमरसिंहको मार लो।" गौड़ विट्ठलदासके लड़के अर्जुनने धोखेसे वार कर अमरसिंहको गिराया और गुर्जबदारोंने आ कर अमरसिंहका काम तमाम किया। जब लाश बाहर भेजी गई तो गोकुलदास, मीरखां और हरनाथ भाटीने बख्सी मूलकचंदको मार डाला। गोकुलदास और हरदास अमरसिंहके दस अन्य नौकरों सहित यहीं लड़ कर काम आये। प्रातःकाल होते ही राठौड बल्लू, राठौड भावसिंह, गिरधर व्यास आदिने अमरसिंहकी रानियोंको सती किया और फिर अर्जुनसे बदला लेनेका विचार किया। बादशाहने उनके विरुद्ध खांजहां सैयदको भेजा। बल्लू राठौड़ आदि अमरसिंहके ६४ आदमी वीरतासे लड़ते हुए काम आये।

संवत् १७०१ श्रावण शुक्ला द्वितीयको तीन या चार घड़ी बीतने पर अमरसिंहने सलावतखांको कत्ल किया और स्वयं मारा गया। लाशके बाहर आते ही उसी समय उनके १२ साथियोंने भी लड़कर वीर गति प्राप्त की।

बल्लू राठौड़का सैयद खांजहांसे युद्ध श्रावण सुदी ३ के तीसरे पहर हुआ।

पृष्ठ ८७. पद्यांक ९९३, ताहिरखां हैं बलखमैं साहिजादै के पास......।

शाहजादा मुरादने सन् १६४६ ई. जुलाई सातके दिन बलखमें प्रवेश किया।

पृष्ठ ८७, पद्यांक ९९१. इंद खोहकै......।

इसका असली नाम अन्दखुद है। इस स्थान पर मुगल सेनाने अस्त्राखानी नज्रमुहम्मदको परास्त किया।

पृष्ठ ८९ पद्यांक १०१९, फिरी मुहिम बलखकी......

औरंगजेबने सन् १६४७ अक्तूबर ३ के दिन बलख से प्रयाण किया।

पृष्ठ ८९, पद्यांक १०१९. बहुर पठाई फौज तब, गढ़ कंधारकौं लैन......।

ईरानके बादशाह अब्बास द्वितीयने फरवरी १६४६ में मुगलोंसे कंधार जीत लिया। शाहजहांने औरंगजेबको कंधार जीतनेकी आज्ञा दी। शाहमीरकी लड़ाईमें, जिसका संभवतः रासामें वर्णन है, मुगल सेनापति रुस्तमखां विजयी हुआ। सितम्बर ३, १६४९ के दिन औरंगजेबने दुर्गका पहला घेरा उठाया।

पृष्ठ ८९, पद्यांक १०२३. कंधार पर दूसरा आक्रमण......।

यह सन् १६५२ में फिर औरंगजेबकी अध्यक्षतामें हुआ।

पृष्ठ ९०, पद्यांक १०२६. कंधार पर तीसरा आक्रमण......।

तीसरा आक्रमण सन् १६५३ में दाराकी अध्यक्षतामें हुआ।

पृष्ठ ९०, पद्यांक १०२०. दौलतखांकी मृत्यु......।

संवत् १७१० अर्थात् सन् १६५२ में हुई।

# अवशिष्ट टिप्पण

विक्रमाजीत द्वारा कांगड़ाकी विजय–

सूरजमल पर विक्रमाजीतके आक्रमण और कांगड़ाकी विजयका शाहजहांके मुन्शी जलालातिबा द्वारा रचित शश फतह कांगड़ामें अच्छा वर्णन है। इससे पहाड़ी प्रान्तके भूगोल और तत्सामयिक राजनैतिक परिस्थिति पर पाठकोंको कुछ अधिक प्रकाश मिलेगा। अतः इसका सार यहाँ प्रस्तुत करते हैं :–

बादशाहने सूरजमलके विद्रोहके विषयमें सुनते ही उसे दबानेके लिये शाहजहांको नियुक्त किया और उसे कांगड़ा जीतनेकी भी आज्ञा दी। सूरजमलने पंजाबके कई परगनोंमें लूटमार मचा रखी थी। शाहजहांने विक्रमाजीतको सेनाका नायक बनाया, और बादशाह जहांगीरके १२वें वर्षके शहीरयार महीनेमें ( १ शाबान. हिज्री सन १०२७ ) उसे गुजरातसे एक बड़ी फौजके साथ रवाना किया। सूरजमल यह सुनते ही पठानकोटकी तरफ भागा और मऊके दुर्गमें जा कर ठहरा। मऊ चारों तरफसे पहाड़ों और जंगलोंसे घिरा हुआ है, देशके बहुत विशाल और मजबूत दुर्गोंमें उसकी गिनती है। राजा विक्रमाजीतने शीघ्र दुर्गको घेर लिया। सूरजमलने सामना किया, किन्तु पराजित हुआ। उसके ७०० व्यक्ति, मर्द और औरत मारे गये। स्वयं सूरजमल राजबसुके बनाये हुए नूरपुर नामके किलेमें कुछ साथियों सहित भाग गया। विक्रमाजीतने यहाँ उसका पीछा किया, और सूरजमलने चम्बाके राज्यमें घुस कर तारागढ़के किलेमें आश्रय लिया। चार दिनके घेरेके बाद विक्रमाजीतने यह किला भी हस्तगत किया। यहां उसकी फौजके बहुतसे आदमी मारे गये। सूरजमल फिर भागा और उसने चम्बाके राजाके यहाँ शरण ग्रहण की।

विक्रमाजीतने तारागढ़की विजयके बाद हारा, पहाड़ी, ठठा, पकरोटा, सूर और जावालीके किले जीते। इसी बीचमें सूरजमलके भाई माधोसिंहने कुछ उपद्रव किया। विक्रमाजीतने नूरपुर और कांगड़ेके बीचके कोटिला दुर्गमें उसका मुकाबला किया। भयंकर रक्त-पातके बाद शाही सेना किला जीतनेमें समर्थ हुई। कुछ ही दिनोंमें विक्रमाजीतने सब पहाड़ी प्रदेश पर अधिकार कर लिया। शत्रुके थाने उठा कर उसने शाही थाने बिठाये और शाही नौकरोंको अनेक जागीरें दीं। सूरजमलका चम्बाके राजाके दुर्गमें देहान्त हो गया। चम्बाके राजाने उसकी तमाम सम्पत्ति, जिसमें चौदह बड़े हाथी और २०० अरबी और तुर्की घोड़े शामिल थे, विक्रमाजीतको सौंप कर बादशाहसे क्षमा प्राप्त की।

इसके बाद विक्रमाजीतने कांगड़े पर घेरा डाला। अन्तमें शाही सिपाहियोंने एक जगह दुर्गकी दीवार तोड़ डाली। भयंकर लड़ाई हुई। शाही तोपखानेने शत्रुको भून डाला। शत्रु भाग निकले। राजा विक्रमाजीतने कांगड़ेमें घुसकर विश्वस्त अफसरोंको नियुक्त किया और जिन शूरोंने इस युद्धमें वीरता दिखाई थी उनके मनसब बढ़ाये। इससे पूर्व कांगड़े पर कोई विजय प्राप्त न कर सका था। ( इलियट और डाउसन, भाग ६, पृष्ठ ५१८–५२१ )।

# क्यामखां रासा

# हिन्दी अनुवाद

---

## भूमिका

क्यामखां रासो कायमखानी वंश पर प्रकाश डालने वाली सबसे पहली रचना है। इस ग्रंथ के रचयिता इसी वंश के नवाब अलफखां के पुत्र न्यामतखां है। इस ग्रन्थ के लेखक के बारे में प्राचीन काल में बड़ी भ्रान्तियाँ रही हैं। पुरोहित हरिनारायण, पंडित झाबरमल्ल शर्मा आदि लेखकों ने अलफखां को ही क्यामखां रासो का रचयिता बताया था। आगे चलकर जब इस सम्बन्ध में शोध हुई तो यह बात निराधार सिद्ध हुई। साथ ही यह तथ्य भी उजागर हुआ कि इस रासो का कवि एवं रचनाकार नवाब अलफखां नहीं किन्तु उसका पुत्र न्यामतखां उपनाम जान कवि था। आज इस बात में कोई सन्देह नहीं रह गया है क्योंकि इस कवि की अनेक रचनायें प्रकाश में आ चुकी हैं।

जान की रचनायें विविध विषयों वाली हैं। इनमें चरितकाव्य, मुक्तक, श्रृंगार वर्णन काव्य, कोष, प्रेम कथायें, ऐतिहासिक कथायें आदि हैं। इनके अलावा रस एवं रीति पर भी जान के ग्रंथ उपलब्ध हैं जिनमें रस कोष, श्रृंगार तिलक, रस तरंगिणी आदि प्रमुख हैं।

'जान' बड़ा सशक्त कवि था। अपने समय का वह एक प्रमुख साहित्यकार था। मुनि श्री जिन विजय जी का यह कथन सत्य है कि जितनी विविध प्रकार की रचनायें जान ने की हैं उतनी उस समय के अन्य किसी हिन्दु या जैन विद्वान् ने नहीं की हैं।

जान की रचनाओं को देखने से ज्ञात होता है कि वह विविध विषयों का ज्ञाता था। उसे हिन्दु धर्म-शास्त्रों, काव्य की रीति-नीति, प्रचलित मान्यताओं धर्म कथाओं आदि का गहरा ज्ञान था। उसके काव्यों में जगह-जगह ऐसे प्रसंग आते हैं जिनसे ज्ञात होता है कि वह इन विषयों में निष्णात था। जान के मन में अपने चौहान होने का बड़ा गर्व है। जगह-जगह वह

चौहान कुल की श्रेष्ठता प्रतिपादित करता चलता है। उसके अनुसार चौहान कुल राजपूत कुलों में सर्वश्रेष्ठ है। स्मरण रहे कि मुस्लिम धर्म स्वीकार करने के पूर्व कायमखानी चौहान वंश के ही थे। ऐसी स्थिति में धर्म परिवर्तन के पश्चात् भी अपने पूर्वजों के प्रति कवि का यह ममत्व वस्तुतः स्पृहणीय है।

आज मुस्लिम समाज में अनेक जातियाँ हैं जो अपने पूर्वजों का गर्व पूर्वक स्मरण करती हैं। वे अपने नाम के आगे चौहान, भाटी, जोड परिहार आदि लगाते हुये एक सविशेष गर्व एवं आनन्द का अनुभव करते हैं। इस प्रकार के विचार रखने वाले लोग नव मुस्लिम संप्रदाय से सम्बन्धित हैं और मोटे रूप से अपने को कायमखानी वर्ग में रखते हैं।

क्यामखां रासो का संपादन एक ही प्रति के आधार पर हुआ है फलस्वरूप भाषा, छन्द, वर्ण संयोजन आदि की दृष्टि से जगह-जगह शिथिलता एवं अशुद्धियाँ दृष्टिगोचर होती हैं। प्राचीन जमाने में मूल प्रति की प्रतिलिपि करने वाले लेखक विशेष सावधानी नहीं बरतते थे फलस्वरूप प्रतिलिपि का पाठ मूल पाठ से भिन्न स्वरूप वाला हो जाता था। इससे ग्रंथकार का मूल भाव या तो तिरोहित हो जाता या विकृत रूप में प्रकट होता था। लेखक मूलप्रति के पाठ पर एक नजर डालकर लिखना प्रारम्भ कर देता और भूल से किसी शब्द का वह रूप प्रयुक्त कर बैठता जो उसके क्षेत्र में प्रचलित होता। इस प्रकार अनेक प्रतिलिपियाँ अपने मूल से बहुत दूर चली जाती। उनमें भाषा भ्रष्टता का प्राचुर्य उपलब्ध होना स्वाभाविक है। प्रस्तुत क्यामखां रासो भी इसका अपवाद नहीं है।

जान की भाषा प्राचीन राजस्थानी है जिसमें ब्रजभाषा के शब्दों का समावेश है। इन शब्दों के अतिरिक्त स्थानीय बोली के शब्दों का भी जगह-जगह प्रयोग किया गया है। जान की भाषा सरलता लिये हुये है तथा वह भावानुकूल है। जान उर्दू और फारसी के शब्दों का कम प्रयोग करता है। चारणों की भाषा में जो क्लिष्टता होती है जान की रचनाओं में उसका सर्वथा अभाव दृष्टिगोचर होता है।

जान ने तत्सम शब्दों का प्रयोग अपेक्षाकृत कम किया है। उसकी प्रस्तुत रचना में तद्भव शब्दों का बाहुल्य है। उदाहरण के लिये दृष्टि के लिये डिठि, जीत के लिये जैत, दिवस के लिये द्योस, सम्बन्ध के लिये शाक आदि। तत्सम शब्द भी उसकी रचना में मिलते हैं जैसे विध्वंस, भुजा, अतुलित, विद्वान, दुर्जन और अमित। जान की भाषा भावानुगामिनी है। युद्ध का वर्णन करते समय जान चारण भाटों वाली शैली का अनुकरण करते हैं। कुछ उदाहरण अपेक्षित हैं।

चढ़े जुझार मारके वदे न घाव सार के ।
लटे कटे हटे नहीं, मरे परे जहीं तहीं ॥
करी करी लरे मरे, तुरी तुरी किते परे ।
सुभट्ट ठट्ट खेत में सु घूमि है अचेत में ॥
मूवो सब साथ ही, रह्यो न प्रान हाथ ही ।
चल्यौ पठान भज्जि कै, दयो न जीव लज्जिकै ॥
उतहिं पठानं, इत चहुंवानं, गज केकानं जोधजुरे ।
गोली बहु छूटै, कर पग टुट्टै मस्तक फुटै नांहि मुरे ।
लगे तन बानं निकसे प्रानं, जूझे ज्वाने थकि न रहें ।
बरछी अनियारी, तेग दुधारी, काटैं भारी सूर सेहे ॥

जान ने 'ससितुंड' और बोलने के अर्थ में 'बकना' आदि असामान्य प्रयोग भी किये हैं । जान में शब्दों की तोड़ मरोड़ भी है पर वह सीमित है । वीररस प्रधान होने के कारण 'रासो' की भाषा भी शैली के अनुरूप अपनी विशिष्टता रखती है । कवि ने भाषा के द्वारा रस संचार में पर्याप्त सहायता ली है । भाषा पर उसका अधिकार है । भाषागत सौन्दर्य की अभिवृद्धि हेतु कवि ने जगह-जगह सुन्दर उक्तियाँ की हैं ।

येक बात कवि जान कहि, बढ्यो मीन ते सूर ।
मीन मरे पानी घटे, सूर मरे जल पूर ॥

* * *

धावत पीछे हरनकै, हरनंछी विघ दीन ॥

* * *

अनंत भरतारहि भखि गयी, नैकु न आवत लाज ।
येक मरे दूजै धरै, यहै दिल्ली को काज ॥

* * *

पूनौ को पहुँच्यौ नहीं भाग कमोदनी मंद ।
यह विपरीत लगे बुरी, गहयौ सप्तमी चंद ॥

कवि ने 'रासो' में काव्य के सभी उपादान जुटाये हैं । रस, अलंकार, रीति, भाव एवं छन्द योजना उसी प्रकार की है जैसी किसी रीतिकालीन निष्णात कवि की होती है । चंद्रचकोर, सूरज कमलिनी, प्रकृति नदी, पर्वत सभी जान की रचना में यत्र तत्र उपस्थित रहते हैं ।

कवि ने अलंकारों का प्रयोग यत्र तत्र किया है पर यह प्रयोग सप्रयास नहीं है । वर्णन करते-करते वह स्वाभाविक रूप से अलंकारों का प्रयोग करता है । उसकी रचना में श्लेष, यमक उपमा, रूपक, उत्प्रेक्षा, विरोधाभास आदि अलंकारों का अतीव स्वाभाविक प्रयोग दृष्टिगत होता है ।कुछ उदाहरण निम्नलिखित रूप से है ।

'फूलनं मधि गुलाबं, चूनियनि जैसों लाल,
राइन मैं तैसो गोत चकवै चौहान को ॥' उपमा

* * *

कलपव्रिछ चौहान है जाके अनगन साख ।
जो हौं जानो जान कवि, सुतो सुनाऊं भाख ॥ रूपक
छलकै छौनां छपि गयो, भयो नरेश उदास । वृत्यानुप्रास

* * *

नैन वहन हिरदै दहन मनहि गहन तन छीन ॥ अनुप्रास

* * *

जोति गई मिटी तिमर ते भाज दुरयौ बन जाई । विरोधाभास

* * *

कबके गिर गिर कहत है पर गिर ना गिरजात । यमक

* * *

लोहूदे नाले चले, नदियां सीआंणी ।
गोला लग हाथी पये, धरती कपाणी ॥
उछली बूंदै रगतदी, तिसक्या नीसाणी ।
जानु कराड़ा टुट्टिकै, पड़या बिच पाणी ॥
धोले धोले दंत मुंह जेही बगपंती ।
घटाघण विच बिजली, जाणू चमकती ॥उत्प्रेक्षा

* * *

हैदल गैदल पैदल जोर कै आये अनंत अपार पहारी ।
नाचत है हरखे हरि जुगिन छूटत नाल बंदूक सुतारी ।

भीर परी विचले तब भीरक साहिबखां समसेर संभारी।
काहू को मुंड कटि कटि काहू की ही मिसरी पै लगी आई खारी ।।
(विरोधालंकार)

कवि ने अलंकारों का प्रयोग स्वाभाविक रूप से किया है। रीतिकालीन आचार्यों और कवियों की तरह अलंकार के लिये अलंकार का प्रयोग उसकी रचना में दृष्टिगोचर नहीं होता हैं।

जान की रचना एक ऐतिहासिक काव्य है अत: युद्ध का वर्णन ही मूल वर्ण्य विषय है। इस काव्य में वीर रस मुख्य है। दूसरा रस वीभत्स है। कहीं कहीं करुण रस की भी छटा देखने को मिलती है। जगह-जगह काव्य में वीर रस का सुन्दर परिपाक दृष्टिगोचर होता है।

लरत अलिफखान परत है घमासान
दे दे बहु दान सिव कीनौ है निहालजू।
भसम हसम धूरि रत सत सिंध भूरि
आवधि त्रिसूल लहै खपर है डाल जू,
बोलत है घाव सू सुभाव डमरु को अैन,
पायो सरभाव भयो चाव गज खालजू।
निरत करत हरखत हर हेर हार
सुंडन के व्याल और मुंडनि के माल जू ।।

* * *

सतके रजके गज सैन बदै न झुकै न रुकै रहे आडन के।
खां अलिफ बिरचि किरची कीये पै पहारी नहीं पग छाडनके।
भये रंचक टूटिगये उडी पौन रहे न जरावन गाडन के।
लह्यौ ईस न सीस न मांस सियारहु ये न हडाहल हाडनकै ।।

* * *

वीभत्स रस का भी कविकृत वर्णन द्रष्टव्य है।

मुंडबिना तन धर पड़े तरफत है इंह भाइ।
खुले देख द्रग सुभट के डरपे गिर्झ सियार।
विकट लगे ह्वैबे निकट जो मरि गये मुद्दार ।।
रुहिर जुगिनी भछि गई, स्यार मांस अरुचाम।

हाडन कोऊ लेत है असत कहावत नाम ।।
घावजू बोले सुभट के कहत मार ही मार ।
जीभ थकी तब अंग ही लाग्यौ करण पुकार ।।

करुण रस का भी सुन्दर वर्णन रासो में उपलब्ध है ।

ताहरखाँ कीनौ गवनं, सुवन सुने ये वैन ।
बस्त भगौहे ह्वै गये, रत रोये जुग नैन ।।

* * *

पून्यै को पहुँच्यो नहीं, भाग कमोदनी मंद
यह विपरीत लगै बुरी, गह्यौ सप्तमी चंद ।।
मरिकर ताहरखांनजू हितुवन यह दत दीन ।
नैन बहन हिरदे दहन, मनहि गहन तन छीन ।।

जान कृत कायम रासो वंस्तुत: एक वीर काव्य है जिसमें युद्धों का एवं चरितनायकों की वीरता का वर्णन ही कवि को अभीष्ट है । दूसरे रसों के वर्णन का जरा भी अवकाश नहीं है । कवि ने अपने जिन पूर्वजों का वर्णन किया है उनमें उनके वीर कृत्यों का प्रकाशन ही मुख्यतया किया गया है । पिता के मरने पर गद्दी पर बैठना और विभिन्न स्थानों पर जाकर शौर्य का प्रदर्शन करना ये ही वीरों के कार्य हैं जिनका वर्णन रासो में मिलता है । नवाबों का जन्म, उनका बाल काल, उनका विवाह, प्रेम, रंगरलियाँ आदि इस काव्य के वर्ण्य विषय नहीं हैं । नवाबों के जीवन के एक पक्ष-शौर्य पक्ष की ही झलक इसमें मिलती है । जीवन का समग्र स्वरूप यहाँ नहीं मिलता । अनेक नायकों वाले काव्य में यह सब संभव भी नहीं है ।

जान ने रासो में अनेक युद्धों के वर्णन किये हैं । क्यामखां का मुगलों से युद्ध, क्यामखां मल्लूखां युद्ध, क्यामखां मौजदी युद्ध, क्यामखां खिदरखां पठान युद्ध, ताजखां महमदखां का राणा से युद्ध, फतेहखां का रणथंभौर युद्ध, मुसकीखां किरानी से युद्ध, जलालखां का मुगल चौपानखां से युद्ध, दौलतखां का मुहब्बतसाराखानी से युद्ध, नाहरखां का जगमाल पंवार से युद्ध, और दीवान अलफखां के विविध स्थानों पर किये गये युद्धों का रासो में प्रमुखता से वर्णन किया गया है ।

जान कवि की रचनाओं पर एक सरसरी निगाह डालने पर ज्ञात होता है कि वह मूलत: प्रेम का कवि है । युद्धों के वर्णन में उसका मन नहीं रमता । यही कारण है कि उसके युद्धों के वर्णन संक्षिप्त हैं । दूसरी बात यह है कि उसके द्वारा किये गये युद्धों के वर्णन अधिकतर

पारंपरिक हैं । उनमें वैयक्तिकता कम देखने को मिलती है । सेना का प्रयाण, धूलि का अम्बर में छा जाना, सूर्य का छिप जाना, वीरों का उत्साह, कायरों का कंपन, हाथी घोड़ों का समूह, योगिनियों का रक्तपान, शिव का मुंडमाल ग्रहण आदि पारंपरिक बातों का ही वह वर्णन करता है ।

रासो के विविध युद्धों के वर्णन में उसने सशक्त भाषा का प्रयोग किया है तथा अवसरानुकूल छन्दों का चयन किया है । उसकी इस कृति में दोहा, सवैया, चौपाई, भुजंगी, अर्द्ध भुजंगी, नाराच, घनाक्षरी (सवईया) आदि हैं । सवैयों में अधिकतर मत्तगयंद है तथा घनाक्षरी या मनहर छंद 31 अक्षरों वाले हैं । जान ने जगह-जगह सुन्दर सवैये एवं घनाक्षरियाँ कही हैं जो उसके काव्य कौशल की सशक्तता की साक्षिणी हैं ।

जान की प्रस्तुत रचना साहित्यिक न होकर ऐतिहासिक है । इतिहास सम्बन्धी इस रचना में भी जान ने साहित्यिक सौन्दर्य भर दिया है । उसकी यह रचना साहित्यिक दृष्टि से चाहे उतनी उच्चस्तरीय न हो जितनी हिन्दी साहित्य की एतद् विषयक अन्य रचनायें हैं पर जान की महानता की झलक इस ऐतिहासिक काव्य में भी यत्र तत्र परिलक्षित हो जाती है । श्री परशुरामजी चतुर्वेदी के इस अभिमत को मैं पूर्णतया उचित मानता हूँ । वे लिखते हैं कि इस कवि की विशेषता इसकी रचनाओं की पंक्तियों की द्रुतगामिता में देखी जा सकती है । जान पड़ता है इसकी प्रत्येक पंक्ति तत्क्षण अपने आप बनती चली जाती है । न तो इसे उसके लिये कुछ सोचना पड़ता है और न कोई परिश्रम ही करना पड़ता है । कथानक की रूपरेखा इस कवि के केवल संकेत मात्र से ही भरती चली जाती है और कुछ काल में एक प्रेम गाथा प्रस्तुत हो जाती है ।

जान कवि के बारे में अधिक बातें ज्ञात नहीं हैं । वह कायमखानी घराने में जन्मा था और प्रसिद्ध नवाब अलफखां का दूसरा पुत्र था । दूसरे भाई जब युद्ध में अपना कौशल दिखा रहे थे तो जान साहित्य सृजन में व्यस्त रहता था । वह एक ऐसी सृष्टि का निर्माण कर रहा था जिसे काल के क्रूर हाथ मिटा नहीं सकते ।

जान के समय फतेहपुर में अनेक कवि और रचनाकार साहित्य सृजन में रत थे । स्वयं स्वामी सुन्दरदास नवाबों के गढ़ से अनतिदूर अपने दादूद्वारा में काव्य रचना के पुनीत कार्य में व्यस्त थे । उनके अनेकों शिष्य प्रशिष्य भी सतत साधना रत रहकर काव्य का निर्माण और आस्वादन कर रहे थे । अन्यों में भीखजन, बालकदास आदि प्रमुख थे । स्वामी सुन्दरदास शास्त्रज्ञ संत होने के साथ-साथ सशक्त रचनाधर्मी थे. उन्होंने विशाल साहित्य का सृजन किया है । यह आश्चर्य की बात है कि न तो स्वामीजी के साहित्य में तथा न जान कवि की रचनाओं में इन समानधर्मियों का जरा भी उल्लेख नहीं है । स्वामी सुन्दरदास के नवाब

अलफखां से निकट सम्बन्ध की बात सुज्ञात है। आगे चलकर दौलतखां से भी उनका निकट का संपर्क रहा था।

जान हिन्दु भावनाओं से और विचारों से ओतप्रोत कवि था। वह जगह-जगह इस भावना को प्रकट करता चलता है। वह बहिश्त की जगह बैकुण्ठ शब्द का प्रयोग करता है। बादशाह की अपेक्षा उसे छत्रपति शब्द अधिक प्रिय है। चौहानों के वंशज होने का उसे अत्यन्त अभिमान है। उसके चरित नायक ऐसा कोई भी कार्य करने में संकोच का अनुभव करते हैं जिससे उनके पूर्वज पृथ्वीराज और हम्मीर लज्जित हों। कवि नवाब दौलतखां के विविध गुणों की प्रशंसा करता हुआ जिन छ: राजाओं से उसकी तुलना करता है वे सबके सब जान ने हिन्दु राजा लिये हैं। दौलतखां दान में कर्ण के समान, बुद्धि में भोज के समान, सत्य में हरिश्चन्द्र के समान, परदुख विनाशन में विक्रम, हठ में हम्मीर और बल में पृथ्वीराज के समान हैं। इनमें एक भी अपने क्षेत्र में विख्यात किसी मुस्लिम नवाब या सुल्तान का नाम नहीं है।

जान की रचनाओं को देखने से ज्ञात होता है कि वे पूर्णरूप से हिन्दु रंग में रंगी हैं। अगर नाम ज्ञात न हो तो यह कहना अतीव कठिन हो जाता है कि ये रचनायें किसी मुस्लिम धर्मानुयायी की हैं। इस संबंध में मुनि जिन विजय का अभिमत सर्वथा यथार्थ है।

"यद्यपि जाति और धर्म से वह मुसलमान था लेकिन उसकी रचनाओं के पढ़ने से मालूम होता है कि वह भाव और भक्ति की दृष्टि से प्राय: हिन्दु था। उसका शरीर मुस्लिम था परन्तु आत्मा से हिन्दु था। यदि उसने अपनी रचनाओं में अपने व्यक्तित्व के परिचायक कोई उल्लेख न किये होते तो पाठकों को इन रचनाओं का कर्त्ता कोई हिन्दुइतर है ऐसी कल्पना का होना भी असंभव लगता।"

## ऐतिहासिक पक्ष

जान रचित क्यामखां रासो वस्तुत: एक ऐतिहासिक रचना है। इस ऐतिहासिक काव्य में कवि ने कायमखानी वंश के अनेक नवाबों के वीर कृत्यों का बखान किया है। कायमखां से लेकर सरदार खां तक के नवाबों के वृत्त का इसमें समावेश है। यह ग्रंथ विक्रम 1691 में संपूर्ण हुआ ऐसा स्वयं ग्रंथकार ने कहा है। रासो की प्राचीन घटनाओं का वर्णन कवि ने किसी प्राचीन कविता के आधार पर किया है। आगे के काल की घटनायें उसके समय के आसपास की है। इस प्रकार जान ने कायमखानी वंश की उत्पत्ति से लेकर अपने समय तक के नवाबों के क्रिया कलाप पद्यात्मक रूप में प्रस्तुत किये हैं। प्राचीन कविता के आधार पर वर्णित वृत्त में कुछ तथ्यात्मक भूलें एवं अतिशयोक्तियाँ हैं जो स्वाभाविक हैं। कायमखां से लेकर जान के अपने समय तक की समयावधि को देखते हुये तथ्यों में जो त्रुटियाँ रही हैं वे स्वाभाविक हैं। इन पर आगे चलकर प्रकाश डाला जावेगा।

कायमखानी वंश पर क्यामखां रासो सर्व प्रथम रचना है अत: सर्वप्रथम रचना के गुण दोष इसमें पाये जाते हैं ।इस ग्रंथ को छोड़कर दूसरी अन्य रचना प्रकाश में नहीं है जिसमें इस वंश के नवाबों पर विस्तृत विवेचन प्राप्त हो । वाकयात कौम कायमखानी आधुनिक कृति है जो उर्दू भाषा में है । इसके अनेक तथ्य दोष पूर्ण हैं । वस्तुत: यह समग्र कायमखानी वंश पर न होकर मुख्यत: **एलमाणों** पर ही है । इसी प्रकार फखरुतवारीख भी पीरजादाओं का वृत्त है । इसमें प्रारम्भ में नवाबों का संक्षिप्त इतिहास है । हाल ही में लेखक का "कायमखानी वंश का इतिहास" प्रकाशित हुआ है जिसमें इस वंश के नवाबों की उपलब्धियों का विस्तार से वर्णन है । "कायमखानी" आज और कल नामक पुस्तक भी प्रकाश में आयी है । इस प्रकार इन विविध रचनाओं के माध्यम से इस वंश की उपलब्धियों का वर्णन लोगों के सामने आया है ।

कायमखानी एक वीर जाति है जिसके वीरतापूर्ण कार्यों की एक झलक रासो में मिलती है । इस वंश का मूल स्थान शेखावटी एवं उसके आसपास का क्षेत्र रहा । दिल्ली के बादशाहों से इनके घनिष्ठतापूर्ण संपर्क रहे । अनेक नवाबों ने बादशाहों से वैवाहिक सम्बन्ध स्थापित किये । प्राय: सभी नवाब मुगलों के मनसबदार रहे । शेखावटी में इनके साथ ही पठान आये और आगे चलकर शेखावत वंश के लोग भी इस क्षेत्र में चले आये । कायमखानियों का विस्तृत राज्य एक ओर पठानों से और दूसरी ओर शेखावतों से घिरा था । उस शक्ति के युग में वीर कायमखानी नवाबों ने अपने राज्य को इन लड़ाकू शक्तियों से केवल बचाये ही नहीं रखा पर उसकी अभिवृद्धि भी करते रहे । इसके पीछे एक ओर मुगलों का वरदहस्त काम कर रहा था तथा दूसरी ओर उनका अतुलित शौर्य ।

## संपादन

रासो का संपादन प्रथम बार सन् 1953 में हुआ था । राजस्थान पुरातन ग्रंथ माला का यह 13 वां ग्रन्थ है । तबसे इसकी कई आवृत्तियाँ हो चुकी हैं पर प्रथम आवृत्ति में कोई परिवर्द्धन एवं परिष्कार नहीं हुआ है । इसका प्रकाशन राजस्थान प्राच्य विद्या प्रतिष्ठान से किया गया है । संपादक त्रय ने इसका संपादन किया था । संपादन में रासो का कथा सार दिया गया था तथा कुछ अन्य बातों के साथ ऐतिहासिक टिप्पण लगाये गये थे ।

इन टिप्पणों में जहाँ तक देहली सुलतानों के साथ कायमखानियों के सम्बन्ध की बात है काफी सावधानी बरती गयी थी । विद्वान् संपादकों के टिप्पण विस्तृत एवं विद्वत्तापूर्ण थे । जिनसे रासो को समझने में सहायता मिलती थी । इस विशिष्टता के साथ-साथ इन टिप्पणों में एक मूलभूत कमी थी । वह यह कि शेखावटी के इतिहास सम्बन्धी विवरण या क्रिया कलापों पर कोई टिप्पण नहीं लगाये गये थे । उन्हें पूरी तरह वैसा का वैसा छोड़ दिया गया था । इससे रासो के पाठकों के सम्मुख रासो के तद्विषयक वृत्त को समझने में कठिनाई आती

थी । रासो में अधिकतर उन घटनाओं का समावेश है जो स्थानीय इतिहास से सम्बन्धित है अतः एतद् विषयक टिप्पण परमावश्यक हैं । जब 'ठौर ठौर अलखो फिरै' या 'नाहरखां ऐसे गयो जैसे गयो सियार' जैसे पद्यांश आते हैं तो समुचित टिप्पणों के अभाव में पाठक मुँह ताकता रह जाता है । यह मूलभूत कमी अब आवश्यक टिप्पण देकर दूर कर दी गयी हैं । इनसे रासो को समझने में पाठकों को सहायता मिलेगी ।

रासो वस्तुतः अपूर्ण है । इसमें बाद के कायमखानी नवाबों का वृत्त नहीं है । विद्वान् संपादकों ने आगे का वृत्त 'फतेहपुर परिचय' नामक एक गाइडनुमा पुस्तक से उद्धृत किया है । अच्छा तो यह होता कि इस बारे में शोध करके उसके आधार पर आगे का वृत्त दिया जाता ।

कायमखानी नवाबों का शेखावटी एवं आसपास की भूमि पर विस्तृत राज्य था । दिल्ली में नवाब सरदारखां दूसरे के समय सैयद बन्धुओं का जोर था । छोटे सैयद हसनखां को सरदारखां कायमखानी की बहिन ब्याही थी अतः इस सम्बन्ध से वह और भी शक्तिशाली हो गया था । एक बड़ी शाही फौज फतेहपुर में डेरा डाले पड़ी रहती थी ।

उधर सैयद बन्धुओं की जयपुर के महाराजा सवाई जयसिंह से शत्रुता थी । इसमें सरदार खां उनकी बराबर सहायता करता था । जयसिंह चाहते हुये भी सरदारखां का कुछ भी नहीं बिगाड़ सकता था ।

आगे चलकर परिस्थिति में परिवर्तन आया । सैयदबन्धु मारे गये । उनके सहायकों को एक-एक कर कुचला गया । फतेहपुर के नवाब सरदार खां पर जयपुर की फौज चढ़ आई जिसमें शेखावत सरदार भी सम्मिलित थे । फतेहपुर के पास मांड्रण नामक स्थान पर लड़ाई हुई जिसमें नवाब पराजित हुआ और उसका राज्य जयपुर के महाराजा के हाथ में चला गया । कामयाबखां थोड़े समय तक नाममात्र का नवाब बना रहा अन्त में उसे भी जाना पड़ा । झुंझुनू एवं आसपास के नवाबों की भूमि छीनली गयी और शेखावतों को इजारे पर दे दी गयी । इस प्रकार कायमखां से लेकर वस्तुतः फतेहखां से लेकर सरदारखां दूसरे तक प्रायः 280 वर्षों से चला आ रहा कायमखानी राज्य मिट गया । संक्षेप में कायमखानी नवाबों का यह वृत्त है । कायमखां रासो का वृत्त विशेषकर प्राचीन वृत्त कुछ विसंगतियाँ लिये हुये प्रतीत होता है । कायमखां के पुत्रों का विवरण देता हुआ रासो मौनखां के बगड़ में बसने तथा कुतुबखां के बारवे में बसने की बात कहता है । बगड़ में उस समय पठानों का सुदृढ़ राज्य था अतः यह संभव नहीं लगता कि मौनखां बगड़ में बसा हो । 'वाकयात' एवं भाट तथा चारण उसे फतेहाबाद (हरियाणा) का हाकिम बताते हैं । वह कभी राजस्थान में नहीं आया । मौनखां के दो पुत्र थे एलमानखां और वाहिद खां । प्रथम पुत्र की संतान एलमाण और दूसरे की मून्याण

कहलाती है । ये दोनों आगे चलकर झुंझुनू आये और यहीं बस गये । कुतुबखां का बारवे में रहना भी संदिग्ध है ।

रासो ने किसी प्राचीन कविता के आधार पर (कवितदेत हैं साख) यह कहा है कि अखन (इख्तियारखां) बड़ा शक्तिशाली सरदार था । उसे आमेर वाले दस लाख और अमरसर के मोकल और शेखा आठ लाख कर स्वरूप देते थे । यह संभव प्रतीत होता है । यहाँ अखन सम्बन्धी एक बात पर चर्चा कर लेना ठीक रहेगा ।

'राव शेखा' नामक पुस्तक में शेखा के हाथ से अखनखां को मरवाने की निराधार कल्पना लेखक ने की है । शेखा की उत्तर दिशा की यात्रा हिसार को मोड़ तोड़कर ढ़ोसी में परिवर्तित किया गया । अलफखां को अखनखां बताया गया । पुराने गीतों में आये अलफखां एवं केसरी सिंह समर में आये अलफखां को बलपूर्वक अखनखां बताया गया । अखनखां की एक रानी निरवाण थी जो शामपुरे (खेतड़ी) की थी । वहीं वृद्धावस्था में उसकी प्राकृतिक मृत्यु हुई थी । उस पर एक मकबरा वहाँ बना हुआ है । अलफखां उसी का प्रतापी पुत्र था जिससे संभवत: शेखा की लड़ाई हुई थी । इतिहास के तथ्यों को किस हद तक तोड़ा मरोड़ा जा सकता है 'राव शेखा' पुस्तक का वृत्त इसका साक्षी है । अखन की संतान आगे चलकर झुंझुनू आ गयी और वहीं बस गई । वे अखन्याण कहलाते हैं । रासो में और भी कुछ कथन हैं जिनके औचित्य में शंका की जा सकती है पर उनका विवेचन यहाँ संभव नहीं है । अखन्याणों की तरह ही भुवाण हैं । ये नवाब भुवनखां की संताने हैं । शम्सखां प्रथम का छोटां भाई नवाब भुवनखां था । यह वीर था अत: हरियाणा के सीमांत भाग पर राज्य की सुरक्षा के लिये इसकी नियुक्ति थी । ये भुवाण बिजावे में रहते थे । आगे चलकर ये फर्रुखाबाद के नवाब बिलौच पठान के पास चले गये जिसने इन्हें गढ़ झूलरी का इलाका दिया । भुवाण भी आज झुंझुनू में यत्र तत्र फैले हुये हैं ।

क्यामखां रासो कायमखानी वंश का सांगोपांग वर्णन प्रस्तुत करता है और भारतीय इतिहास के अज्ञात तथ्यों को उजागर करता है । इसने कई विषयों पर नये सिरे से प्रकाश डाला है ।

रासो ने कायमखानी नवाबों के शेखावतों और पठानों से संपर्क और संघर्ष की बात का प्रकाशन किया है । रासो से ही हमें ज्ञात होता है कि अनेक शेखावत फतेहपुर और कटराथल पट्टियों में बसे हुये थे जिन्हें दौलतखां ने बलपूर्वक निकाल बाहर किया । टोडरमल और अल्खा टकणेत के पराजय की बात भी सर्व प्रथम रासो से ज्ञात होती है ।

कायमखां रासो के पद्यों का यह हिन्दी गद्य में अनुवाद है । लम्बे समय से यह अनुभव किया जाता रहा है कि रासो के पद्यों का सरल गद्य में अनुवाद होना चाहिये ताकि

सामान्य पाठक के लिये यह सुगम हो सके। कायमखानी वंश का वृत्त होने से अनेक कायमखानी इसे पढ़ने को समुत्सुक रहते हैं पर पद्यवृद्ध होने से उनके सामने इसे समझने में कठिनाई आती है।

इन सब बातों को ध्यान में रखकर क्यामखां रासो के पद्यों का यह गद्यात्मक अनुवाद प्रस्तुत किया जा रहा है। आशा है सामान्य इतिहास प्रेमी पाठकों विशेषकर कायमखानी वंश के लोगों को यह अनुवाद अच्छा लगेगा।

मूलपाठ में अशुद्धियों के कारण और कहीं कहीं कवि के आशय को कथन की दुररूहता के कारण ठीक नहीं समझ पा सकने के कारण कुछेक स्थानों में अनुवाद में स्पष्टता का अभाव दृष्टिगोचर होना संभव है। इसका दायित्व अनुवादक सहर्ष स्वीकार करता हुआ प्रिय पाठकों से अग्रिम क्षमा का प्रार्थी है।

**डॉ. रतनलाल मिश्र**

1

मंगलाचरण के रूप में इस ग्रंथ के कर्ता जान कवि सर्वप्रथम ईश्वर का बखान करते हुये कहते हैं कि उस ईश्वर ने संसार को तथा अपार आकाश, पृथ्वी, पहाड़, पेड़, जल, पवन, नर, पशु और पक्षियों का निर्माण किया। ग्रन्थ की निर्विघ्न समाप्ति के लिये परमपिता का स्मरण भारतीय परम्परा के अनुरूप है।

2

परमात्मा ने इस संसार में तरह तरह की बहुत सी जातियाँ और गोत्र बनाये हैं जिनकी गिनती करना संभव नही है। इस प्रकार संसार के गोत्र और जातियों का निर्माता भी वही ईश्वर है।

3

इसके बाद दूसरे नम्बर पर मैं मुहम्मद[१] का स्मरण करता हूँ जिनके भले के लिये ईश्वर ने यह सारा साज सजाया है।

4

जान कवि कहते हैं कि अब मैं अलफखान का वर्णन करता हूँ। वे मेरे पिता हैं यह सोचकर मैं बात को बढ़ा चढ़ाकर नही कहूँगा किन्तु बिना किसी अत्युक्ति के सत्य बात का ही वर्णन करूँगा।

5

दीवान अलफखान का गोत्र बहुत बड़ा है। चौहान कुल के समान और कोई दूसरा कुल नहीं हैं। जान ने इस पद्य में चौहान कुल की श्रेष्ठता की बात कही है। स्मरण रहे कायमखानी मुस्लिम धर्म स्वीकार करने के पूर्व चौहान वंश के थे।

6

अलफखान के वंश में बड़े बड़े राजा लोग हुये हैं। जान कवि कहते हैं कि मैं इनमें से कुछ का वर्णन कर रहा हूँ। सबका बखान कौन कर सकता हैं।

---

१. पैगम्बर मुहम्मद साहिब इस्लाम धर्म के प्रवर्त्तक

7

इन सब बड़े बड़े राजाओं के वर्णन के बाद मैं अलफखान का वर्णन करूंगा जिसमें यह बताऊँगा कि वे किस प्रकार इस संसार में जीये और अन्त में किस प्रकार मरे ।

8

इस वीरवर अलफखान ने बड़े बड़े शाके[१] किये अर्थात् वीरतापूर्ण कार्य किये । इसने बादशाह के किसी भी काम को अधूरा नही छोड़ा ।

9

उस संसार के बनाने वाले ने सबसे पहले मुहम्मद के नूर को रचा । उसी से आगे चलकर सारे संसार की उत्पति हुई ।

10

इसी नूर से सृष्टिकर्ता ने आकाश, सूर्य, तारे, चन्द्रमा और स्वर्ग का निर्माण किया तथा फरिश्ते बनाकर उन्हें नवी के आधीन कर दिया ।

11

इसी नूर से पृथ्वी, पहाड़, समुद्र, दानव और देवता बनाये । उस अदृश्य परमात्माने अन्त में मनुष्यों की रचना की जिनके अनगिनत भेदों का वर्णन नहीं किया जा सकता ।

12

इसके बाद जब परमात्मा के मन में मनुष्यों के बनाने की इच्छा पैदा हुई उस समय पहले जिनको बनाया गया उनकी कथा आप लोग ध्यान लगाकर सुनिये ।

13

जान कवि कहते हैं मैंने अनेक ग्रन्थों में यही मत पाया है । सबसे पहले आदम पैदा हुये । मिट्टी से उत्पन्न होने के कारण इनका आदम नाम हुआ ।

---

१. शाका शब्द का प्रयोग सामान्य रूप से किया गया है ।

14

जान कवि के कथनानुसार संसार में जितने आदमी हैं वे सभी आदम से ही उत्पन्न हुये है । हिन्दू तथा मुसलमान दोनो ही आदम से पैदा हुये हैं ।

15

ये दोनों हिन्दू और मुसलमान एक ही पिण्ड से उत्पन्न हुये हैं । इनमें रक्त और चर्म का कोई भेद नहीं है । इतना होते हुये भी इनका करणीय अलग-अलग है अतः काम के अनुसार इनके नाम भी भिन्न हैं ।

16

उस आदम से बहुत सी संताने हुयी जिनकी कोई गिनती नहीं कर सकता । पैगम्बर आदम इस संसार में एक हजार वर्षो तक जीवित रहे ।

17

आदम को ईश्वर ने अपना प्रेम दिया अतः वह पैगम्बर हुआ । परमात्मा ने पहिले उसे वैकुण्ठ में रखकर फिर संसार में भेजा ।

18

आदम के जितने पुत्र हुये उसमें सबसे बड़ा सीस हुआ[१] उसने हूर से विवाह सम्बन्ध स्थापित किया तथा वह नबी हुआ । उस पर ईश्वर की बराबर कृपा रही ।

19

यह सीस नौसो बारह वर्ष इस संसार में रहा । उसने कर्ता की सेवा की । इस सेवा-कार्य में उसने जरा भी शिथिलता नही बरती और पूरी लगन से सेवा करता रहा ।

20

इस सीस के बड़ा पुत्र उनूस हुआ । इसने भी ईश्वर की रातदिन शुद्ध मन से सेवा की ।

---

१. जान ने सृष्टि निर्माण की मुस्लिम परम्परा का अनुसरण किया है ।

**21**

उनूस इस संसार में नौ सो पैंसठ वर्षों तक रहा । इससे संसार में तरुवर, तरल और खजूर पैदा हुये ।

**22**

उनूस का पुत्र कीनान हुआ । इस कीनान ने नौ सो बासठ वर्षों तक संसार में रहकर सुख का प्रसार किया ।

**23**

कीनान ने इस संसार में सुन्दर आवास, कोट और किले बनाये । इसके पहिले इस प्रकार के निर्माण सुनने में नहीं आये थे ।

**24**

कीनान का पुत्र महलाइल हुआ । यह बड़ा रूपवान था । संसार के लोग इसके रूप को देखने के लिये आते थे ।

**25**

महलाइल का पुत्र यजद हुआ । ईश्वर ने इसे अच्छी समझ नहीं दी । इसने अपने धर्म को छोड़कर एक नया पंथ चलाया ।

**26**

जान कवि कहते हैं कि इस यजद का पुत्र इदरीस हुआ जो पैगम्बर था । वह इधर उधर घूमकर अपने कार्य करता रहता था, और ईश्वर में भक्ति रखता था ।

**27**

इदरीस इस संसार में 365 वर्षों तक जीवित रहा । आज तक भी वह स्वर्ग में जिन्दा है और जब तक प्रलय नही होगी तब तक जीवित रहेगा ।

28

इदरीस का पुत्र मसतूस हुआ जिसने अपने धर्म को छोड़ दिया । उसका पुत्र लमक हुआ जो सेवा से हीन था ।

29

मसतूस का पुत्र नूह नवी हुआ जो इस संसार में 950 वर्षों तक जिन्दा रहा । इसने धर्म के पंथ को संसार में अच्छी तरह प्रकाशित किया ।

30

नूह की बातें सब लोग अच्छी तरह जानते हैं । इसका वृत्त ग्रन्थों में प्रकट है । इसी कारण से जान कहते हैं कि मैंने अपनी ओर से इसमें कुछ नही जोड़ा है ।

31

इस नूह के तीन पुत्र हुये जिनके नाम याफस, हांम और सांम थे । इनमें सबसे बड़ा सांम था । उससे छोटा हांम एवं सबसे छोटा याफस था ।

32

सांम के अरबी, रूमी, ईराक, खुरसान, अरबी, ताई, अस, अरी, अजदी और मसरान हुये ।

33

अरा, अरमन, पारसी, नबी और जहान ये सभी सांम के वंशज है । इसी सांम के वंश में चौहान और पठान हुये है ।

34

इसी प्रकार हाम के वंश में निम्नलिखित जातियाँ उत्पन्न हुयी । इनमें उजवफ, हिन्दी, बखरी, हबसी, कुवती सम्मिलित हैं ।

35

याफस के फिरंगी, रूसी, मुगल, तुर्क, चीमा और चीनी हुये ।

36

नूह का बड़ा पुत्र सांम था जिसने धर्म का मार्ग ग्रहण किया। उसका लड़का इमन हुआ। वह भी किसी बात में कम नही था।

37

इरम का पुत्र उज हुआ। उसका पुत्र समूद था। ये सभी काल की ज्वाला से जल मरे अर्थात् समय पाकर मृत्यु को प्राप्त हुये।

38

इसका पुत्र राजा आद हुवा। उसका पुत्र अनाद था। उससे संसार में जुगाद आया जिसके प्रहलाद नामक पुत्र उत्पन्न हुआ।

39

प्रहलाद का पुत्र मेर हुआ। उसका पुत्र मंदिर था। जान कहते है कि मंदिर के घर पर पुत्र रूप में कैलाश उत्पन्न हुआ।

40

इसका पुत्र समुद्र था। उससे फेन हुवा। उसका पुत्र वासिग अतुलित बलशाली था जिसकी समानता राजा बलि और बेन भी नहीं कर सकते।

41

वासिग का पुत्र राहू हुआ जो बड़ा वीर और साहसी था। वह दुर्जन मनुष्य को इस प्रकार पकड़ लेता था जैसे राहू सूर्य को ग्रस लेता है।

42

राहू का पुत्र रावन हुआ। उसके धुंधमार पुत्र पैदा हुआ। यह संसार में चक्रवर्ती सम्राट हुआ जिसकी समानता कोई नही कर सका।

43

धुंधमार के वैभव आदि की कथा सारे संसार में प्रसिद्ध है । मैं इसका कहाँ तक वर्णन करूं । उदय से लेकर अस्त तक की भूमि पर धुंधमार की आन थी । ऐसा वह शक्तिशाली नरेश हुआ ।

44

उसका पुत्र मारीच हुआ जिसका राज्य पूर्व और पश्चिम में था । उसका मुख किरणों की तरह जगमगाता था । उसका तेज सूर्य और मरीचि के समान था ।

45

उसका पुत्र जमदग्नि हुआ जो चन्द की सी कांति से युक्त था । चारों दिशाओं में राज्य करने वाला उसका प्रतापी पुत्र परसुराम हुआ ।

46

परशुराम के सारे युद्धो का वर्णन नहीं किया जा सकता । अगर वर्णन करूं भी तो उस को लिखने वाला कोई नही मिलेगा ।

47

परशुराम का पुत्र सूर हुआ । उसके कांतिवान पुत्र का नाम बच्छ था । इस संसार में जितने चौहान है वे सब बच्छ गोत्री है ।

48

बच्छ का सुपुत्र चाइ हुआ जिसके मुख की कांति चांद की तरह थी अथवा जिसे चन्द्रमा ने प्रेमपूर्वक स्मरण किया । उसका पुत्र चौहान हुआ जिसे ईश्वर का प्रेम प्राप्त था ।

49

चारों दिशाओं में अपनी आन रखने के कारण उसे चौहान कहा जाता था । सारे जंबू द्वीप में चौहानों के बराबर उतकृष्ट गोत्र दूसरा नहीं है ।

**50**

उनका निकास सांभर से हुआ जिसके बराबर तालाब (झील) दूसरा नही है । सभी लोग चौहान का ही नमक खाते हैं । सांभर से ही नमक उत्पन्न होता है तथा सांभर पर चौहानो का अधिकार रहा है ।

**51**

सांभर की लवणयुक्त भूमि में लवण उत्पन्न होता है । चौहान इस भूमि से उत्पन्न नमक को खाते हैं अथः इसकी लज्जा की रक्षा में वे कोई कोताही नही करते । कोई भी चौहान इस लवण को लजाता नहीं है । भाव यह है कि इस भूमि की रक्षा में वे सर्वस्व समर्पण की भावना रखते हैं ।

**52**

जान कवि कहते हैं कि जैसे देवताओं में देवराज इन्द्र उत्कृष्ट है, हाथियो में गजराज श्रेष्ठ है, पक्षियों में गरूड सर्वोपरी है, ग्रहों में सूर्य का ताप उत्कृष्ट है, नदियों में समुद्र, नौकाओं के समूह में जहाज, ताराओं में चांद , पत्तो में जैसे पान, पहाड़ों में सुमेरू पर्वत, दरगाहों में अजमेर, खानो में सोने की खान, फूलो में गुलाब, लाल रत्न कणो में लाल श्रेष्ठ है उसी प्रकार राजाओं में चक्रवर्ती चौहानों का गोत्र श्रेष्ठ है ।

**53**

चौहान कल्पवृक्ष के समान है जिनकी अनंत शाखायें हैं । जान कवि कहते हैं कि मैं जितनी जानता हूँ उन्हीं शाखाओं का बखान कर रहा हूँ ।

**54**

क्यामखानी, देवड़े, सीसोदिये, भदौरिये, चितोरिये, बाघोर, मल, खीची, निरबान, चाहिल, मोहिल, माहों, दूगर, बालेसे, जौर, सोनगरे, गिलखोर, मांदलेचे, गुहिलोत, उमट, सांचोरे, गोधे, राकासिये, हाले, झाले, दाहिमे, गूंदल, बालौत, हाड़े, छोकर, घंघेरे, खैल आदि सभी शाखाओं का मूल चौहान वंश है ।

55, 56

इनके अलावा बारोरिये, धुकारने, चीबे, गोव लवाल, हुल तावर, डल, होल, पंडसूर, आसोफ, पीपारे, गोतम, दागी, मरिल इन सब शाखाओं का मूल चौहान वंश है ।

57

चौहान वंश में अनेकों छत्रपति राजा हुयें । इनकी कथा कह रहां हूँ तथा इनके नामों का भी उल्लेख कर रहा हूँ ।

58

दिल्ली में मानकदे चौहान ने दो वर्ष छह महीने और सतरह दिनों तक राज्य किया ।

59

इसके बाद दिल्ली पर देवराज चौहान ने दो वर्ष तीन मास और सतरह दिनों तक शासन किया ।

60

इसके पीछे दिल्ली में रावलदे सुल्तान हुआ जिसने नौ वर्ष सात दिनों तक राज्य किया ।

61

इसके बाद दिल्ली में देवसिहं चौहान हुआ जिसने छह वर्ष तीन महीनों तक राज किया ।

62

इसके पश्चात दिल्ली पर स्योदेव ने दस वर्ष एक महीना और बाईस दिनों तक राज्य किया । सभी लोगों ने इसकी सेवा की ।

63

इसके बाद कुल की लज्जा रखने वाले बलदेव ने दिल्ली पर पांच वर्ष और ग्यारह दिनों तक राज्य किया ।

## 64

इसके बाद दिल्ली पर पृथ्वीराज ने शासन किया । इसका शासन काल 22 वर्ष 11 दिनों तक रहा ।

## 65

इसने काबुल से दूब मंगाकर दिल्ली में लगायी । इसको घोड़े खाते रहते पर वह बार बार हरी हो जाती थी ।

## 66

पृथ्वीराज के वीर कार्यों का वर्णन मुझसे नही हो रहा है । उनके शाकों (वीर कृत्यों) की गिनती भी मैं नही कर सकता उन्हें ठीक तरह से समझाना तो अलग बात है ।

## 67

इस चौहान वंश में और भी अनेक वीर राजा हुये हैं । इनमें वीसल,[१] आना[२] और हठी हम्मीर[३] हैं ।

## 68

सारे हिन्दुस्तान में जितनी राजपूतों की जातियॉ है उनमें निश्चय ही चौहान गोत्र सबसे बड़ा और श्रेष्ठ है ।

## 69

चाहुवांन का पुत्र मुनि हुआ इसके अलावा अरिमुनि, मानक और जयपाल हुये । इनमें एक अमर योगी हुआ तथा शेष तीन राजा हुए ।

---

१. वीसलदेव चतुर्थ
२ . अर्णोराज
३ . रणथम्भौर का हम्मीरदेव

70

मानकदे के कुल में पृथ्वीराज हुआ जो सोमेश्वर का पुत्र था। जितने राठ चौहान हैं वे सब अरिमुनि के वंशज हैं।

71

चाहुवांन के मरने पर उसकी जंगह मुनि बैठा। वह कितने ही दिन कुचौरे नामक स्थान पर रहा।

72

मुनि के राई हुआ जो राजा बना। उसके कहकलंग हुआ जो शूरवीरों के गोत्र की रक्षा करने वाला था।

73

इसके घंघराय हुआ जिसने घांघू [१]नामक गांव बसाया। उसने अपनी भुजाओं के बल पर जाति में अच्छा नाम कमाया।

74

एक दिन घंघराय शिकार खेलने गया। उसने सुन्दर हिरण के बच्चे को बाग में चरते हुये देखा।

75

राजा के मन में इच्छा हुई कि इसके गले में धनुष डालकर इसे पकड़ लिया जावे। उसने सारे दल को वहीं छोड़ा और आप अकेला मृगशिशु को पकड़ने चला।

76

घंघराय तब रथ छोड़कर घोड़े पर सवार होकर मृग शावक के पीछे चले। आगे आगे मृगछौना भागे जा रहा था।

---

१. घांघू गाँव वर्तमान में चूरु जिले में पड़ता है ।

**78**

जब बहुत देर हो चुकी और राजा लौटकर नहीं आया तो सारे सेवक व्याकुल होकर उसे जंगल में खोजने लगे। वन में सब जगह राजा की खोज में सेवक घूमते रहे। उनके शरीर और मन दुखी थे। इन्हे अनेकों प्रकार की चिंतायें सता रही थी जिनकी कोई गिनती नहीं थी।

**79**

अब राजा की बात सुनो। हिरण को देखकर राजा के मन में बड़ा चाव हुआ। उसने घोड़े को दौड़ाया। इस प्रकार घोड़ा और हिरण आगे पीछे दौड़ने लगे।

**80**

इस प्रकार मृग राजा के आगे भागता रहा। अचानक वह मृग छौना लुहागर[१] (शेखावाटी का प्रसिद्ध तीर्थस्थल) के पहाड़ों में छलकर अदृश्य हो गया। इस प्रकार शिकार हाथ से निकल जाने पर राजा उदास हुआ।

**81**

राजा ने हिरण को बहुत ढूंढा पर उसे कहीं मृग दिखायी नहीं दिया। इस पर राजा एक वृक्ष की छायां में बैठ गया। इसके नेत्रों में जल भर आया।

**82**

वहां पर सरल और तरल वृक्ष खड़े थे तथा गर्म जल व निर्मल कुण्ड था। वहां अप्सराओं का समूह नहाने के लिये आया था। ये अप्सरायें हरिण के समान नेत्रों वाली तथा चन्द्रमा के समान मुखवाली थीं।

**83**

चार अप्सरायें थीं जिनकी अलग अलग छवि थी। उनके अंग से लगने पर पानी भी अधिक सुन्दर हो उठा था।

---

१. लुहागर (लोहगिल) शेखावाटी का प्रसिद्ध तीर्थस्थल हैं।

## 84

वे रूपमती अप्सरायें तालाब में स्नान कर रही थीं । वे अतीव सुन्दर स्त्रियां थीं । जान कवि उनके सौन्दर्य की उपमा देते हुये कहते हैं । उनके अंग की चमक दमक ऐसी लगती थी मानो काले बादलो में बिजली चमक रही हो । यहाँ क्रमंक की जगह मूल पाठ में चमक होना चाहिये । अथवा उनके तन की कांति इस प्रकार शोभित होती है मानो चन्द्रमा की परछाई जल के बीच दिखाई दे रही हो । अथवा ऐसा प्रतीत होता है मानो जल में प्रकट होने वाली उनकी अंग कांति जल में लगी अग्नि का प्रतिबिम्ब हो । जल में लगने वाली अग्नि बड़वानल कहलाती है ।

## 85

उन अप्सराओं ने तालाब की पाल पर अपने वस्त्र रख दिये और स्नान के लिये जल में प्रविष्ट हो गयीं । राजा घंघ ने अपनी इच्छा को पूर्ण करने के लिये उनके वस्त्र उचक लिये ।

## 86

उन अप्सराओं ने राजा को वस्त्र लेते हुये जब देखा तो वे बड़ी दुखी हुई और मुरझा गयी । उस समय उनकी शोभा उस कमल की तरह मंद हो गयी जो सूर्य के छिपने पर कुम्हला जाता है ।

## 87

उन अप्सराओं के नेत्र आंसुओ से पूर्ण हो गये थे । उनका हृदय धकधक कर रहा था । मुख मुरझा गया था । अब वे अप्सरायें बिना वस्त्र उड़ नहीं सकती थीं । वे पूरी तरह निर्वस्त्र थीं ।

## 88

उन्होने राजा से कहा कि हम नग्न हैं इस लिये हमारे वस्त्र हमें दे दो । हम नंगी खड़ी लाज कर रही है तथा हमें बड़ा कष्ट हो रहा है । तुमसे प्रार्थना करते हुये हमारी जीभ थक चुकी है पर हमारी विनती को सुनकर भी तुम्हारे कान नही थके । हम स्नान करने हेतु यहां आयी हैं अतः हमें जाने दो । हमें रोकने में कौनसा पुण्य है । हम अबतक जल को ही अपना वस्त्र बनाकर खड़ी रही हैं इस लिये अब हमारे वस्त्र हमें दे दो ।

## 89

तब राजा घंघ ने उनसे कहा कि सत्य बात यह है कि अगर तुम मे से एक मुझसे शादी करेगी तभी तुम तुम्हारे शरीर को वस्त्रों से ढक सकोगी ।

## 90

तब उन अप्सराओं ने राजा से कहा कि यह बात संभव नहीं है । तुम मनुष्य हो और हम अप्सरायें हैं । हमारे और तुम्हारे गौत्र और जाति भिन्न-भिन्न हैं ।

## 91

अप्सराओं ने राजा को समझाते हुये कहा कि तुम मनुष्य हो और हम अप्सरायें हैं अतः यह बात बन नही सकती । अब तक किसी भी मनुष्य ने क्या रात और दिन को एक साथ रहते देख़ा है । तुम्हारा और हमारा साथ इसी तरह का है ।

## 92

इस पर राजा ने कहा कि तुम्हें मन में एक बात अच्छी प्रकार समझ लेनी चाहिये कि जब शरीर में प्रेम उत्पन्न होता है तो जात और गोत्र का कोई ख्याल नही करता । ऐसी स्थिति में जात और गोत्र गौण हो जाते हैं ।

## 93

मै जब तक संसार में जीवित रहूँगा तुमसे अलग नही होवूंगा ।[१] अगर तुम जीव हो तो मैं अंग हूं और तुम अगर घट होती मैं उसकी परछाई हूँ ।

## 94

राजा ने कहा कि तुम मुझे अपने में मिलालो जो तुम्हारे साथ उड़ता फिरता रहूँ या फिर मैं तुम्हे मनुष्य बनालूं पर बिना तुम्हारे साथ सम्बन्ध स्थापित किये मैं वस्त्र नहीं दूँगा ।

---

१ यहां मूल पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है ।

**95**

तुम किसलिए विलाप कर रही हो। तुम चाहे जितना रो लो मुझे तुम पर कोई दया नहीं आयेगी। अगर मैं तुम्हे वस्त्र न दूं तो तुम्हारा मन बदल जावेगा इसलिये मैं तुम्हे वस्त्र कैसे दूँ।

**96**

अप्सराओं ने मन में सोचा कि यह जब तक हमें वस्त्र नहीं देगा जब तक हम में से किसी एक को नहीं चुन लेगा।

**97**

यह हमें हमारे वस्त्र दे नहीं रहा है यद्यपि हमने अनेकों प्रयत्न किये हैं। अब हम कितनी देर जल में निर्वस्त्र खड़ी रहें अतः अच्छा है कि हममें से एक इसको दे दें।

**98**

तब उन अप्सराओं ने राजा से कहा कि हमारे वस्त्र हमें दे दो और जिससे तुम्हारे नेत्र उलझे हैं उस एक को तुम चुन लो।

**99**

तब उन अप्सराओं में जो सबसे छोटी थी उसको राजा ने चुन लिया। उस समय राजा को ऐसा संतोष हुआ जैसा जंगल में भटकते प्यासे आदमी को जल मिलने पर होता है। राजा अप्सरा को पाकर बड़ा आनन्दित हुआ।

**100**

राजा ने उनसे प्रतिज्ञा करवाके उनके वस्त्र लाकर दे दिये। इसके बाद तरह तरह के वेश सजाकर वे अप्सरायें राजा के सामने उपस्थित हुईं।

## 101

तब उन्होंने रीति के अनुसार विवाह करके एक अप्सरा राजा को दे दी । यह विवाह अप्सराओं की रीति एवं विधि से हुआ । राजा उस अप्सरा को अपने साथ ले चला । इस प्रकार उसके मन की इच्छा पूरी हुई ।

## 102

जान कवि कहते है इस प्रकार फल लेते सुहारी भी प्राप्त कर ली । राजा ने हिरण का पीछा किया और बदले में मृगनयनी प्राप्त करली । यह विधाता का वरदान था ।

## 103

उस अप्सरा से तीन पुत्र उत्पन्न हुये जिनके नाम कन्ह, चन्द और इन्द थे । ये तीनो भाई बड़े सुकुमार थे । ये तीनों ही राजा बने ।

## 104

चंद ने चंदवार [१] नगर बसाया और इंद ने इन्दौर नगर की स्थापना की । कन्ह अपने पिता की गद्दी पर बैठे ।

## 105

घंघराय और अप्सरा ने दीर्घकाल तक सुख पूर्वक जीवन बिताया । अन्त में वे मृत्यु को प्राप्त हुये क्योकि संसार की यही रीति है । जो जन्मता है वह मरता है ।

## 106

अन्त में कन्ह भी समय पाकर मृत्यु को प्राप्त हुआ । इस पर उसकी जगह अमरा जो चौहानों में सिरमोर था राजा हुआ और कन्ह की गद्दी पर बैठा ।

## 107

कन्ह के चार पुत्र थे जिनके नाम अमरा, अजरा, सिधरा और बछरा थे ।

---

१. संभवत चन्देरी से तात्पर्य है ।

108

अजरा से चाहिल उत्पन्न हुये, सिधरा से जौड़ उत्पन्न हुये, बछरा से मोहिलों का सूत्रपात हुआ और अमरा से चौहान उत्पन्न हुये ।

109

अमरा का पुत्र जेवर हुआ जिसने संसार में राज्य किया । बहुत दिनों तक राज्य करने के बाद अन्त में मृत्यु को प्राप्त हुआ क्योंकि इस संसार में कोई भी अजर अमर नहीं है ।

110

उसके गूंगा, वैरसी, सेस और धरह नामक चार पुत्र थे । इन्होंने कितने ही वर्षों तक राज किया और अन्त में संसार को छोड़कर चल दिये ।

111

गूंगे के नानिग नामक पुत्र हुआ । सेस निस्संतान मरा । धरह के दो पुत्र हुये जिनके नाम भोथर और भरह थे ।

112

बरसी का पुत्र उदयराज हुआ । उसका पुत्र जसराज था । उसके पुत्र का नाम केसो राय था जो सब कार्यो के लिये समर्थ था ।

113

विनयराज और हरराज केसोराम के पुत्र थे । जान कवि कहते हैं कि हरराज की संताने पर्वतीय प्रदेश में बसती हैं ।

114

विजयराज के पुत्र का नाम पदमसी था । उसका पुत्र पृथ्वीराज हुआ । इसने खूब अच्छी तरह शासन किया ।

**115**

उसका पुत्र लालचन्द हुआ। उसका लड़का अजयचन्द था। उससे गोपाल उत्पन्न हुआ जो लोगो के कष्टो को दूर करने वाला था।

**116**

उसका पुत्र जैतसी हुआ जिसकी समानता कोई नही कर सकता था।उसका पुत्र पुन्यपाल हुआ। वैसा पुत्र पुण्य से ही प्राप्त होता है।

**117**

जैतसी के मूलराज, असरथ, दौंका, सांगा, रातू,पातू और महियल नामक पुत्र हुये।

**118**

पुन्यपाल का पुत्र रावन उसी का प्रतिरूप था। उसके तिहुनपाल नामक पुत्र उत्पन्न हुआ जिसने अपने गोत्र की लज्जा रखी।

**119**

तिहुनपाल का पुत्र मोटेराय था जो बड़ा समर्थ था। उसने रात दिन सुखपूर्वक ददरेवे में राज्य किया।

**120**

उसके कर्मचन्द नामक पुत्र उत्पन्न हुआ। उसको बादशाह ने मुसलमान बना लिया और उसका ऩाम क्यामखां रखा।

**121**

मोटेराव के चार पुत्र थे। क्यामखां, जैनदी, सदरदी और जगमाल। इनमें तीन मुसलमान हुये और जगमाल हिन्दू रहा।

*क्यामखान को बंखान*

122

अब मैं कर्मचन्द की कथा का वर्णन करूंगा। जिस प्रकार विधाता ने उसे हिन्दू से मुसलमान बनाया। एक दिन कुंवर कर्मचन्द खेलता हुआ घूम रहा था तथा मुख से अच्छे वचन बोल रहा था।

123

एक दिन सुबह ही सभी लोगों को भाई बान्धवो को साथ लिये शिकार के लिये चढा। उसने बहुत से सावर, हिरण और रोज देखे। सभी उनको पकड़ने को ललचाये।

124

सभी शिकार के मद में मस्त थे अतः इधर उधर पशुओं की खोज में भटक रहे थे और वे रास्ता भूल गये।

125

करमचन्द ने घूमते हुये एक वृक्ष देखा। वह बहुत थका हुआ था अतः उस वृक्ष की डाली में घोड़ा बांधकर शरीर की थकावट दूर करने के लिये वृक्ष की छांया में सो गया।

126

इस समय उसे नींद आ गयी और वह वहां सो गया। दोपहर होने पर पेड़ की छांया ढल गयी। फिरोजशाह तुगलक दिल्ली का सुल्तान था। चारों दिशाओ में उसकी आन थी।

127

फिरोजशाह हिसार में आया। वहां से एक दिन शिकार करने के लिये निकला। चलता चलता वह वहां आ निकला जहां कुंवर कर्मचन्द वृक्ष के नीचे सो रहा था।

128

और सारे वृक्षों की छाया दोपहर होने पर ढल गयी थी पर जिस वृक्ष के नीचे कर्मचंद सोया हुआ था उसकी छाया नही ढली थी । यह आश्चर्य जनक बात देखकर बादशाह बड़ा भ्रमित हुआ ।

129

बादशाह ने सैयद नासिर को पास बुलाया और जो कुछ देखा था वह कह सुनाया । बादशाह और सैयद दोनों को यह बात देखकर बड़ा अचरज हुआ । उन्होंने समझ लिया कि यह कोई महापुरूष है ।

130

उन्होंने कहा कि इस करामाती पुरूष को जगाकर हम इसके चरण छूयें । आज हमारा सोया भाग्य जग उठा है । उन्होंने साहस करके कुंवर कर्मचन्द को जगाया पर उन्हे यह देखकर बड़ा भ्रम हुआ कि यह पुरूष तो हिन्दू है ।

131

उनकी मान्यता थी कि हिन्दुओं में करामात नहीं होती । इसको खुदा की यह देन कैसे मिली । सैयद ने कहा मेरे मन में ऐसी बात आती है कि अन्त में यह मुस्लिम पंथ को ग्रहण करेगा ।

132

उसे उठाकर उन्होंने पूछा तुम्हारी क्या जात है और तुम कहां रहते हो । इस पर कर्मचंद ने उत्तर दिया मेरे स्थान का नाम ददरेवा है तथा मेरे पिता का नाम मोटेराव है ।

133

हमारा वंश चौहान है तथा मेरा नाम कर्मचंद है । तब बादशाह ने उसे पास बुलाया और उसे प्रेम से अपने गले लगाया ।

134

बादशाह ने कहा कि चौहान मेरे साथ चलो । मैं तुमको मान सम्मान दूंगा ।

**135**

उसने कर्मचन्द को बदलकर उसका नाम क्यामखां रखा । बादसाह उसे अपने साथ लेकर अपने स्थान पर आया ।

**136**

तब सैयद नासिर ने इस प्रकार कहा कि तुमने मेरे भाग्य से ही इसे प्राप्त किया है । इसे मुझे दे दो । मैं इसे पढ़ाऊंगा और योग्य बनाकर इसे तुम्हारे पास लाऊंगा ।

**137**

बादशाह ने इस पर कहा कि हमने यह रत्न प्राप्त किया है । इसे संभाल कर रखना । क्यामखान के साथ जो शिकारी चढ़े थे वे लौटकर अपने डेरे चले गये ।

**138**

इधर जब क्यामखां घर नही आया तो ददरेवे में बड़ी हलचल मची । इस समय सैयद ने एक संदेश वाहक भेजा जो इसी बीच आ पहुंचा ।

**139**

इस पर मोटेराव हिसार गया बादसाह ने उससे बहुत प्रेम किया । उसने कहा तुम्हारे जो मनमें आवे सो लेलो पर कर्मचंद मुझे दो ।

**140**

कर्मचंद के मुसलमान होने की जरा भी चिंता मत करना । मै इसे बड़े प्रेम से मित्र और पुत्र की तरह रखूंगा । मैं इसे पांच हजारी मनसबदार बनाऊंगा । मैं सत्य कहता हूं कि यह हमारा सहारा बनेगा ।

**141**

राव ने प्रणाम कर कहा कि दिल्ली पति जो करे वही न्याय है । जो बादशाह की सेवा करेगा वही बढ़ेगा । वास्तव में फूल वही श्रेष्ठ है जो शिवजी पर चढ़ता है । शेष तो व्यर्थ हैं ।

142

बादशाह जब दिल्ली जाने लगा तो उसने क्यामखां को सैयद को दे दिया ।

143

मीरां के बारह पुत्र थे उनमें क्यामखां सर्वश्रेष्ठ था । ये सब एक स्थान में पढ़ने जाते थे तथा बाल स्वभाव के कारण कभी कभी आपस में लड़ बैठते ।

144

एक दिन बालक रोते हुए तथा लड़ते हुये आये । ये बालक क्रोध से भरे हुए थे । उस दिन हांसी से कुतूबनूरदी नूरजहां वहां आये हुये थे ।

145

उन्होंने क्यामखां को उदास देखकर अपने पास बुला कर बिठाया । उस समय पीर ने कहा कि तुम किस लिये रोते हो ।

146

मै थप्पड़ मारूं और दंड स्वरूप नमक खिलाऊँ पर चमत्कारी बालक को कौन मारे । तब नूरदी नूरजहान ने नींबू और गंदोरा लाकर क्यामखान को दिये ।

147

तब इनमें से जो क्यामखां के मन को अच्छा लगे वे उसने ले लिये । पहले नींबू लिये फिर गंदोरा । इस पर नूरदी नूरजहान ने कहा कि इनके गोत्र में पहले खट्टे होकर फिर मिट्ठे होने की रीति रहेगी ।

148

कितने ही दिन पढ़ते पढ़ते बीत गये और क्यामखां पूरी तरह सब कुछ पढ़ गया । तब सैयद ने कहा कि आप नमाज पढ़ो, सुन्नत करा वो और दीन में शामिल हो जावो ।

149

तब क्यामखां ने विनती कर कहा कि मेरा भी मन इस्लाम धर्म में आने का है पर मुझे निरन्तर यह चिंता लगी रहती है कि धर्म परिवर्तन के बाद हमसे सम्बन्ध कौन करेगा।

150

नासिर सैयद करामातों से पूर्ण थे। उनकी कही हुई बात दूर तक सत्य होती थी। उसने क्यामखां को कहा कि इस प्रकार की चिंता से पीड़ित मत होवो और मेरे वचनो को सत्य समझो।

151

सैयद ने कहा कि संसार में बड़े बड़े रावराजा होंगे। वे प्रेम पूर्वक तुम्हें अपनी लड़की देंगे। मंडोवर का राव राठोड़ होगा वह अपनी लड़की का डोला तुम्हारे घर भिजवायेगा।

152

बहलोल दिल्ली का सुल्तान होगा। इसे निश्चित जानो कि वह अपनी लड़की तुम्हे देगा। मीरा के मुखसे जो वचन निकले थे वे आगे चलकर सत्य सिद्ध हुए।

153

तब क्यामखां दीन में आ गया अर्थात् विधिवत मुस्लिम धर्म स्वीकार कर लिया। अब वह निर्मल मोमन मुसलमान हो गया। जब सैयद ने इसे सब बातो में शुद्ध पाया तो उसे दिल्ली ले गया।

154

बादशाह उसे देखकर प्रसन्न हुआ। उसने मनसब देकर सैयद को ऊंचा बड़ा किया। इस प्रकार बादशाह और सैयद नासिर का प्रेम दिनानुदिन बढ़ता रहा।

155

कालान्तर में मींराजी रोगी हुये तो उनकी कुशल क्षेम पूछने बादशाह घर पर आया। उस समय मींरा ने कहा कि मैने क्यामखां को पुत्र बनाकर रखा है।

**156**

जब कभी मैं मर जावूं तो मेरा मनसब और मेरा माल इस क्यामखां को देना । मेरे पुत्रो में कोई योग्य नहीं है जो तुम्हारी सेवा कर सके ।

**157**

बादशाहं ने कहा ठीक है वास्तव में क्यामखां ही टीके के लायक है । बादशाह उठकर अपने डेरे पर आ गये । उधर मींरा ने अपने सभी पुत्रो को बुलाया ।

**158**

मींरा ने अपने पुत्रो से कहा कि मैने क्यामखां को बड़ाई दी है अर्थात् बड़ा माना है । उसे तुम लोगो का सिरमोर बनाया है । तुम इसे मेरी जगह समझना ।

**159**

अपने पुत्रों को शिक्षा देकर सैयद ने क्यामखां से कहा कि इन्हे प्रेम से रखना ऐसा कहकर मींरा चले गये क्योकि इस संसार में कोई भी अमर नही रहा है ।

**160**

जब मींरा मर गये तो क्यामखा को इसका मनसब और संपति मिल गयी ।

**161**

बादशाह ने कृपा करके क्यामखां को बावनी दी । उसने उसे बड़ा उमराव बनाया और हाथी घोड़ा और सिरोपाव दिया ।

**162**

बादशाह के मन में ठठ्ठा लेने की इच्छा उत्पन्न हुई तब उसने दया कर क्यामखां को दिल्ली की देखभाल के लिये रखा ।

163

क्यामखां को फौजदार बनाकर उसे बादशाह ने दिल्ली का भार सौंप दिया । वह स्वयं दल बल सजाकर ठठ्ठा की ओर रवाना हो गया ।

164

सभी देशों में यह बात चली कि बादशाह दिल्ली में नहीं हैं । ऐसी अवस्था में क्यामखां को छोड़कर दिल्ली में कोई नही रहा अर्थात् यह गुरूतर भार दूसरे किसी ने नही संभाला ।

165

मुगल विलायत से चलकर हिंद पर कब्जा करने हेतु आये । उन्होंने छल बल से दिल्ली को आकर घेर लिया ।

166

यह बात सुनकर क्यामखां चौहान बड़ा उत्तेजित हुआ । वह निसान लगाकर सामने लड़ने को आया ।

167

युद्ध का शब्द सुनकर जहां वीरों के मन में उत्साह का संचार हुआ वहीं कायर लोगो का शरीर कांपने लगा । धौंसा धौं धौं शब्द करके बज रहा था । ऐसा शब्द सुनने को कब मिल सकता है ।

168

चौहान क्यामखां बहुत सेना सजाकर मुगलों से युद्ध करने को आ खड़ा हुआ । शुत्रुओं को मारने के लिये उसने निशान सजाये । वह इस प्रकार चला जैसे शत्रुरूपी वृक्ष को मूल से उखाड़ने के लिये गयन्द चलता है । हाथी के दंतो को उखाड़ने के लिए कर्ता ने इस वीरवर को पैदा किया । यह क्यामखां शत्रु दल पर इस प्रकार टूट कर पड़ता है जैसे मृगो के झुंड पर चीता ।

## 169

विलायत से आये मुगल और दि्लली से आया क्यामखां लड़ाई कर रहे हैं । एक ओर वीर मुगल जूझ रहे हैं तो दूसरी ओर वीर चौहान की सेना जूझ रही है ।

## 170

क्यामखां चढ़ा । उसने हाथ में दुधारी तलवार ली । इधर वीरवर क्यामखां था तो उधर शक्तिशाली मुगल थे ।

## 171

युद्ध के बाजे बज रहे हैं, निशान दमक रहे हैं और रण में लड़ने वाले वीर जूझ रहे हैं । उन्होंने हाथ में धनुष ले रखा है और बाण चला रहे हैं ।

## 172

वीरो के जोड़े आपस में लड़ रहे हैं । वे रणनदी को पार करना चाहते हैं । वे एक दूसरे को झकझोर रहे हैं । पीछे हटाने की हर कोशिश के बावजूद पीछे नहीं हट रहें हैं । पीछे नहीं फिरते हैं । वे वीरता से शत्रु को तोड़ डालते हैं और धूल में मिला देते हैं । भयंकर हाथियो को मार डालते हैं । इनकी संख्या में निरन्तर कमी हो रही है ।

## 173

रण में जूझने वाले वीर बहुत लड़े । बहुत से यौद्धा शूरवीर रण में खेत रहे । उनके रक्त से सारी भूमि लाल हो उठी । इस प्रकार युद्ध पूरा हुआ । भयंकर शस्त्रों के लगने पर उनका सारा अभिमान छिन्न भिन्न हो गया । मुगलो की सेना हार गयी । इनके वीर भाग गये ।[१]

## 174

चौहान क्यामखां बड़ी वीरता से लड़ा । उसका यश संसार में छा गया । हाथी और घोड़े कटाकर मुगल पीछे हट गये । जब सुल्तान ने यह सुना कि खान जीत गया है तब उसका बहुत सम्मान किया एवं तरक्की दी ।

---

१ 'करे रज तोरे' का अर्थ स्पष्ट नही हैं । संभवतः पाठ ठीक नही है ।

## 175

जो मुगल लड़े वे मारे गये और जो बचे वे भाग गये। वे बिचारे मेंढकों की तरह हैं जबकि क्यामखां काले नाग के समान है जो उन्हे खा जाता है।

## 176

क्यामखां नें मुगलों के इराकी और तुर्की घोड़ों को द्रव्य के साथ लूट लिया। यह सब उसने बादशाह के पास भेज दिया अपने पास कुछ नही रखा।

## 177

बादशाह ने खुश होकर उसे आदर सम्मान दिया। उस समय उसने क्यामखां का नाम खानजहॉन रखा।

## 178

बादशाह ने क्यामखां को हाथी, घोड़े और सिरोपाव दिये तथा उसके मनसब में वृद्धि की और उसे बड़ा उमराव बनाया।

## 179

बादशाह फिरोजशाह जितने दिन जीवित रहा उतने दिन क्यामखां का सम्मान दिनानुदिन बढ़ता रहा।

## 180

जब बादशाह फिरोजशाह तुगलक मृत्यु को प्राप्त हो गया तो उसकी जगह महमद महमूद ने अपनी आन संसार में फिराई।

181

जिस प्रकार उसका पिता नित्य क्यामखां से प्रेम करता था उसी तरह इसने भी क्यामखां को इस तरह रखा जैसे कोई अपने भाई या मित्र को रखता है ।[१]

182

जब महमद महमूद की मृत्यु हो गयी तो उसकी जगह उसका पुत्र नसीरखां गद्दी पर बैठा ।

183

उसने भी क्यामखां से प्रेम के सम्बन्ध बनाये रखे । इन्होंने यह बात पूरी तरह सोच विचार कर की ।

184

जब नसीरखां रोगी हो गया तो उसका स्वभाव बदल गया । ऐसी स्थिति में मल्लूखां को छोड़कर दूसरा कोई उसके निकट नही जाता था ।

185

मल्लूखां गुलाम था जिसे फिरोजशाह तुलगक ने पाल पोस कर बड़ा किया था । उसको आगे चलकर प्रधान बनाया गया था । यह बात सभी जानते हैं ।

186

जब नसीरखां मर गया तो लोगो में यह चर्चा चली कि इस मल्लू गुलाम ने गद्दी के लिए बादशाह की हत्या की है ।

---

१ रासोकार जानने क्यामखां के मुगलों से लड़ने और विजय पाने की बात का विस्तार से उल्लेख किया है । वस्तुस्थिति यह है कि फिरोजशाह की गद्दीनशीनी के समय मुगल दिल्ली के नजदीक देखे गये । तत्काल उनपर आक्रमण किया गया । इसमें सुल्तान स्वयं मौजूद था । मुगलों की करारी हार हुई । इसके बाद फिरोज के शासन में मुगलों से कभी युद्ध नही हुआ । देखें तारीखी फिरोजशाही-शम्स-ई-शिराज अफीक (डाउसन) । रासो के अनुसार क्यामखां को खानजहान की पदवी मिली । इस पर संपादक की टिप्पणी पृष्ठ 111 देखे ।

187

मनुष्य की बुद्धि उसके वंश के अनुसार होती है ऐसी बात चतुर लोग बराबर कहते आ रहे हैं । अगर नीचे कुल कें व्यक्ति को मुँह लगा लेते हैं तो इसका अंत अच्छा नही होता ।

188

नीचे कुल का व्यक्ति सुधरता नहीं है चाहे जितने प्रयत्न कर लिये जावे । अगर गुलाम दीवान हो जाता है तो वह सिर के बल चलने लग जाता है । अर्थात् इसकी गति उल्टी हो जाती है ।

189

जिसका पृष्ठभाग भारी नहीं होता अर्थात् जो उच्चकुल का नहीं होता वह पग छोड़कर चला जाता है । वह कुल की लाज का कोई ध्यान नहीं रखता । बिना पूंछ की गुड़िया जिस प्रकार उलट कर सिर के बल गिर जाती है उसी प्रकार का व्यवहार नीच कुल का व्यक्ति करता है ।

190

बादशाह नसीरखां निस्संतान मर गये और गद्दी पर बैठने वाला कोई नहीं रहा । उस समय मल्लूखां के मन में बादसाह बनने की इच्छा उत्पन्न हुई ।

191

सारे राज के कामदार मल्लू से प्रेम रखते थे । इन्होंने कहा कि इस सूने तख्त पर बैठकर तुम बादशाह बनो ।

192

क्यामखां ने जब यह बात सुनी तो उसने क्रोध में भरकर सबसे यह बात कही कि बादशाह के तख्त पर गुलाम कभी नहीं बैठ सकता ।

193

बादशाह उत्तम व्यक्ति को बनाना चाहिये जो अच्छे कुल में जन्मा हो । अगर कोई गुलाम का चाकर हो जाता है तो उसकी जरा भी शोभा नहीं होगी ।

194

इतना सुनकर प्रधान ने गढ़ किले की चाबी लाकर दीवान क्यामखां के आगे रख दी ।

195

सबने मिलकर क्यामखां से कहा कि अगर ऐसी बात है तो आप तख्त़ पर बैठो और अपनी आन फिरावो ।

196

तुम दिल्ली के बादशाह हो और हम सब तुम्हारे सेवक हैं । इसलिये अब देर न करो तख्त पर बैठो अगर बादशाह बनना चाहते हो ।

197

उन्होंने क्यामखां से कहा कि तुम्हारे सात पूर्वज दिल्ली के तख्त पर बैठ चुके हैं । इस प्रकार तुम्हारे बादशाह बनने में कोई नयी बात नही है ।

198

इस पर क्यामखां ने कहा कि मुझे दिल्ली की बादशाहत नहीं चाहिये । मुझे कर्ता की सौगन्ध अगर मैं गद्दी पर बैंठू ।

199

उसने प्रधानों से कहा कि आप लोग यह न समझें कि मेरे मन में दिल्ली लेने की इच्छा है । दो दिनों के सुख के लिये कौन निरन्तर दुख को ग्रहण करे । इसका यह भी अर्थ हो सकता है कि कौन अपनी संतान हेतु दुख मोल ले ।

200

पीछे बादशाह बनने में चित्त में क्रोध उत्पन्न होता है । बादशाह अपनी संतानो को गद्दी जाने के डर से जीवित नहीं छोड़ते ।

201

यह सुनकर प्रधानों ने क्यामखां से कहा कि अगर आप दिल्ली की गद्दी पर नहीं बैठते हो तो हम यह गद्दी मल्लूखां को देते हैं ।

202

(कवि जान इस समय की परिस्थिति को ध्यान में रखकर एक सुन्दर बात कहते है ।) यह दिल्ली एक कुलटा स्त्री के समान है जिसने अनेकों पतियों को खा डाला है । इसे ऐसा करते हुये जरा भी शर्म महसूस नहीं हुई । यह तो एक के मरने पर दूसरे को अपना पति बना लेती है । इस दिल्ली रूपी कुलटा स्त्री का यही कार्य है ।

203

यह कुलटा अपने पति की जात या गोत्र का कोई ख्याल नहीं करती है । चाहे वह उच्चकुल का हो चाहे नीच कुल का सभी को पति रूप में स्वीकार कर लेती है । इसका जो हाथ पकड़ता है वह पति बन जाता है उसी से प्रेम करने लगती है और अन्त में उसे भी खा जाती है ।

204

दीवान लोग ऐसी बात कह कर उठ कर चले गये । वे मल्लूखां के पास गये और उसकी बांह पकड़ कर तख्त पर बिठा दिया ।

205

जब चौहान क्यामखां ने यह बात सुनी तो निशान सजाकर अपने दल बल सहित अपने घर की ओर रवाना हो गया ।

206

क्यामखां के चले जाने की बात सुनकर मल्लूखां बड़ा उत्तेजित हुआ और हाथी घोड़े एवं दल सजाकर उसे मारने को चला ।

207

बीस कोस तक मल्लूखां ने पीछा किया पर क्यामखां को पकड़ नही सका। दोनो आगे पीछे चलते रहे। मल्लूखां उसे पकड़ नही सका और क्यामखां को मल्लू के पीछा करने की बात ज्ञात नही हुई।

208

जब क्यामखां ने यह सुना कि मल्लूखां सदल बल उसका पीछा कर रहा है तो वह उल्टा मुड़ा और मल्लूखां के सामने चला जैसे तीतर पर बाज चलता है।

209

इधर मल्लूखां और इधर क्यामखां एक दूसरे के आमने-सामने आये। हाथियों की घटा छाई हुई थी। उनके घंटो का स्वर मुखरित था तथा दुंदुभियों की गरज सुनाई पड़ रही थी।

210

चौहान क्यामखां रण करने को चढ़ा। घमासान युद्ध होने लगा। नाल से गोलियां छूटने लगीं। हाथ से तलवारे बहने लगी। शीघ्र गति से जाने वाले बाण छूटने लगे, कमानों की चटकार होने लगी, सांग और भालों की चोटें होने लगी। जो शरीर फाड़ कर दूसरी ओर निकल गयी।

212

सिर पर शस्त्र की चोट लगने पर मनुष्य मर कर पृथ्वी पर गिरने लगे।[१] कटारियों के चलने पर भारी कवच कटने लगे।

213

भारी मार काट हुई और शूरवीर जूझने लगे। वीर लोग मन लगाकर लड़ने लगे। अब उनका शरीर के प्रति कोई मोह नही रहा।

---

१ यहॉं मूल पाठ 'ससतर' होना चाहिये।

214

जो बड़े बड़े शूरवीर थे उनके टुकड़े टुकड़े हो गये । कहीं उनका धड़ पड़ा, कहीं सिर गिर पड़ा और कहीं हाथपैर कटकर गिर पड़े ।

215

हाथी आपस में बहुत लड़े । वे मदमाते हाथी मस्ती करते मर गये । बहुत से घोड़े युद्ध क्षेत्र में गिर गये । इस प्रकार युद्ध भंयकर हो गया ।

216

युद्ध में धूम छा गयी और पृथ्वी वीरों के रक्त से लाल हो गयी । घाव लगने पर वीर चक्कर खाने लगे मानो हाथी घूम रहे हों ।

217

भारी युद्ध हुआ जिसमें मल्लूखां की सेना पराजित हुई । सारा जहान जानता है कि इस युद्ध में क्यामखां की जीत हुई ।

218

मल्लूखां युद्ध से भाग गया । उसने अपना सब कुछ लुटा दिया । वह दिल्ली चला गया वहीं उसने अपनें आप को छिपा लिया ।

219

वह भगोड़ा मल्लू इधर उधर भागता फिरता है । मेरा नाम क्यामखां है अतः में उसके पीछे अपना सत नही छोड़ूंगा । अर्थात् युद्ध से भागने वाले का पीछा नही करूंगा ।

220

इस प्रकार इस यद्ध में मल्लूखां को भगाकर क्यामखां ने हाथी, घोड़े और बहुत सा द्रव्य लूट लिया । वह जीत के नगाड़े बजाते हुए हिसार चला आया ।

221

क्यामखां की शक्ति बहुत बढ़ गयी थी । उसने मल्लू से फिर लड़ने की इच्छा की पर मल्लूखां का इस करारी हार के बाद लड़ने का होंसला नहीं रहा ।

222

देश देश से क्यामखां के पास पेशकश आने लगी । उसने भोमियों[१] अर्थात् छोटे बड़े राजाओं को बहुत दबाया इस कारण वे सभी उसकी सेवा करने लगे ।

223

क्यामखां चौहान ने खान और सुल्तानों को वश में किया । उसने राव रानों को जीता और सारे भोमियों को दबाया । कमधज, कछवाहे, वैरिया, हुमर, भाटी, तंवर, गोरी और जाटू ने पराजित होकर उसके चरण पकड़े । इनके अतिरिक्त तावनी, सरोने, नारू, खोखर, चंदले कालू, झाब, साहुसेन, अकलीमसा को रण से भगा दिया । साह महमद, ममरेजखां, इदरीस, मौजूद्दीन और मुगलों को उसने हराकर युद्ध से भगा दिया ।

224

क्यामखां ने हिसार में बैठकर चारों दिशाओं के राजाओं, जवानों पर विजय प्राप्त की । इनमें दूनपुर, रिणी, भटनेर, भादरा, गरानो, कोठी, बजवारा, कालपी, इटावा, उज्जैन, धार और इनके बीच में छोटे शासक सम्मिलित थे । इस प्रकार क्यामखां ने पूर्व, पश्चिम, उत्तर, दक्षिण सभी दिशाओं के राजाओं को वश में किया । मल्लू के किवाड़ दिल्ली में उसके डर से नही खुलते थे । वह क्यामखां मोटेराव चौहान का पुत्र अपने तप से सभी को पराभूत कर सका था ।अंतिम पंक्ति मूल में नही है ।

---

१ भोमिया शब्द वस्तुतः भूमि के अधिकारी के लिए प्रयुक्त होता है । राजा के मरने पर बड़े पुत्र को राजगद्दी मिलती । शेष भाइयो को जीवन निर्वाह के लिये कुछ गांवों की भूमि मिल जाती । ये लोग भोमिये कहलाते थे । इनमें एक दो गांव के ठाकुर से लगाकर एक दो खेतों पर अधिकार रखने वाले भी सम्मिलित थे । रासोकार ने इस शब्द का प्रयोग बहुत किया है । कभी वह बड़े बड़े अधिपतियो के लिये भी इस शब्द का प्रयोग करता है । शेखावाटी में सारी उदयपुरवाटी तहसील ऐसे भोमियों से भरी पड़ी थी ।

225

क्यामखां अपने घर हिसार में रहा और मल्लूखां दिल्ली में रहा । दोनो के मन में एक दूसरे के प्रति बड़ा क्रोध था इस कारण कभी एक दूसरे से नही मिलते थे ।

226

इस समय काबुल में तैमूर बादशाह था । वह सातों द्वीपो में सूर्य की तरह प्रकट हुआ था ।

227

उस तैमूर की उत्तर दक्षिण पूर्व, पश्चिम ईशान, आग्नेय, नैत्कृत्य और वायव्य इन आठों दिशाओं में आन फिरती थी ।

228

चंगेज खां के वंशजो नें अल्लाह का काम किया जब जगत में आये । ये उस समय से बादशाही भोग रहे हैं और बादशाह ही इनकी जाति बन गयी है ।

229

तैमूर ने रूम, साम, ईराक पर अधिकार कर लिया । उसने खुरासान अपने कब्जे में करली । जब तैमूर का मन हिंद को लेने का हुआ तब वह इधर चला आया ।

230

मल्लूखां ने तैमूर के आने की बात सुनी तो दल सजाकर लड़ने को चला । मुगलों को देखते ही वह डर गया और अपना सत और वीरता की लाज छोड़ दी ।

231

तैमूर के दल के द्वारा उठी हुई धूल से सर्वत्र अधंकार छा गया । तैमूर क्रोध करके आगे बढ़ा । मल्लू ने जहां डेरा कर रखा था वहीं तैमूर आया ।

## 232

उसका नाम तिमिर था पर वह अपने तेज से तिमिर (अन्धकार) को हरने वाला था। उससे कोई भी नही लड़ सकता था। उससे सिकन्दर और जूलीकरन ही लड़ सकते हैं अगर वे इस संसार में मौजूद हों।

## 233

बिचारा मल्लूखां क्या चीज है जो तैमूर के सामने टिक सके। तिमिर (अंधकार) से उसका प्रकाश नष्ट हो गया और वह भागकर वन में छिप गया। अर्थात् तैमूर से हारकर वह जंगल में जा छिपा।

## 235

मल्लूखां आक के फल की रूई की तरह था जिसे तैमूर रूपी हवा ने पल में कहीं उड़ा दिया। वह पल भर भी सामने नही ठहर सका।

## 236

तैमूर अपने दल का एक भाग मल्लूखां के पीछे भेजकर आप दिल्ली चला गया। उसने मल्लूखां को दिल्ली मंडल में नहीं रहने दिया अर्थात् दिल्ली से दूर खदेड़ दिया।

## 237

दिल्ली पर कब्जा करने के कुछ समय बाद तैमूर के मन में काबुल लौटने की इच्छा हुई। तब उसने खिदरखां को दिल्ली सौंपकर काबुल की राह ली।

## 238

वीर खिदरखां पठान दिल्ली में रहने लगा। उसके पास पचास हजार पठानों का दल था जो सब एक समान वीर थे।

## 239

जब तैमूर के लौट जाने की बात मल्लूखां ने सुनी तो वह बड़ा प्रसन्न हुआ। उसने खिदरखान की जरा भी परवाह नही की।

**240**

मल्लूखां ने दल सजाकर आकर दिल्ली को घेर लिया । खिदरखान ने भी सेना एकत्रित कर मल्लूखां का सामना किया ।

**241**

शूरवीर रण में जूंझ मरे जब उन पर भार पड़ा । मल्लूखां भाग नही सका और मरकर भूमिपर गिर पड़ा ।

**242**

इस प्रकार इस युद्ध में तैमूर के दल की विजय हुई और मल्लूखां युद्ध में मारा गया । खिदरखान अपनी जीत पर बड़ा प्रसन्न हुआ और गर्व गुमान करने लगा ।

**243**

जब खिदरखान मल्लू की तरफ से निश्चिंत हो गया तो उसने आस पास के छोटे बड़े राजाओं को वश में कर लिया । अब वह दिल्ली को कुछ नही समझता था ।

**244**

जब खिदरखान ने यह सुना कि क्यामखां चौहान सुल्तानों की कोई परवाह नहीं करता तो उसके मन में क्रोध उत्पन्न हुआ ।

**245**

खिदरखान (खिज्रखान) ने मोज्जुदीन अगवान को फरमान भेजा कि क्यामखां चौहान को मारकर निकाल दो ।

## *क्यामखां मोजदी जुद करत है ।*

**246**

मोजुदीन की जन्म भूमि रोहतक झज्झर थी । वह लाहौर का फौजदार था । तथा उसके पास असंख्य सेना थी ।

## 247

उसने क्यामखां को कहला भेजा कि तुम हिसार का किला छोड़ दो । अगर तुम किला छोड़ने में देर लगाओगे तो फिर हमें आने में देर नही लगेगी ।

## 248

तुम बादशाह की कोई परवाह नहीं करते और उसे कुछ नही समझते । न तुम उसकी सेवा करने जाते हो । उस बादशाह ने तुम्हे बावनी दी है उसे किस बल पर खा रहे हो ।

## 249

पत्र पाकर क्यामखां ने उत्तर में लिखा कि मूर्ख अगवान कौन किसको देता है । देने वाला तो करतार है ।

## 250

जिस करतार ने खिदरखां को दिल्ली दी है उसी ने मुझे हिसार दी है । ऐसा कौन है जो कर्ता द्वारा प्रदत हिसार को मुझसे छीन सके ।

## 251

अगर खिदरखां स्वयं चलकर आये तो भी मैं हिसार नहीं छोड़ूँगा । अगर अब डर से मैं हिसार छोड़ दूं तो संसार में मेरी हंसी होगी ।

## 252

कुतुबशाह हमारी सहायता करते है यह बात तुम अच्छी तरह समझलो । अगवान, अगर अपना भला चाहते हो तो हिसार पर चढ़कर मत आवो ।पीर मोहम्मद कवि के गुरू थे । कुतुब पीर मोहम्मद के पूर्वज थे ।

## 253

यह चिठ्ठी पढ़कर अगेवान के मन में बड़ा क्रोध हुआ । उसने बड़ी शक्तिशाली सेना सजाई और निशान लेकर युद्ध के लिये आ उपस्थित हुआ ।

253

यह बात सुनकर क्यामखां ने लड़ाई का साज सजाया । युद्ध से भागने में जो लज्जा होती है उसे जुझांर ही समझ सकते हैं ।

254

आते आते मौजुदीन पास आ गया और उसने चिठ्ठी लिखकर एक आदमी को क्यामखां के पास भेजा ।

255

उसने पत्र में लिखा कि क्यामखां बिना बात क्यों मर रहे हो । सुल्तानों के दल के सामने भागने में तुम्हे क्या लज्जा का अनुभव हो रहा है ।

256

मेरे पास अनंत सेना है । मै तुझे मार डालूंगा । इसी कारण मैं बार बार तुम्हें कह रहा हूं । मुझे तुम पर दया आ रही है ।

258

क्यामखां ने इस पर उत्तर दिया कि मूर्ख अगेवान तेरी नजर कटक पर है पर मेरी नजर परमात्मा पर है ।

259

अगर अनेकों लोग शत्रु हो जाये तो भी आदमी को चिंता नही करनी चाहिये । जान कवि कहते है कि "मारने वाला और जिलाने वाला तो विश्व में एक ही है ।"

260

हे उदण्ड दूत तूं मेरे से नजर मिला । फिर तूं ऐसा नही कर सकेगा । जिसके इष्ट चन्द्रमा है उस पर उनकी दया दृष्टि व सहारा रहता है ।

261

उधर से मोजुदीन चढ़ा इधर से क्यामखां । चौहान और अगवान की सेना में भयंकर युद्ध छिड़ गया ।

262

सावन की घटा की तरह दोनों सेनायें एक दूसरे से मिली । उनके दौड़ने से रणभूमि में अन्धकार छा गया और कुछ भी दिखाई नही दिया ।

263

शूरवीर युद्ध करने को चढ़े और आपस में तलवारे बजने लगीं । योद्धा आपस में लड़ रहे हैं और मारो मारो की रट लगा रहे हैं । हाथ पांव कट रहे हैं । यौद्धाओं के खून से भूमि लाल हो रही है । शूरों के सिर टूट रहे है पर फिर भी उनकी युद्ध की इच्छा पूरी नही हो रही है ।

264

कट कर पड़ जाते हैं पर फिर उठकर लड़ने लग जाते हैं । वे बिना मरे नहीं रहते हैं । घाव और चोट की वे जरा भी परवाह नहीं करते हैं । छतीसों आयुधों की मार तन पर सह रहे हैं । जब भुजा कट जाती है तभी हथियार हाथ से गिरते हैं । हाथ कटने पर ही शूरवीर अपने हथियार देते हैं, पहले नहीं ।

265

युद्ध में हाथी घोड़े गिर रहे हैं और शूरवीर लड़ लड़ कर मर रहे हैं । उनकी गिनती नहीं हो सकती । वे असंख्य हैं । शिव और जोगनियाँ आनन्दमग्न होकर हँस रहे हैं । युद्ध में आसमान से वीरों को गिरते देख रणभूमि पर उत्तर आये हैं ।

266

जब दोनों और की सेनाओं में घमासान युद्ध हो रहा था तब सेना से निकल कर मौजुदीन अगेवान आगे निकल आया । क्यामखां वीर जैसे कार्य कर रहा था और घोड़ों को गिरा रहा था । मौजुदीन के आने पर वह भी आगे निकल आया ।

267

मौजुदीन ने क्यामखां पर बरछी का वार किया । इधर क्यामखां ने बाण का प्रहार किया । भगवान ने क्यामखां की रक्षा की । उधर अगेवान भूमि पर गिर पड़ा ।

268

क्यामखां ने मौजुदीन अगेवान को मार लिया । दूल्हे के बिना जनेत की तरह उसकी सेना हार कर भाग गयी ।

269

क्यामखां ने सारे शत्रु दल को लूट लिया । हाथी तथा घोड़े ले लिये । वह जीत के नगाड़े बजाता हुआ लौट आया । उसके मन में बड़ा चैन था ।

270

जब यह बात खिज्रखां ने सुनी तो क्रोध में आकर अपने हाथ को काटने लगा । उसने कहा कि जिसने मेरी सेना का नाश किया है उससे मैं जाकर लड़ाई करूंगा ।

272

रातदिन खिजरखां चिन्ता करता रहता था कि उससे किस प्रकार जाकर लड़े । क्यामखां की धाक से उस पर आक्रमण करने में वह हिचकिचा रहा था ।

273

जब क्यामखां ने यह सुना कि खिजरखां बहुत क्रोधित हो रहा है तब उसने मन में विचार कर एक उपाय किया ।

274

खिजरखां उस समय विलायत में था । उसका लकब बोज्झरीवाल था । उससे क्यामखां की जान पहिचान थी अतः उसने उसे बुलाने की कोशिश की ।

**275**

क्यामखां ने उसे लिख भेजा कि तुम जल्दी चले आवो । मैने तुमको दिल्ली दे दी । अगर तेरे मन में दिल्ली लेने की इच्छा है तो तत्काल चले आवो ।

**276**

खिज्रखां ने चिट्ठी पढ़कर उसे आदरपूर्वक सिर पर रखा । उधर से सेना चढ़ाकर चला । उसने जरा भी देर नही की ।

**277**

उधर खिज्रखां ने समाचार भेजा कि तुम देर मत करना । जल्दी चढ़कर आवो जो दिल्ली लेने के लिये मिलकर चलें ।

**278**

चिट्ठी पढ़कर क्यामखां निशान बजाता हुआ चढ़ा । वह मुलतान जाकर खिज्रखान से मिला ।

**279**

खिजखां क्यामखां के चरणों में झुका तब चौहान ने उसे छाती से लगाया । उसने कहा कि तुम्हारे बिना ऐसा कौन व्यक्ति है जो मुझे दिल्ली दे सके ।

**280**

जब दिल्ली लेने का निश्चय करके वे मुल्तान से चढ़कर चले । उन्होंने इस समय मन में सोचा कि पहले राठोड़ो को काबू में करके फिर दिल्ली पर जाना चाहिये ।

**282**

सभी छोटे बड़े राजाओं का दमन करते हुये वे नागौर के पास आ पहुंचे । यहां राजाओ में श्रेष्ठ राठौड़ चूड़ा निवास करता था ।

283

उन्होंने चूड़ा को किले में घेर लिया। वे शीघ्रता करके आये थे। चूड़ा चढ़ाई नहीं कर सका और दरवाजे से निकलते समय मारा गया।

284

उन्होंने राव चूड़ा को मार लिया। उसकी सारी सेना भाग कर चली गयी। बहुत खदेड़ने पर भी उन्होंने कोई लड़ाई नहीं की। वे अपने अंग नहीं कटा सके।

285

राठोड़ हाथ में बरछी लिये इस प्रकार भाग रहे थे जिस प्रकार सिंह को देखकर मृगों का झुंड भाग जाता है। "साग स्निंग" पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है।

## *क्यामखां खिदरखां पठान सूं जुध करत है*

286

नागौर को अपने वश में करके वे दिल्ली की ओर चढ़ चले। क्यामखां और खिज्रखां ने विशाल सेना सजा रखी थी।

287

इस समय से यह कहावत लोग कहते हैं। दिल्ली में कंगूरे थोड़े हैं और खान का दल बहुत है।

288

यह बात सुनकर कायमखां और खिज्रखां निसान सहित सेना सजाकर दिल्ली पर आये।

289

खिदरखां पठान (वस्तुतः दौलतखां) दिल्ली से सेना सहित चढ़ा। जब दोनों सेनायें मिली तो शूरवीर आपस में जूझंने लगे।

290

शूरवीर युद्ध करने को चढ़े । वे तलवार की चोट की कोई परवाह नहीं करते थे । लड़ लड़कर कट रहे हैं पर पग पीछे नहीं देते हैं और वहीं मर जाते हैं ।

291

हाथी से हाथी लड़कर मर रहे हैं, कितने ही घोड़े युद्ध भूमि में गिर गये हैं । वीर रणक्षेत्र में लड़ रहे हैं । घाव लगने पर अचेत अवस्था में घूम रहे हैं ।

292

दोलतखां की सारी सेना मारी गयी । वह भी प्राणहीन की तरह हो गया । उस समय पठान युद्ध से भाग चला । भागने की लज्जा को समझकर उसने युद्ध में अपने प्राणों का विसर्जन नहीं किया ।

293

खिदरखान पठान (दोलतखान) भाग गया । युद्ध में क्यामखां की विजय हुई । क्यामखां ने खिज्रखां की बांह पकड़कर उसे दिल्ली के तख्त पर बिठाया ।

294

क्यामखां चौहान सभी बातो में समर्थ है । वह जिसके सिर पर हाथ रख देता है वही दिल्ली का बादशाह हो जाता है ।

295

खिज्रखान दिल्ली में बादसाह हो गया और राज्य करने लगा । उसे किसी तरह की चिंता नही रही । उसके मन की सभी इच्छायें पूर्ण हो गयी थी ।

296

खिज्रखां के रात और दिन आनन्द से बीतने लगे । उसके और क्यामखां के बीच में कोई दूसरा नहीं आ सकता था ।

297

इसके बाद मूर्ख खिज्रखां ने यह समझा कि क्यामखां बलवान है । इसका कोई विश्वास नहीं हैं ।

298

क्यामखां जिसको चाहे निकाल बाहर करता है तथा जिससे रखना चाहता है उसे रख लेता है । यह अतीव शक्तिशाली सरदार है । इसे मै नहीं रहने दूंगा ।

299

राजा और प्रधान जब दोनो शक्ति में बराबर होते हैं तो पहले मारे वह मीर होता है । पीछे कुछ नहीं हो सकता ।

300

खिज्रखां ने यह मन में नहीं सोचा कि क्यामखां ने मुझे प्यार से दिल्ली की बादसाहत दी है । अब वह स्वयं मेरा नाश क्यों चाहेगा । दुनिया में ऐसा कोई आदमी नहीं है जो पहले तो पेड़ को लगाये और फिर उसे स्वयं ही उखाड़ फैंके ।

301

एक दिन क्यामखां स्वाभाविक रूप से खड़ा हुआ था । उस समय खिज्रखां ने उसे धक्का दिया जिससे वह नदी में गिर गया ।

302

क्यामखां पड़ते ही निकल गया और सीधा खड़ा हो गया । इसका हाथ निरन्तर दो कार्यो के लिये खड़ा रहता था । एक तो तलवार पकड़ने के लिये और दूसरे दान करने के लिये ।

303

खिज्रखां के मन में जो बात थी उसको क्यामखां जानता था । पर उसने यह समझ कर उससे लड़ाई नहीं की कि बादशाहों से लड़ने से धर्म की हानि होती है ।

**304**

क्यामखां पिचानवे वर्षों तक जिन्दा रहा। उसने अपने समय में बड़े बड़े वीरतापूर्ण कार्य किये। उनकी गिनती नहीं की जा सकती।

**305**

क्यामखां के साके सागर की तरह अपरंपार है। कोई उनका पार नहीं पा सकता है। मेरे को जितनों की जानकारी थी उनका मैने वर्णन कर दिया।

**306**

मैने क्यामखां की कथा का विस्तार नहीं किया है। मैने इस कथा को संक्षेप में ही कहा है। अपनी बुद्धि के अनुसार वर्णित किया है।

**307**

क्यामखां ने दिल्ली में अपना वर्चस्व बनाये रखा। बादशाह ने उसे आदर मान देकर वहां रखा था।

*श्री दीवान ताजखां के पुत्र*

*1 फतेहखां, 2 रूक्का, 3 फखरदी, 4 मोजन, 5 इक्लीमखां, 6 पहाड़ा।*

**308**

फतेहखां, मोजन, रूका, फखरद्दीन, इकलीम और पहाड़ा ये छह ताजखां के वीर पुत्र थे।

*ताजखां को वर्णन*

**309**

क्यामखां के पांच पुत्र थे।जब उन्होने अपनें पिता की बात सुनी तो वे सर्प की तरह रात दिन बल खाने लगे। अर्थात बड़े क्रुद्ध हुये।

310

इन पांचो पुत्रो के नाम ताजखां, महमदखां, कुतुबखां, इखतारखां और मौनखां थे। ये सभी बड़े वीर थे तथा शत्रुओं के दल को नष्ट करने वाले थे।

311

खिजरखान ने क्यामखां के पुत्रो को बारबार बुलाया पर वे नहीं गये। वे हिसार में बैठे रहे। उन्होने जाकर बादशाह से जुहार नहीं की।

312

जब खिज्रखां मर गये तो उसके मरने पर कर्ता ने मुबारकशाह को बादशाह बनाया।

313

खिज्रखां के वंश में कोई भी नहीं सुना जाता है। कृतघ्नता करनेवालों अर्थात् किये हुये उपकार को नहीं मानने वाले का कभी भला नहीं होता।

314

जब मुबारकशाह मर गया तो उसकी जगह महमद फरीद (वस्तुतः मुहम्मदशाह बिन-फरीद-शाह) गद्दी पर बैठा। कुछकाल तक शासन करने के बाद वह भी मृत्यु को प्राप्त हुआ।

315

उसका पुत्र अलावदी (अलाउद्दीन) था जिसे करतार ने राज्य दिया। उसके बाद मुबारकशाह का पुत्र अमानतखां गद्दी पर बैठा।

316

उसके बाद बहलोल दिल्ली में सुल्तान हुआ। उसने अपनी भुजाओं के बल से सारे हिन्दुस्तान पर दबदबा रखा था।

**317**

उधर क्यामखां का पुत्र अखन (इखत्यारंखां) ढ़ोसी पर राज्य कर रहा था। दिल्ली में उस समय बहलोल था। अखन उसकी जरा भी परवाह नहीं करता था। दोनो में काफी शत्रुता थी।

**318**

बादशाह ने इराक से घोड़े मंगाये थे। वे जब ढ़ोसी के पास से निकले तो अखन ने उनमें से नौ को चुनकर रख लिया।

**319**

बहलोल ने जब यह बात सुनी तो क्रोधपूर्वक अखन को कहलाया कि अगर घोड़े वापिस नहीं करो तो फिर मेरा इन्तजार करना।ढ़ोसी हरियाणा और राजस्थान के सीमान्त का गांव है।

**320**

अखन ने बहलोल को उत्तर में लिखा कि मेरे पास लाख घोड़े हैं। मैंने तेरे घोड़े सिर्फ लड़ाई की इच्छा से लिये हैं।

**321**

जब तुम्हारी इच्छा हो तो मुझ पर चढ़कर आना। तुम मुझे यहां ही पावोगे। न ढ़ोसी का पर्वत चलता है तथा न मैं चलता हूं। मैंने पहाड़ की तरह अटल रहने का स्वभाव बना लिया है।

**322**

अखन का उत्तर सुनकर बादशाह बड़ा क्रोधित हुआ पर उसका कुछ वश नही चला। वह शान्त होकर बैठ गया।

**323**

अखन ने बावन बार मेवात प्रदेश को रौंद दिया। मेवाती लोग उसके सामने से इस प्रकार भाग चले जिस प्रकार सूर्य के आगे रात।

**324**

जब तक इखतारखां जीया उसने बादशाह की कोई परवाह नहीं की । उसने वही किया जो उसके मन में आया ।

**325**

जिधर ढ़ोसी का पहाड़ था उधर ही अखन ने किले की रचना की । जो भोमिये लोग आसपास रहते थे वो सभी उसे दंडस्वरूप कर देते थे ।

**326**

आमेर के राजा वर्ष बीतने पर दस लाख रूपये अखन को कर स्वरूप देते थे । इसी प्रकार अमरसर के राव उसे आठ लाख का कर देते थे । एक पुराना कवित्त इसका साक्षी है ।

**327**

क्यामखां का चौथा पुत्र कुतुबखां था जो बारूवे[१] आकर बस गया । कोई उसका मुकाबला नहीं कर सकता । सारे आसपास के भोमिया उसके पांवो पर आ गिरे ।

**328**

क्यामखां का पांचवा लड़का मौनखां बगड़[२] में बस गया । आसपास के सब उसके सामने नत हो गये । कोई भी बल नही दिखा सका ।

**329**

क्यामखां का लड़का मौनखां कछवाहों का शत्रु था । उसकी सेना के भय से कुंतल रणक्षेत्र से भाग गया । कुंतल कोई कछवाहा सरदार हो सकता है ।

---

१-बारूवा लुहागर तीर्थ के पास आज एक छोटा गांव है ।

२-बगर पर उस समय पठानों का राज था अत: यह ठीक नहीं है ।दूसरे सूत्रों के अनुसार मौनखां इधर कभी आया ही नहीं

**330**

ताजखां सब में बड़ा था । दूसरा महमदखां था । ये दोनों ही चौहान वंशीय वीर अतीव साहसी एवं शौर्यवान थे ।

**331**

ताजखां और महमदखां दोनों हिसार में रहे । उन्होंने पिता के स्थान की अच्छी तरह रक्षा की । दोनो में खूब प्रेम था ।

**332**

बैर रखने के कारण ये दोनों भाई दिल्ली के बादसाह से नहीं मिलते थे । उन्होंने नागौर के खान फिरोजखां से मिलने का निश्चय किया और नागौर गये ।

**333**

उनके आने पर नागोरीखां उनसे आगे बढ़कर मिला । उसने उनका बहुत सम्मान किया । उसने कहा मैं भी दिल्ली के बादशाह की कोई परवाह नही करता हूं । अब हम एक से तीन हो गये ।

**334**

वे वहां बड़े प्रेम पूर्वक रहने लगे । रात दिन खान के साथ बने रहते थे । तब उन्होने मन में राणा पर हमला करने का विचार किया ।

**335**

नागोरीखां सेना सजाकर चढ़ा । सामने राना मोकल था । उसने सेना सजाई और निसान देकर युद्ध के लिये सामने आ गया ।

**336**

दोनों के दल जोताई नामक स्थान पर मिले । उधर मोकल था इधर फिरोजखां था । दोनों युद्ध के लिये एकत्रित हुये ।

### 337

राठोड़, कछवाहे और बहुत से भोमिया फिरोजखां के साथ थे । राणा के पास भी शूरवीरो की अच्छी सेना थी ।

### 338

नागोरीखां ने अपनी सेना को चार भागो में बांटा । ये भाग थे हिरोल (अग्रभाग) चंदोल (पृष्ठभाग) जरंगोल (दायां भाग) और बरंगोल (वामभाग)

### 339

ताजखां महमदखां चुपचाप अलग खड़े रहे । उन्होंने नागोरीखां जो कुछ कर रहा था उसे देखने का निश्चय किया ।

*ताजखां महमदखां आगे राना भाग्यो*

### 340

दोनों और की सेनायें चढ़ी और एक दूसरे के नीसान मिले । ऐसा लगा मानों काली घटाये छा रही हैं और बादल गरज रहे हैं ।

### 341

दोनों सेनाओं के मिलने पर पहले गोलियॉ चलीं और हथनालों से गोलो की बौछार हुयी । जिनके गोली लगी वे गिर पड़े । उनकी तत्काल मृत्यु हो गयी ।

### 342

दोनो ओर से बाणों की बौछार हुई । ये बाण सैनिको के अंगो में गड गये । बाणों से घायल सैनिक ऐसे लगने लगे मानो कॉटों युक्त सेही जानवर हो ।

### 343

जब युद्ध चल रहा था तो राणा ने क्रोधित होकर खान पर घोड़े उठाये । इस प्रहार का धक्का वह नहीं सह सका और वह रणक्षेत्र से भाग गया ।

## 344

फिरोजखां युद्ध से भागकर नागोर की ओर जाने लगा । उसके पीछे उसे लूटता हुआ वीर मोकल आ रहा था ।

## 345

राणा ने उस भागते नारोगीखां का चार कोस तक पीछा किया और उसके निसान ले लिये । इसके बाद राना चितौड़ की ओर रवाना हो गया । मन में उसके बड़ा अभिमान हो रहा था ।

## 346

ताजखां और मुहमदखां वहीं खड़े रहे । उन्होने अबतक युद्ध में कोई भाग नहीं लिया था । उन्होंने देखा कि फिरोजखां भाग चुका है ।

## 347

नागोरीखां को रणक्षेत्र से भागते जरा भी देर नहीं लगी । इधर ताजखां महमदखां दोनो भाई झांकते ही रहे । करतार ने क्या किया ।

## 348

वे दोनो खड़े खड़े सोच रहे थे कि इतने में राणा आ निकला । जिस प्रकार चीता हिरण को देखता है उसी पर राना को देखकर वे उस पर टूट पड़े ।

## 349

लड़कर राणा रणक्षेत्र से चला गया । जब घमासान युद्ध हो रहा था । उसने फिरोजखां से जो नेजे और निशान लिये थे उनको वहीं छोड़ दिया ।

## 350

उन दोनों भाइयों ने पहाड़ तक राना का पीछा किया । उन्होंने लूट का बहुत सा माल लूटा । राणा इन दोनो बाजों के हाथो चिड़िया की तरह छूट गया ।

### 351

स्वामी युद्ध से भागजावे और सेवक लड़ता रहे इसी में सेवक की शूरवीरता है । जड़ उखड़ने पर भी जब पेड़ स्थिर रहे उसी प्रकार की यह बात थी ।

### 352

उधर से ये दोनों भी जीत के नगाड़े बजाते लौट चले । उन्होंने हाथी, घोड़े और बहुत सा द्रव्य राणा का लूट लिया ।

### 353

वे लौटकर नागौर आये और नेजों और निसानों को जो फिरोजखां छोड़ आया था वे उसके पास भेज दिये ।

### 354

फिरोजखां इस पर बहुत शर्मिन्दा हुआ । वह मुंह नही दिखा सका । जब इस युद्ध की बात चलती तो उसे इसे सुन सुनकर लज्जा महसूस होती थी ।

### 355

ताजखां और मोहम्मदखां की कीर्ति बढ़ चली थी । वे फिरोजखां के लिये अब बड़े दुखदाई बन गये थे ।

### 356

फिरोजखां दोनों से नजर नहीं मिलाता था । जब वे दोनों इसके पास जाते थे वह इधर उधर हो जाता था और हंसकर बात नहीं करता था ।

### 357

अगर कोई कायर होता है तो उसे शूरवीर अच्छा नही लगता है । मनुष्य स्वयं जैसा होता है वह उसी तरह के आदमी चाहता है ।

**358**

जब फिरोजखां उनसे नजरें चुरा रहा था तो चौहान बंधुओ को बड़ा क्रोध आया । वे क्रोध में आकर उठ कर चल दिये ।

**359**

जब उसने नगाड़े की आवाज सुनी तो उसने अपने आदमियों से कहाकि इन लोगो को मत जाने दो ।

**360**

नागोर के फिरोजखां ने जब इनको सेना सहित आ दबाया तो उससे युद्ध करने के लिये ये दोनो वीर भी वापिस मुड़े ।

**361**

भंयकर युद्ध होने लगा, नारदनृत्य करने लगा । कोई भी यौद्धा भागकर भी नही बचा । वे शूरवीर जो मन लगाकर लड़े और मरे उन्हे प्रेम से अप्सरा वरण करके ले गयी ।

**362**

जब घनघोर युद्ध होने लगा तो ताजखां युद्ध में घायल होकर गिर गया । उस समय महम्मदखां भाग चला । वह युद्ध में नहीं ठहर सका ।

**363**

नागौरीखां इस युद्ध में जीतकर नागौर चला गया । इधर शूरवीर ताजखां रणक्षेत्र में ही पड़ा रहा ।

**364**

घायलों को उठाते हुये राठौड़ उस स्थान पर आये जहां ताजखां पड़ा हुआ था । वह बेहोश था ।

**365**

उसे शूरवीर समझकर राठौड़ उठाकर ले गये और घावों के ठीक हो जाने पर उन्होंने उसे हिसार भेज दिया ।

**366**

करतार ने ताजखां को बड़ा बनाया था । उसने युद्ध में बड़ी वीरता दिखाई, घायल होकर भी बच गया । इससे उसकी कीर्ति और भी बढ़ चली ।

**367**

ताजखां बड़ा शूरवीर हुआ । संसार में उसकी कीर्ति हुई । उसने आसपास के भोमियों को बहुत दबाया । यह काम उसने भुजबल और तलवार के बल पर किया ।

**368**

ताजखां की तलवार का फिरोजखां बड़ा भय मानता था । उसके डर से नागोर के दरवाजे बन्द ही रहते थे ।

**369**

ताजखां ने खेतड़ी, खरखड़ा, बुहाना को क्रोध में भरकर लूट लिया । उसने पाटन, रैवासा और आमेर को भी अपने वश में कर लिया ।

**370**

ताजखां ने कछवाहे, निर्वाण, तँवर और परमारों से भी पेशकश ली । यह बात सारा संसार जानता है ।

371

क्यामखां के पुत्र जो शत्रुओं का संहार करने वाला था उसके डर से नागौर का खान डरता था। उसने एक ही वार में खेतड़ी [१] खड़कड़ा,[२] बुहाना[३] और पाटन[४] को नष्ट कर डाला। उसने रैवासे[५] को पददलित कर डाला, उसके तेज के बल से आमेर गढ़ के फाटक नहीं खुलते थे। उसने तँवर, पंवार, देवड़ा, कछवाहे सभी को वश में कर लिया।

372

जब ताजखां मृत्यु को प्राप्त हुये तो उन्हे हिसार में क्यामखां के स्थान में दफनाया गया।

373

महम्मदखां जब मर गये तो उन्हें हांसी में दफन किया गया। दूसरे किसी भाई को हिसार में नहीं रखा।

374

जब ताजखां मर गये तो उनकी जगह उसका बेटा फतेहखां हिसार में पिता की गद्दी पर बैठा।

## *श्री फतेहखां के पुत्र*

*जलालखां, हैवतशाह, महमशाह, असदखां, दरियाशाह, साहमनसूर, सेखसलह, बलो, संग्रा-मसूर और हेतम।*

375

फतेहखां के दस लड़के थे जिनके नाम जलालखां, हैवतसाह, महमसाह, असदखा, दरियासाह, साह मंसूर, सेख सलह, बलो, संग्रामसूर और हेतम थे।

---

१ खेतड़ी शेखावटी क्षेत्र का नगर है।२-खरकड़ा, ये भी खेतड़ी के पास एक छोटा गांव है। ३-बुहाना शेखावाटी का एक बड़ा गांव है।४-पाटन यह सीकर जिले में नीम के थाने के पास है यह तँवरों की राजधानी है।५-रैवासा वर्तमान सीकर के दक्षिण में आज एक छोटा गांव है।

376

ताजखां का लड़का फतेहखां बड़ा प्रबल हुआ । उसने किसी के आगे सिर नही झुकाया । वह केवल परमात्मा को ही मानता था और किसी को नही ।

377

फतेहखां ने एक ही दिन छह किलों की नीव रखी । उसने फतेहपुर, नगर को अपना मुख्य स्थान बनाया ।

378

उसने फतेहपुर को नये सिरे से बसाया । पहले यहां जल और जंगल था । उसने इसे अपना नाम देकर बड़ा स्थान बनाया ।

379

संवत 1508 में फतेहपुर नगर बसाया गया । उस दिन चैत माह की पंचमी तिथि थी ।

380

उस समय हिजरी सन 857 था जब फतेहखां ने जग में इस स्थान को प्रसिद्ध किया । सफर के महीन के बीसवे दिन फतेहपुर[१] बास को बसाया गया । संभवतः यह पहले बास नाम से जाना जाता था ।

381

शुभ नक्षत्र में किले का निर्माण प्रारम्भ हुआ । इस लिये परमात्मा ने इसे स्थिर बनाया । आसपास के भोमिया फतेहखां को सलाम करने आने लगे ।

---

१- उस समय फतेहपुर जाटों की बस्ती के रूप में बस चुका था पर उस समय का नाम ज्ञात नहीं है ।बाद में फतेहखां ने इसे फतेहपुर नाम दिया ।

## 382

पल्लू[१], साहबा[२], भादरा[३], भाड़ंग[४] और बाइले[५] में फतेहखां नें किले बनाये। फतेहपुर में भी किला बनाया जा रहा था।

## 383

बादशाह की दुश्मनी या नाराजगी से फतेहखां हिसार में नहीं रह सके। इसलिये इधर आकर फतेहखां ने फतेहपुर नगर अपने नाम से बसाया।

## 384

जब तक किले का निर्माण पूर्ण नही हुआ फतेहखां सदल बल रनाऊ[६] नामक गांव में रहता था। जब किला पूरा बन गया तो बड़े भारी दल को लेकर वह फतेहपुर आ गया।

## 385

बादशाह बहलोल के मन में रणथंभौर के किले को लेने की इच्छा हुई। उसने कहा कि फतेहखां कैसा हिन्दू है जो मुझसे आकर नही मिला। यहां संभवतः कायमखांनियो के पूर्वजों की ओर संकेत है। कैसा नासमझ है यह अर्थ भी ध्वनित होता है।

## 386

बहलोल लोदी एक बहुत बड़ी सेना सजाकर रणथंभौर लेने के लिये चला। उसकी सेना के गमन के कारण सर्वत्र धूल ही धूल दिखाई पड़ रही थी और दिन भी रात की तरह हो गया था।

## 387

जब फतेहखां ने यह बात सुनी कि बादशाह रणथंभौर लेने बढ़ रहा है तो वह अपने दल बल सजाकर उसके दल से जा मिला। उसने रास्ते में जाकर बहलोल से जुहार की।

---

१-पल्लू हनुमानगढ़ जिले का गांव है। २- साहब चूरू जिले का गांव है जो तारानगर से ३५ किलोमीटर है। ३- हनुमानगढ़ जिले का गांव है। ४- भांडग तारा नगर से ३० किलोमीटर है। ५- बाइला चूरू जिले का स्थान है। भाडंग और साहबा में ५ किलोमीटर का अंतर है अतः इतने पास पास किले बनाना युक्ति संगत नहीं लगता। संभवत मूलपाठ सेवा है जो डींडवाना से १४ किलोमीटर दूर है। ६-रनाऊ फतेहपुर से प्रायः ३किमी दूर एक छोटा गांव है जो दक्षिण पश्चिम में बसा हुआ है।

388

लोदी ने फतेहखां को देखकर उसकी बहुत बड़ाई की और क्यामखां के वंशज जानकर उसको छाती से लगा लिया ।

389

फतेहखां का नाम सुनते ही बहलोल ने कहा कि फतेहखां के मिलते ही खुदा ने हमें फतेह दे दी है ।

390

बहलोल ने अपने प्रधानों से यह कहा कि फतेहखां सोने जैसा खरा व्यक्ति है ।

391

जब गढ़ रणथंभौरवालों ने यह बात सुनी कि बहलोल हमला करने आ रहा है तो उन्होंने अपनी रक्षार्थ मांडू के सुल्तान को आने का निमन्त्रण भेजा ।

392

उस मांडू के सुल्तान का नाम हिसामदी था । जब उसने बहलोल के आक्रमण की बात सुनी तो निशान सजाकर चला आया ।

393

जब इधर से लोदी अपनी विशाल सेना के साथ रणथंभौर पहुंचा तो हिसामदी किले में घुसगया और खुले मैदान में नहीं लड़ सका ।

394

एक दिन बहलोल ने फतेहखां को बुलाया । उससे प्यार किया, और आदर सम्मान दिया तथा उत्साहित करते हुये यह कहा ।

**395**

तुम्हारे दादा क्यामखां ने कैसे कैसे वीरतापूर्ण कार्य किये थे । इस बात को याद करो और रणथंभौर पर फतह प्राप्त करो क्योंकि फतह तुम्हारे नाम लिखी हुई है ।

**396**

फतेहखां वहां से आया और रणथंभौर के किले के पास अपनी सेना सहित चला गया । साह हिसामदी इस सेना से आगे आकर लड़ा ।

**397**

फतेहखां के साथ थोड़ी सेना देखकर हिसामदी किले का दरवाजा खोलकर लड़ने को आया । उसके साथ बहुत बड़ा दल था तथा वह उत्साह से भरा हुआ था ।

**398**

इधर चौहान फतेहखां था । उधर मांडू का सुल्तान था । छोटी तोपों से गोले चल रहे थे तथा बाणो की वर्षा हो रही थी । इस प्रकार घमासान युद्ध हो रहा था ।

**399**

भारी भारी सांगों (भालों) की चोट हो रही थी । शरीर में कटारियाँ गड़ रही थीं । भंयकर चोट लगने से रण में जूझंने वाले अनेकों वीर गिर रहे थे ।

**400**

राव और राना युद्ध भूमि मे गिर पड़े । सुल्तान भी रणक्षेत्र में गिर पड़ा । इस प्रकार फतेहखां जीत गया और संसार में उसका यश फैंल गया ।

**401**

दोनों ओर के शूरवीर कट मरे । बड़ी घमासान लड़ाई हुई । जोर लगाकर फतेहखां ने हिसामदी को मार गिराया । इस प्रकार फतेहखां की जीत हुई ।

402

उसने हिसामदी सुल्तान का सिर काट लिया और उसे सुल्तान के पास भेजा। यह देखकर सुल्तान बड़ा हर्षित हुआ और फतेहखां की ओर प्रेम पूर्वक देखा।

403

फतेहखां ने रणथंभ को फतह कर लिया। वह गढ़ में घुस गया। बादशाह बहलोल ने पीछे आकर गढ़ को देखा।

404

गढ़ पर विजय प्राप्त करके पठान बहलोल दिल्ली लौट गया। उसने फतेहखां चौहान का बड़ा आदर सत्कार किया।

405

जीत का परवाना लेकर फतेहखां भी अपने देश में आ गया। जब से वह फतेहपुर आया सारे भोमिया उससे कांपते रहते थे।

406

उधर नारनौल से अखन का समाचार आया कि सभी मेवाती एकत्रित होकर लड़ने की सोच रहे हैं।

407

या तो तुम स्वयं यहां आवो या फिर सेना भेज दो। संकट के समय एक भाई दूसरे की मदद किया करता है।

408

फतेहखां ने नारनोल को अपनी सेना भेज दी। इस सेना को देखकर अखनखां बहुत हर्षित हुआ।

409

मेवाती उधर से चलकर ढ़ोसी के निकट आ गये । इधर से इखत्यारखां चढ़ा और उनके सामने आगया ।

410

मेवाती लोगों पर दोनों ओर से मार पड़ने लगी तो वे निर्बल हो गये और युद्ध छोड़कर भाग गये ।

411

चिमन नामक व्यक्ति का रण निमन्त्रण मिला । वह नगाड़े बजाकर लड़ने को आ पहुंचा । इस युद्ध में अखन की जीत हुई । इस जीत पर वह बड़ा हर्षित हुआ ।

412

फतेहखां की सेना ने विजय प्राप्त की । वे शत्रु के नीसान और नगाड़े छीन लाये । वे सदा फतेहपुर में आनन्द पूर्वक बजते हैं । उसका यश चारों और फैल गया ।

413

फतेहखां की सेना बड़ी प्रबल थी । उसमें एक से एक बड़े योद्धा थे । मै किस किस का नाम गिनाऊँ । अनेकों शूरवीर इस सेना की शोभा बढ़ा रहे थे ।

414

राव रणमल का पुत्र काँधल था । इसने फतेहपुर पर हमला कर बहुगुन[१] को रणक्षेत्र में विचरा दिया । सिर कटने पर भी बहुगुन लड़ता रहा और इस प्रकार उसने अपने बहुगुन नाम को सार्थक किया ।

---

१-बहुगुन सरखेल पठान था । यह फतेहखां का सेनापति था । इसकी कब्र अलखपुरा और फतेहपुर दोनों जगह विद्यमान है । रासो का यह कथन तथ्यपरक नहीं है । राठौड़ों से नगर की रक्षा फतेहपुर के महंत स्वामी गंगादासजी ने की थी । बहुगुन की याद में एक मकबरा अलखपुरा और एक फतेहपुर में किले के ठीक पीछे है । बहुगुन के कारण अलखपुर का नाम अलखपुरा बौंगन हो गया है ।

415

राना सांगा का साला अजा सांखला था । उसे लड़ाई होने पर फतेहखां ने कटक में मार गिराया ।

416

उस समय फतेहखां चितौड़ में था । उसके बिना बहुगुन ने राठौड़ो का सामना किया । इस प्रकार स्वामी की अनुपस्थिति में लड़कर बहुगुन ने अपना नाम और यश संसार में फैला दिया । वस्तुतः पद्य संख्या 416 पद्य 418 के बाद ही आना चाहिये था ।

417

फतेहखां के दल की राठोड़ो के साथ हुई लड़ाई में जीत हुई । अगर खुद व्यक्ति सच्चा पुरूष है तो उसके सेवक भी बड़े वीर होते हैं ।

418

मनुष्य की वैसी ही बुद्धि हो जाती है जैसे लोगो के वह पास बैठता है । इस बात में जान कवि के अनुसार जरा भी कोई कमी नही है ।

419

एक मुसकीखां किररानी था । वह अपनी इज्जत खोने के लिये एक दिन फतेहखां से युद्ध करने के लिये आया ।

420

इधर से फतेहखां दल बल सजाकर पहुंचा । उंधर से मुसकीखां आया । दोनों ने सरसे में पहुंच कर लड़ाई की ।

421

उधर पठान और इधर चौहान था । हाथी, घोड़े और शूरवीर युद्ध करने को एकत्रित हुये । बहुत गोलियां चलीं, लोगो के पैर और हाथ टूटने लगे, मस्तक फूटने लगे पर फिर भी वे पीछे नहीं हटते हैं ।

**422**

शरीर में बाण लगता है, प्राण निकल जाते हैं । जवान जूझ रहे हैं तथा वे जरा भी नही थकते हैं । अनोखी बरछी दुधारी तलवार की चोट शूरवीर सह रहे हैं ।

**423**

बहुत घमासान युद्ध हुआ पर उसका अंत नहीं हो रहा था । इस पर फतेहखां ने मुसकीखां का घोड़ा मारकर उसकी तलवार से गर्दन काट ली और इस प्रकार मुसकीखां को मार डाला ।

**424**

फतेहखां जीत का परवाना लेकर फतेहपुर चला आया । उसके बाद उसने आमेर पर हमला किया ।

**425**

उसने आमेर को लूट लिया । सारे भोमिया भाग गये । जिनके मुख पर लाज थी वे अच्छी तरह लड़कर मर गये पर भागे नही ।

**426**

फतेहखां आमेर को जीतकर चला आया । वह बड़ा प्रसन्न हुआ । इसके बाद अच्छी सेना सजाकर वह भिवानी पर चला ।

**428**

फतेहपुर ने जाकर, भिवानी को घेर लिया । यहाँ जाटू जावले (तँवर) बहुत अच्छी शूरवीरता से लड़े ।

**429**

इधर जाटू लोग है उधर चौहान है । दोनो में भयंकर युद्ध होने लगा । युद्ध में दोनों सेनाओ के भिड़ने से धूलि उड़कर आसमान में छा गयी । सूर्य इस धूलिके कारण दिखाई नहीं पड़ा । युद्ध में असंख्य गोली और बाण चल रहे हैं । तलवार और कटारियाँ बह रही हैं । बरछी की

चोटे लग रहीं है । भयंकर मार के आगे जाटू भूमि पर गिरने लगे । 'बरछी व्है जा हिन्दुसार ही' पाठ अशुद्ध प्रतीत होता है ।

**430**

फतेहखां की जीत हुई और जाटू जावले हार गये । उसने भिवानी को लूटकर बंधक बनायी । शत्रुओं के बहुत से सैनिको को पकड़ लिया गया । इन्हें वह अपने साथ ले चला ।

**431**

यौद्धाओ के समूह का संहार फतेहखां द्वारा किया गया । उसके बिना ऐसा कौन है जो इन भोमियों से लड़ सके ।

**432**

राठौड़ जोधा के मन में आया कि फतेहखां से शांति कर लेना चाहिये । उससे सम्बन्ध स्थापित करना चाहिये । इससे दोनो और का दुख मिट जायेगा ।

**433**

राव जोधा ने नारियल भेजा पर फतेहखां ने नही लिया । इसका कारण यह था कि जोधा के छोटे भाई कांधल ने फतेहपुर पर आक्रमण कर फतेहखां के सेनापति बहुगुन को मारा था । इसी लिये फतेहखां के मन में क्रोध था ।

**434**

इस समय झुंझनू मे महमदखां का लड़का सम्सखां शासन कर रहा था । वे उधर नारियल ले गये तो उसने हाँ भरली ।

**435**

इसके बाद उसने कहा कि वहां विवाह करने कौन जावे । तलवार के साथ डोला भिजवा दो ।

**436**

वे इस बात को तय कर गये और जाकर डोला भिजवा दिया । मीराजी ने जो भविष्यवाणी की थी वह आगे चलकर सच साबित हुई ।

**437**

उधर बादशाह बहलोल ने फतेहखां को अपने पास बुला लिया । रात दिन उसे अपने पास रखे और क्षण क्षण में उसके प्रति अपना प्रेम प्रकट करे ।

**438**

एक दिन बहलोल ने अपना यह विचार प्रकट किया कि तुम्हारा और हमारा सम्बन्ध होना चाहिये जिससे यह प्रेम और बढ़ सके ।

**439**

हमारा सम्बन्ध अदल बदल का होना चाहिये । इससे मन की इच्छा पूरी हो । अगर तुम चौहान हो तो हम भी जात के लोदी हैं ।

**440**

इस पर फतेहखां ने कहा कि अदलाबदली का नाता नहीं हो सकता क्योंकि मेरे तो कोई लड़की अब अविवाहित नहीं है ।

**441**

इस पर बादशाह बुरा मान गया । तब फतेहखां नाराज होकर वहां से चला आया । इसके बाद वह कभी दिल्ली नहीं गया । अपने स्थान पर आकर बैठ गया ।

**442**

बादशाह ने सम्सखां से कहला भेजा कि तुम अदल बदल का सम्बन्ध करो अगर तुम्हारे मन में इस बात की इच्छा है ।

**443**

यह बात सुनकर सम्सखां ने इसे अपना सौभाग्य माना । उसने बहलोल की लड़की से अपने पुत्र का सम्बन्ध किया और अपनी बहिन उसको दे दी ।

444

जब तक फतेहखां जीया उसने बादशाह को कुछ नहीं धारा। दिल्ली को सिर नहीं नवाया यह बात सभी जानते हैं।

445

ताजन के उस पुत्र ने पृथ्वी पर अनेकों राजाओ का विध्वंस कर दिया अर्थात उन्हें नष्ट भ्रष्ट कर डाला। उसने सभी भोमियों को अपनी भुजा के बल पर दबाया। उसने सुल्तान हिसामदी को मार लिया और भिवानी के जाटुओं को धूल में मिला दिया। चिमन[१] को मारकर उसका नीसान छीन लिया और कांधल तथा यादवों को भगा दिया। आमेर को लूट लिया और रणथंभ को जीत लिया। इस प्रकार सर्वत्र फतेहखां का यश छा गया।

## *श्री दीवान जलालखां के पुत्र*

*दौलतखां, अहमदखां, नूरखां, फरीदखां, निजामखां, पहाड़खां, लाडखां, दाऊदखां, अबन, महमदसाह।*

446

इस पद्य में जलाल खां के पुत्रों के नाम दिये हैं। ये नाम वही हैं जो ऊपर लिखे गये हैं।

447

जब फतेहखां मर गया तब उसका पुत्र जलालखां उसकी जगह गद्दी पर बैठा।

448

फतेहखां ने फतेहपुर में किला बनाया था। जलालखां ने उसे और बढ़ाया। उसने इस किले की एक बड़ी पोल अर्थात् बड़ा दरवाजा बनाया।

---

१-चिमन संभवतः कोई अहीर सरदार था। यादव से यहाँ अहीरों का अर्थ ग्रहण करना अधिक समीचीन है। संपादक ने यादव से भाटी अर्थ ग्रहण किया है और इसे जान की अत्युक्ति मानी है। अगर यादव से चिमन के लोग समझे जायें तो फिर कोई अत्युक्ति नहीं रहती। देखे संपादकीय टिप्पण पृ. 118

**449**

जंलालखां दिल्ली के बादशाह की कोई परवाह नहीं करता था। उसने नागोरीखां का माल लूट लूट कर उसे दुखी कर दिया।

**450**

इस लगातार की लूट से नागोरीखां दुखी हो गया। उसने जलालखां को नष्ट करने के लिये बीड़ा फेरा जिसे मुगल चौपान ने ले लिया।

**451**

कटराथल[१] नागोर के खान की जागीर में था अतः मुगल चौपान ने अपनी सेना को तैयार किया। यह बात सुनकर जलालखां ने भी अपनी सेना तैयार की।

**452**

उधर से चौपानखां मुगल क्रोध में भरकर आया। इधर से अतुलित बलशाली जलालखां चौहान लड़ने को चला।

**453**

पहले मुगलो ने तीखे बाण छोड़े जिनके लगने से जलालखां की फौज के अनेकों सैनिक और घोड़े घायल हो गये।

**454**

इस पर जलालखां ने सारी सेना लेकर घोड़ों की बाग उठायी और घोड़े मुगलों पर डाल दिये। अब मुगल बाण नहीं चला सके और भाग गये।

**455**

चौपानखां को देखकर खान जलाल वहां जा पहुंचा। जैसे बाज चिड़िया को पकड़ता है उसी तरह उसको जा पकड़ा।

---

१- कटराथल सीकर के पास बड़ा गांव है।

**456**

जलालखां ने नितम्बों पर दाग देकर चौपानखां को छोड़ दिया । वह हाथी, घोड़े और सारा द्रव्य संपति छोड़कर लज्जाहीन होकर चला गया ।

**457**

इसके बाद इस युद्ध में विजय प्राप्त कर जलालखां अपने घर आ गया । जलालखां की समानता करे ऐसा संसार में कौन है ?

**458**

इसके बाद जलालखां छोपाली[१] पर चढ़ा । उधर के असंख्य भोमियों को मार मार कर घमासान मचा दिया ।

**459**

इसके बाद जलालखां ने आमेर पर आक्रमण किया । वहा के भोमिया बहुत अच्छी तरह लड़े और भागने की लाज को समझ कर वे युद्ध में डटे रहे और मारे गये ।

**460**

सैनिक लोग लूट में लगे हुये थे । किसी को इस बात की खबर नही थी । जलालखां अपनी भुजाओं के बल पर अकेला ही उन भोमियों के बीच में आ गया ।

**461**

वे हाथी को लेकर जा रहे थे इतने में जलालखां वहां पहुंच गया । उसने ऐसे बाण मारे कि जो कुछ वे लेकर भाग रहे थे वह सब छोड़कर भाग गये ।

**463**

तब जलालखां जीतकर घर आ गये । उसकी शूरवीरता का सब कोई बखान कर रहे थे ।

---

१ छोपाली झुंझनू जिले की उदयपुरवाटी तहसील का एक गांव है । उस समय उस पर निर्वाणों का शासन था ।

## 464

जब सम्सखां मर गया तो उसकी जगह फतेहखां बैठा। उसका विवाह बादशाह बहलोल के घराने में हुआ था इसलिये वह किसी को कुछ नहीं समझता था।

## 465

वह अपने भाई और सौतेली माता को उनका हक नही देता था। जो कुछ झुंझनू की आय होती उसे खुद ही ले लेता।

## 466

तब उसका भाई मुबारकशाह राठौड़ जोधा के पास गया। उसने जोधा से कहा कि मेरी सहायता करो ताकि मेरा निर्वाह हो सके।

## 467

तब राव जोधा ने कहा कि मैं कोई मदद नही कर सकता। तेरे पास ही तेरे मामा बीका और बीदा है उनसे जाकर यह बात कहो।

## 468

तब मुबारकशाह उठकर अपने मामाओं के पास आया पर जब वे कोई मदद नहीं कर सके तो निराश होकर लौट आया।

## 469

वह वहां से फतेहपुर आया और जलालखां से मिला। जलालखां उससे बहुत प्यार के साथ मिला और अपने अंक में भर लिया।

## 470

तब मुबारकशाह ने कहा कि मैं तुम्हे देखकर यहां आया हूं। मै जोधा और बीका के पास हो आया पर कोई सम्बन्धों की परवाह नहीं करता।

471

सब लोग बहलोल से डरते हैं इसलिये कोई मदद नहीं करते । हमारा काम जलालखां तुमसे हो तो हो ।

472

जलालखां ने उस से कहा कि बहलोल से मेरा बाप भी नही डरा । अब मैं उससे डरकर क्यो कुल में कलंक लगाऊ ।

473

जलालखां सेना सजाकर झुंझनू गया । फतेहखां की सेना युद्ध क्षेत्र से भाग गयी ।

474

तब उसने मुबारकशाह को झुंझनू का राज्य दिया । उधर इसी समय के आसपास फतेहखां मर गया तो उसके मन की इच्छा पूरी हो गयी ।

475

जब फतेहखां मर गया तो सम्सखां का बड़े पुत्र महमदखां उसकी जगह गद्दी पर बैठा । इस प्रकार मुबारक का स्थान छिन गया ।

476

शूरवीर जलालखां लुहागर में रहने लगा । वह पहाड़ का आश्रय लेकर नागौर के खान को बराबर तंग करता रहा ।

477

फतेहपुर को सूना देखकर बीदा[१] का मन ललचाया । वह किसी न किसी तरह गढ़ फतेहपुर में आकर घुस गया ।

---

१ राठोड़ बीदा जोधा का पुत्र था तथा छापर द्रोणपुर का शासक था ।

**478**

बीदा दलबल सजाकर नरहड़[१] आया और वहाँ के नवाब दिलावरखां से मिला । उसने उसे समझाकर सारी बात कही ।

**479**

उसने बताया कि इस समय फतेहपुर में कोई नहीं है । तुम वहां चलो और मेरा किले पर अधिकार करवादो । मै तुम्हे दस हजार रूपये दूंगा और अपनी लड़की की शादी कर दूंगा ।

**480**

यह बात सुनकर पठान को अच्छी लगी । उसने जरा भी देर नहीं लगायी और युद्ध के नगाड़ा बजाते हुये रवाना हो गया ।

**481**

आगे बढ़ते हुये वे गोवरे तक आ पहुंचे । उन्होंने बिना अच्छे मुहूर्त की परवाह किये गढ़ में प्रवेश कर लिया । गोवरे अशुद्ध प्रतीत होता है । इसकी जगह या तो गोहरे या गोड़िये पाठ होना चाहिये था ।

**482**

नगर का एक मनुष्य दौड़कर जलालखां के पास गया । उसने कहा कि अगर चलने में देर की तो फिर गढ़ नही मिलेगा ।

**483**

बीदावाटी से चलकर सेना सजाकर बीदा आया है और साथ में दिलावरखान पठान है । तुम्हारे बिना ऐसा कौन है जो उनसे युद्ध कर सके ।

**484**

यह सुनकर जलालखां का बड़ा बेटा दौलतखां सेना लेकर लुहागर से चला । उसने कहा कि शत्रुओं को किले से निकाले बिना पानी पीना हराम है ।

---

१- नरहड़ शेखावाटी का कस्बा था जहां पठान नवाब दिलावर खां था ।

**485**

जब थोड़ी सी रात्रि हो गयी उस समय वह गढ़ में घुस गया। जलालखां के पुत्र दौलतखां ने उस समय जीत के निसान बजाये।

**486**

जब बीदा भागने लगा और पठान लड़ने लगा। दौलतखा के आने पर उनके दल बल में खलबली मच गयी।

**487**

वे दौलतखां को आया देख अपने अपने स्थानो को भाग गये। राठौड़ बीदा छापर द्रोणपुर चला गया और पठान नरहड़ चला गया। वे ऐसे भागे जैसे बाघ की गंध पाकर वन से गायें भाग जाती हैं।

**488**

इसके बाद जलालखां फतेहपुर आया। अपने पुत्र की जीत सुनकर वह बड़ा प्रसन्न हुआ।

**489**

जलालखां की विजय का समाहार करते हुये जान कहता है कि जलालखां शूरवीर है। उसने मैदान में चौपान को हराया, छापोली को जला कर छार कर डाला, भोमियों को मारकर लुहागर पर कब्जा किया, आमेर का मान मर्दन किया और सब शत्रुओं को वश में किया। उसने टाक सम्सखां का मानमर्दन किया। उसने झुंझनू की गद्दी पर हाथ पकड़ कर मुबारकशाह को बैठाया।

## *श्री दीवान दौलतखां के पुत्र*

*नाहरखां, होबनखां, वाजीदखां*

**491**

नाहरखां, वाजीदखां और होबनखां ये तीन पुत्र दौलतखां के थे। तीनों ही बड़े शूरवीर थे।

*दौलतखां को बखान*

*जब सिरमोर जलालखां मृत्यु को प्राप्त हुये तो दौलतखां उनकी जगह फतेहपुर का नवाब बना ।*

**492**

रणक्षेत्र में चढ़कर दौलतखां से युद्ध कर सके ऐसा कौन है । दुर्जन (शत्रु) उससे भय खाते हैं, भ्रमित होकर फिर रहे हैं और घर छोड़ रहे हैं । अर्थात् उसके भय से घर छोड़कर भागे फिर रहे हैं ।

**493**

सारे शत्रु नाकोंनाक आ गये । उन्होंने घर को झांकने की सौगन्ध खाली । वे आक और ढाक के पीछे छिपते फिरे ऐसी चौहान दौलतखां की धाक थी ।

**494**

दोलतखां दीवानं के विरद ब्रहुत हैं । अगर सात सुल्तान मिलकर भी लड़ने आ जावें तो भी वह लड़ाई से नहीं भागे । ऐसा वीर था ।

**495**

उसने अनीति के पैसे को नहीं लेने की सौगन्ध खा रखी थी । ऐसे धन के लाखों करोड़ों रूपयो को वह कौड़ी के समान तुच्छ समझता था ।

**496**

दौलतखां कहता था कि उसे गैब का धन नहीं चाहिये । अगर अरब खरब भी ऐसा धन मिले तो वह कौड़ी भी नहीं लेता था ।

**497**

जितनी भूमि अंगूठे के नीचे आये उतनी सी भी किसी के दबने नही दूं । इसी तरह मैं दूसरे की रंच मात्र भूमि पर भी अधिकार नहीं करूं ।

**498**

दौलतखां में करतार की ऐसी ज्योति थी कि वह जो बात मुंह से निकालता वह सत्य सिद्ध होती । वह वचन सिद्ध था ।

**499**

बीका ढोसी पर हमला करने गया था पर पठानों की मार से वहां टिक नही सका और भाग आया । लूनकरण चित में क्रोध करके उधर दल बल सजाकर चला ।

**500**

उसने पाटोधे में डेरा किया और अपने प्रधानो को दौलतखां के पास भेजा । लूनकरण ने अभिमान पूर्वक उनके साथ एक पत्र भेजा ।

**501**

उसने पत्र में लिखा दौलतखां चिट्ठी देखते ही जल्दी मेरे पास आ जावो । अगर अपना भला चाहते हो तो कुछ सहायता मेरे पास भेज दो ।

**502**

इस चिट्ठी को पढ़कर दौलतखां बड़ा क्रुद्ध हुआ । उसने इस चिट्ठी पर पेशाब कर दिया । 'कह्यै कामले भांड़ को' का यह अर्थ प्रतीत होता है कि उसने क़िसी भांड को कहा कि इस चिट्ठी पर मूतो ।

**503**

प्रधानों के देखते हुये उसने उस चिट्ठी पर पेशाब कर दिया । वे प्रधान जल बलकर कोयला हो गये पर कुछ नहीं कह सके ।

**504**

इसने बालू रेत मंगाकर दूत के अंचल में बाँध दी । इसका मतलब था कि लूणकरन के सिर में धूल डलेगी अगर वह लड़ने नहीं आवेगा ।

505

उसने लूनकरन को यह संदेश भिजवाया कि तूं घोड़े पर चढ़ा है पर अगर लड़ने नहीं आया तो ऐसा माना जायेगा कि तू गधे का सवार है ।

506

उसी समय प्रधानों को धक्के देकर निकाल दिये । उसने कहा कि हम दूत को मारते नहीं है इसी लिये तुम्हें नहीं मारता ।

507

तब प्रधान उठकर चले गये तो नगर में चिन्ता हो गयी । इस पर दौलतखां ने कहा कि उसके धड़ पर सिर नहीं है । अर्थात् वह लड़ाई में मारा जावेगा ।

508

प्रधान उदास चेहरे से लूनकरण के पास गये । जो वचन दौलतखां ने कहे थे वे सारे उसे कह सुनाये ।

509

लूनकरन यह सुनकर बड़ा क्रुद्ध हुआ । उस समय उसने यह निर्णय लिया कि पहले ढोसी पर विजय प्राप्त करलें फिर लौटते समय इसे मार डालेंगे ।

510

उधर से चढ़कर वह ढोसी गया । उसके साथ बड़ी सेना थी । उधर पठान थे जो उससे शूरवीरता से लड़े ।

511

आगे पठान थे उनकी मदद तुर्कमानों ने की । उन्होंने हिन्दुओ को रणक्षेत्र में मारा । बड़ी भयंकर लड़ाई हुई ।

**512**

वहां उन्होंने लूनकरण को मार लिया । उसका सारा माल लूट लिया । जान कहता है तुर्कमानों ने राठोड़ों को बड़ी चोट पहुंचाई ।

**513**

दौलतखां चौहान ने पहिले ही जो कुछ कहा था वही आगे चलकर सत्य हुआ ।

**514**

दौलतखां बड़ा बांका वली था । उसे कोई नहीं हरा सकता था । उसका जीत का डंका बजा करता था । शाह भी उससे भय खाते थे ।

***सुलतान बाबर सुं दौलतखां मिल्यो...***

**517**

बाबर काबुल से चलकर दिल्ली देखने आया । उसने कलंदर का वेश धारण किया और साथ में एक बाघ लिया ।

**518**

आते आते वह फतेहपुर में आ गया । उसने दौलतखां से मिलकर यह कहा कि बाघ के लिये एक गाय मंगावो ।

**519**

आज हमारा बाघ तीन दिनों से भूखा है । इसके खाने को गाय मंगावो ताकि हमारी इच्छा पूर्ण हो ।

**520**

दौलतखां दीवान ने गाय मंगायी पर यह कहा कि मैं देखता हूं मेरे देखते बाघ गाय को कैसे खाता है ।

**521**

जब बाघ गाय को मारने को उठा । उसने गाय को निकट से देखा । दीवान दौलतखां ने तब हांक लगायी । सिंह इससे गाय को नहीं खा सका ।

**522**

बाघ गाय की ओर फिर उठकर चला । दीवान ने उसे फिर हटक दिया । इस पर बाघ वहीं का वहीं खड़ा रहा और गाय को नहीं खाने पाया ।

**523**

तब बाबर ने कहा कि दौलतखां तुमने गाय की रक्षा कर ली । तुमने सिंह के साथ ऐसा किया । आगे मूल में पाठ नही है ।

**524**

सत्पुरूषो की कड़ी दृष्टि को सिंह भी नहीं सह सकता । सुभटो की हंकार, सुनकर हाथियों का मद भी सूख जाता है ।

**525**

बाबर यहां से चलकर अलवर आया । उसने भ्रमित होकर हसनखां मेवाती के कटक को देखा ।

**526**

वहां से वह दिल्ली को गया और सिकन्दरशाह को देखा । इस प्रकार सारे हिन्दुस्तान की थाह लेकर वह काबुल पहुंचा ।

**527**

लोग उससे दिल्ली मंडल की बातें पूछने आये तो उसने कहा कि मैने तीन ही बड़ी बातें देखी हैं ।

528

मैंने ऐसे तीन पुरूष देखे जो सारे हिन्दुस्तान में मशहूर हैं। उनके समान दूसरा जगत में कोई भी नजर नहीं आता।

529

एक स्वयं दिल्ली का बादशाह सिकन्दर था। दूसरा मेवाती हसनखां था जिसके पास असंख्य कटक था।

530

तीसरा फतेहपुर आकर दौलतखां को देखा जिसके डर से बाघ गाय नहीं मार सका।

531

दौलतखां चौहान का क्या वर्णन करें! वह अप्रतिम योद्धा के साथ साथ वह दीनों के प्रति दया करने वाला व दान देने वाला था।

## *दौलतखां ने गौर निरबांन मारे।*

532

गौड़ राजपूत और निर्वाण नागौर के गांवो को लूट कर जा रहे थे। यह बात सुनकर दौलतखां नीसान बजाकर उन पर चढ़ा।

533

उसने मार्ग में सभी गौड़ों और निरवाणों को घेर लिया। भयंकर युद्ध हुआ और नारद नृत्य करने लगा।

534

अंत में दीवानजी जीत गये। उन्होंने दुर्जनों का कूट डाला। दौलतखां चहुवान ने सारा लूट का माल लूट लिया।

**535**

एक दिन दौलतखां शिकार के लिये चला । उसके साथ बाज, कुही, बहरी और अन्य शिकारी पक्षी थे ।

**536**

उसने कुंज पक्षी के लिये अपनी बहरी छोड़ी । वह आकाश में उड़ी । वह कहीं नजर नहीं आयी तब दौलतखां निराश होकर लौट आया ।

**537**

जाते जाते बहरी हिसार जा पहुंची । वहां मीर शिकार के लिये बाज को बुला रहे थे ।

**538**

उसने बहरी को लेकर सिकदार को सौंप दी । उसने उसे प्रेम पूर्वक रखा । दौलतखां यह बात सुनकर ससैन्य हिसार गया ।

**539**

वह हिसार का सिकदार था । उसका नाम मुहब्बतखां था । वह साराखानी सेना सजाकर लड़ने आया ।

**540**

यह बात सुनकर दौलतखां नासों नामक स्थान पर उतरा । उधर से साराखानी आया । इधर से दौलतखां चला । दौनों सेनायें नासों में मिली ।

**541**

मुहब्बतखां ने दूर से दौलतखां को देखा तो उसका मुख उदास हो गया, हृदय धड़कने लगा और बाणो में विचलन पैदा होने लगी ।

**542**

पठान ने अपने दल के लोगो से स्पष्ट कह दिया कि दौलतखां चौहान से मैं नही लड़ सकता ।

## 543

यह कहकर वह उठकर चला गया। उसके मन में धीरज नहीं रहा। उसके मन में भय और पीड़ा हुई। वह रणक्षेत्र से हटकर दूसरे मार्ग पर चला गया।

## 544

जीत के नगाड़े बजाता दौलतखां आया। चौहान जैसे सुभट की दृष्टि ही अनेकों सुभटो को नष्ट कर देती है।

## 545

उस पठान ने दौलतखां से अपना अच्छा बचाव किया। जो किसी से सम्बन्ध मानता है उस सम्बन्ध को कभी दाव पर नहीं लगाता।

## 546

आप ही अपने को मारता है उस कर्म को हिंसा कहते हैं। जो अपने गोत्र पर घाव करता है वह ऐसा करता है मानो आत्महत्या कर रहा है।

## 547

एक ही डारी होती है पर झूले की डोरियाँ अलग अलग होती है। जो एक ही रज से उत्पन्न हुये हैं वे एक ही रज में माने जाते है। देखने में वे चाहे अलग अलग हों।

## 548

जो गोत्र की लाज खोते हैं तथा ऐसा करते जिन्हे लज्जा नहीं आती ऐसे व्यक्ति में या तो रज नहीं या वे उस रज (वीर्य) के बने हुये नहीं है।

## 549

जो गोत्र के दुख से दुखी होता है वह कुल का तिलक होता है। कुल के दुख को देखकर उसे पीड़ा होती है। आंखो में नींद नहीं आती।

550

दौलतखां के अच्छे वचनों को सब मन लगाकर सुनो । दीवानजी हमेशा तीन बातें कहा करते थे ।

551

संसार का कर्ता एक है । मन में किसी दूसरे की बात मत सोचो । उसने सारे संसार की रचना अपने आप की है । किसी दूसरे को उसने साथी नहीं बनाया ।

552

दूसरी बात धीरज को नहीं छोड़ना है । कर्ता को छोड़कर किसी दूसरे से मत डरो । अगर हजारों और लाखों भी शत्रु हो जावें तो भी उनसे डरो मत ।

553

जान कवि कहता है कि क्या होता है अगर बैरी खोटी बाते बकते रहते हैं । पहाड़ों को लोग कब से गिर गिर कहते हैं पर वे उनके कहने से गिर थोड़े ही जाते हैं । वे तो सदा अडिग और अचल बने रहते है ।

554

दीवानजी की एक और बात अपने विवेक से समझो । उनका कहना है कि न्याय करते समय सज्जन और दुर्जन को एक मानो ।

555

जब बहलोलखां मर गया तो सिकन्दर उसकी जगह बादशाह बना । दौलतखां उसकी कुछ परवाह नहीं करता था । वह अपनी भुजाओं के बल से कल्लोल कर रहा था ।

556

दौलतखां चौहान ने अपनी भुजाओ के बल से शत्रुओ के लिये मतवाले हाथी के समान होकर उन्हें चीर डाला है । वह हाथियों की सेना को देखकर उसकी जरा भी परवाह नहीं करता है । उसे देखकर हाथी का मद सूख जाता था । वह बाघ होकर उसे चीरकर रख देता था । सिंह को देखकर वह शार्दूल हो जाता है । सिंह को देखकर अपनी भुजाओ के बल से उसे मार

डालता है । जब वह शत्रु रूपी तीतरों के दल को देखता है तो बाज होकर उनपर झपट पड़ता है ।

**557**

दौलतखां चौहान ने नागोरीखां के मान का मर्दन कर डाला । तैमूर के दलबल को भली भांति मार दिया है, मोहबतखां साराखानी को रण से भगा दिया । गौड़ और निर्वाणों को मारा तथा उनके गढ़ किले तोड़ डाले । शत्रुओं की नारियां उसके डर से बन बन भटक रही हैं । आगे मूल में कुछ छूट गया है । उनको अंगों के लिये पानी नही मिलता, अंगो में वे मंजन नहीं लगा सकती । उनके शरीर पर गहने नहीं है तथा न वस्त्र है । वे भूखी फिर रही हैं । मुख में उनके पान नहीं है और उनकी आंखो में काजल नहीं लगा है ।

**558**

उधर झुझंनू में मुबारकखां का बड़ा लड़का कमालखां था । उसको झुंझनू सारे माल और द्रव्य समेत दे दिया गया ।

**559**

दूसरा पुत्र साहबखां था जिसे नूंआ का राज्य मिला । जब तक वह जीया वह अपने भाई के आधीन होकर रहा ।

**560**

दोनों भाई जब मर गये तो इन दोनों के पुत्र इनके स्थान पर आये । जान कवि अब उनका बखान करता है ।

**561**

कमालखां का लड़का भीखनखां था । वह झुंझनू में राज करता था । झूंझनू नगर और उसके नीचे के सारे गांव उसके आधीन थे ।

## 562

साहबखां के लड़के का नाम मोहब्बतखां था। उसकी भीखनखां से दुश्मनी थी फिर भी उसे नित्य सलाम करता था।

## 563

भीखनखां ने जब मोहब्बतखां के छलपूर्ण व्यवहार को समझ लिया तब से वह उससे नजर नहीं मिलाता था। उसके मन में मोहब्बतखां के प्रति बड़ा क्रोध उपजा।

## 564

इस पर मुहब्बतखां ने नूआ को छोड़कर दौलतखां के पास जाकर फतेहपुर में शरण ली।

## 565

मोहब्बतखां ने फदनखां की अपनी लड़की से शादी कर दी। उसने ऐसी व्यवस्था की जिससे यह उसे झूंझनू पर कब्जा दिलादे।

## 566

उसने कितने ही दिनों तक दौलतखां की सेवा की और इसके बाद विनती की कि मुझे भीखनखां ने अपने देश से निकाल दिया है।

## 567

दौलतखां ने उससे कहा कि नूंआ तेरी है तुम जल्दी वहां चले जावो। मै देखता हूं तुझे वहां से कौन निकालता है।

## 568

अगर भीखनखां नहीं माने तो इधर एक आदमी भेज देना। मै उसे अच्छी तरह समझाकर रखूंगा।

## 569

जब वह नूंआ[१] चला गया तो भीखमखां ने यह बात सुनी । वह बड़ा दल सजाकर लड़ने को आया ।

## 570

मोहब्बतखां ने यह सुनकर फतेहपुर आदमी भेज दिया । उधर से नाहरखां सेना लेकर चढ़ा और शीघ्र आ गया ।

## 571

इधर से मोहब्बतखां चढ़ा और उधर से भीखनखां ने चढ़ाई की । आबूसर[२] के ताल पर बड़ी घमासान लड़ाई हुई ।

## 572

नाहरखां को देखकर भीखनखां कांपने लगा । जिस प्रकार शेर को देखकर गायें डर कर भाग जाती है ।

## 573

जब भीखमखां भाग गया तो आगे बढ़कर नाहरखां ने मोहब्बतखां को झूंझनू की गद्दी पर बैठा दिया ।

## 574

नाहरखां जब युद्ध जीतकर नगाड़े बजाता हुआ आया तो दौलतखां ने उसे प्यार से गले लगाया ।

## 575

जब तक दौलतखां जीवित रहा उसने अनेकों वीरतापूर्ण कार्य किये । अन्त में वह भी चला गया । इस झूठे संसार में कोई भी स्थिर नही रहा है ।

---

१- नूंआ झूंझनू के पश्चिम में एक छोटा गांव है २- आबूसर झूंझनू से पश्चिम में २ मील पर बसा गांव है ।

*दीवान नाहरखां के पुत्र*

*फदनखां, बहादुरखां, दिलावरखां ।*

**576**

बड़ा पुत्र फदनखां था । उससे छोटा बहादुरखां था तथा सबसे छोटा पुत्र दिलावरखां था ।

*नाहरखां को बखान*

**577**

जब वीरवर दौलतखां मृत्यु को प्राप्त हुआ तब नाहरखां पिता की गद्दी पर बैठा ।

**578**

उसे ईश्वर ने धन दौलत दी थी । वह इस धन से रात दिन किलोलें करता था अर्थात् ऐश्वर्यपूर्ण जीवन व्यतीत करता था । उसने रूपवती चतुर वैश्यायें बड़ी संख्या में खरीद रखी थीं ।

**579**

रातदिन नाचगान होते रहते थे तथा क्षण क्षण में कौतुक पूर्ण बातें होती थीं । राजा तथा सुल्तान ये दोनो प्रेम के रंग में रंगे हुये होते हैं अर्थात् रसिक प्रवृति के होते है ।

**580**

वह रसिक था पर साथ साथ बड़ा बहादुर भी था । उसमें बांकापन व शौर्य था । उससे भोमिया भयभीत रहते थे तथा सीमान्त के राजा उससे भयभीत थे ।

**581**

बीकानेर वालों ने आपसी दुश्मनी दूर करने के लिये लूनकरन की बेटी नाहरखां को दे दी । इससे दोनों ओर बड़ा संतोष हुआ ।

## 582

जब लूनकरण जीवित था तब उसने अपनी लड़की देने की बात कही थी । उसके मरने पर उसके प्रधानों ने उसका विवाह कर दिया और शरण में आये ।

## 583

जब सिकन्दर लोदी मर गया तो उसका पुत्र इब्राहीम गद्दी पर बैठा । उसको मारकर बाबर ने दिल्ली पर कब्जा कर लिया । उसे दिल्ली अल्लाह ने दी थी ।

## 584

उसके पीछे हुमांयु बादशाह हुआ । उसके बाद नाहरखां के समय शेरशाह बादशाह बना ।

## 585

नाहरखां को देखकर शेरशाह ने उसे बड़ा आदर सम्मान दिया । वह उसे मामा कहकर बातें करता था । और बहुत प्रेम रखता था ।

## 586

शेरशाह ने नाहरखां को कहा कि फतेहपुर तुम्हे पेशकश में दियां गया है । तुम वहां जाकर सुख़ से बैठकर उसे भोगो ।

## 587

नाहरखां के यहां बड़ी उत्तम किस्म का इत्र निकलता था । उसकी सुगन्ध पर प्रसन्न होकर नाहरखां से बादशाह ने मांग लिया ।

## 588

अपने मन की योजना के अनुसार दीवान ने एक महला चिनाया । ऐसा महल संसार में दूसरा नहीं था । इसके लिये दीवान के विवेक उसकी सूझबूझ को धन्य है ।

## 589

इस महल का निर्माण विक्रम संवत 1593 में हुआ । उस दिन भाद्र मास की शुक्ला अष्टमी और सोमवार था ।

## 590

राणा ने नागौरीखां पर आक्रमण किया । खान ने उसका सामना किया क्योंकि उसे अपने पूर्वजो की लाज थी ।

## 591

नागौरीखां की आन सभी राठौड़ और कछवाहे मानते थे । वह दिल्ली के बादशाह की परवाह नहीं करता था तथा मुगल एवं पठानों को कुछ नहीं समझता था ।

## 592

उस समय जोधपुर के राव गांगा एवं बीकानेर के राव जैतसी आये । अमरसर का सूजा शेखावत एवं आमेर के पृथ्वीराज भी आये । इनके अलावा निकट के और भोमिया भी एकत्रित हुए ।

## 593

नागौरीखां ने चिठ्ठी लिखकर नाहरखां को बुलाया । राना का आना सुनकर दीवान तुरन्त रवाना हो गया ।

## 594

वहां जाकर नाहरखां ने सुना कि राना बारह कोस पर रूका हुआ है और नागौरीखां गढ़ में है । वह बाहर निकल कर नहीं लड़ रहा है ।

## 595

उसके मन में बड़ा क्रोध हुआ । वह नागौर से तीन कोस गया । उसने नागौर के किले में प्रवेश नहीं किया ।

**596**

नागौरीखां ने यह बात सुनी तो आदमी भेजकर कहलाया कि तुम अकेले क्यों जा रहे हो। गढ़ में आकर उतरो।

**597**

इस पर नाहरखां ने कहा कि राणा पास में ठहरा हुआ है और तुमने किले की ओट ले रखी है। तुम बाहर नहीं निकलते हो।

**599**

मैं पीछे नहीं आवूंगा क्योकि आगे आ ठहरा हूं। अगर तुम्हारे मन में मिलने की इच्छा है तो यहां चले आवो।

**600**

नागौरीखां यह सुनते ही नीसान बजाते हुये चढ़ा। वह नाहरखां के पास आया और उससे मिलकर बड़ा प्रसन्न हुआ।

**601**

तब यह बात सुनकर राना रात को ही भाग गया। वीर की धाक और हुंकार सुनकर कायर कैसे ठहर सकता है ?

**602**

नागौरीखां राना की खोज में चला। जिधर से राना निकला था। दोनों सेनाये आगे पीछे चल रही थी जैसे रात के पीछे सवेरा।

**603**

राना पहाड़ में घुसगया तो सेना नागौर लौट आयी। सारे गांव इस सेना ने लूट लिये। कोई स्थान लूटे बिना छोड़ा नहीं।

604

लूटपाट करके ये आनन्द से चले आ रहे थे तो जगमाल पंवार ने इनके पास एक आदमी भेजा ।

605

अगर तुम में रजपूती हो अर्थात् लड़ने की हिम्मत हो तो रूक जावो । मैं एक या दो पहर में पहुंच रहा हूं ।

606

राना ने मुझे अतीव प्यार कर अजमेर सौंपी थी । तुम उसे लूट कर जा रहे हो अतः एक लड़ाई करते जावो ।

607

किसी ने उसकी तरफ अपना मुख नहीं किया अर्थात् उसकी बात का उत्तर नही दिया तब राजदूत उठकर चलने को हुआ । वह किसी की परवाह नहीं करता था तथा वह ढीठ बनकर मुख से गालियां निकालता था ।

608

नाहरखां यह बात सुनकर सह नहीं सका और उस पंवार के दूत को हुंकार देकर अपनी ओर बुला लिया ।

609

उसने दूत को कहा कि पंवार से जाकर कहदो कि धीरे धीरे आवे । मेरा नाम नाहरखां बागड़ी है । मै बिना प्रणाम किये नही जाऊंगा ।

610

नाहरखां वहीं स्थिर रहा । और लोग उसे छोड़कर चले गये । उन लोगों ने अपनी पहिचान कुछ नहीं रखी तथा न रजवट की लाज रखी ।

## 611

नागौर का खान नागौर चला गया, बीके लोग बीकानेर चले गये । सूजा अमरसर और आमेर वाले आमेर चले गये ।

## 612

नाहरखां वहीं अचल रहा । उसने मन में धैर्य धारण किया । जिस वंश में पृथ्वीराज और हम्मीर हुये हैं उस वंश का आखिर वह वीर था ।

## 613

उसने पंवार की बाट देखी और मकराने के ताल में ठहर गया । वहीं बहुत सी सेना के साथ उसे जगमाल नजर आया ।

## 614

वह अजमेर का फौजदार था । उसका नाम जगमाल पंवार था । राना की सेना को साथ लिये आया । सामने अनेकों सैनिक और घोड़े थे ।

## 615

दोनों सेनाओं ने अपने को विभिन्न अंगो में बांटा अर्थात मोर्चे लेकर खड़ी हुयीं । घमासान युद्ध होने लगा । बहुत सी गोलियां चलने लगीं और बाणों की वर्षा होने लगी ।

## 616

बजने वाले नीसानो का शब्द ऐसे हो रहा था मानो बादल गरज रहे हों । बड़ी संख्या में चलते हुये बाण ऐसे नजर आ रहे थे मानो वर्षा की बूंदे लगातार गिर रही हों ।

## 618

तीखे बाण चल रहे हैं जो शरीर में घाव कर देते हैं । जिधर तलवार लग जाती है कमर, सिर और हाथ कट कर गिर पड़ते हैं ।

**619**

चौहान और पंवार की सेनाओ में बड़ा घमासान युद्ध हुआ । वीर एक दूसरे से लड़ मरे । उनके गिरने से युद्ध में बड़ा कीचड़ फेल गया ।

**620**

यौद्धाओं ने युद्ध के अनेको खेल करके अपनी कीर्तिके गीतों की रचना की । वे लड़ते हुये जरा भी मुड़ते नहीं थे और अपनी शूरवीरता के कारण युद्ध भूमि में कट पड़ते थे ।

**621**

खून के नाले बह चले । सारा ताल खून से लाल हो उठा । अंत में नाहरखां की जीत हुई और जगमाल रण छोड़कर भाग गया ।

**622**

नाहरखां ने युद्ध भूमि पर जाकर कभी पीछे की ओर मुंह नही किया । वह दौलतखां का पुत्र युद्ध में आगे ही बढ़ता था पीछे नही हटता था ।

**623**

दौलतखां का पुत्र नाहरखां जगत में वन्दनीय था । वह सचमुच में नाहर था । उसके घोड़े पर चढ़ने से शत्रु हिरण की तरह भाग जाते थे । वे गायों की तरह भाग पड़ते थे । उसने मकराने में जगमाल को युद्ध से भगाया । उसकी हाक से राना भय मानता था । मुहब्बतखां की भुजा उसने प्यार कर पकड़ी और उसका बेड़ा पार लगाया अर्थात झुंझनू का राज दिया ।

***श्री दीवान फदनखां के पुत्र***

*ताजखां, पेरोजखां और दरियाखां ।*

**624**

फदनखां के तीन पुत्र थे जिनके नाम ताजखां, पेरोजखां और दरियाखां थे । उन्हें सभी लोग जानते थे ।

625

जब नाहरखां मर गये तो फदनखां उसके स्थान पर फतेहपुर में गद्दी पर बैठे ।

626

दीवान फदनखां को करतार ने ज्ञान दिया था । वह लुकमान हकीम की तरह उस ज्ञान को सभी को देता रहता था ।

627

दिल्ली में उस समय सलीमशाह बादशाह था । उसने फदनखां से मिलने की बहुत इच्छा की ।

628

मोहब्बतखां का पुत्र खिदरखां उस समय दिल्ली में फदनखां के पास था । उस समय बादशाह ने उससे इस प्रकार कहा ।

629

फदनखां तुम इधर आवो । जहां तुम खड़े हो वह स्थान तुम्हारे योग्य नही है । भाई है तो क्या हुआ । तुम सब भाइयो में सिरमौर हो ।

630

उसके बाद हुमायुं दिल्ली का सुल्तान हुआ । उसने फदनखां को बुलाकर बहुत आदर सम्मान दिया ।

631

जब दिल्ली का बादशाह अकबर हुआ तो उसने भी दीवान फदनखां से बहुत प्रेम रखा ।

632

वह रात दिन उससे बहुत प्रेम करता था । इस प्रकार फदनखां चौहान का मान संसार में बहुत बढ़ा चढ़ा था ।

**634**

एक दिन बीरबल ने बादशाह से पूछा कि आप इस फदनखां पर इतनी दया किस कारण करते हो ।

**635**

उस समय बादशाह ने कहा कि और तो मेरे द्वारा बनाने से बड़े हुये हैं तथा फदनखां को करतार ने बड़ा बनाया है ।

**635**

राजपूतो में साढ़े तीन कुल श्रेग्ठ माने जाते हैं ।वे कौन कौन हैं यह बात मै तुम्हे समझाता हूं ।

**636**

प्रथम चौहान हैं । दूसरे तँवर हैं और तीसरे पंवार हैं ।आधे में दूसरे सारे राजपूत आ जाते है ।

**637**

जैसे वाद्यो में बड़ा नगाड़ा है उसी प्रकार राजपूतो में चौहान हैं । यह गोत सभी जातियों से बड़ा है ।

**638**

फदनखां से एक दिन बादशाह ने ऐसा कहा कि हमारे और तुम्हारे बीच सम्बन्ध होना चाहिये । इससे मेरे मन की इच्छा पूरी होगी ।

**639**

फदनखां ने इस पर विचार करके अकबर को अपनी बेटी विवाह में दे दी । अब पहले का प्यार और भी अधिक हो गया । दोनों इस सम्बन्ध से सुखी हुये । वह आगे चलकर ताज के नाम से बड़ी मशहूर कवयित्री हुई ।

## 640

बादशाह भोमियों का विश्वास नहीं करता था। हिन्दू जल्दी ही गुमराह हो जाते हैं और फिरते हुये देर नहीं लगाते।

## 641

उसने फदनखां से कहा कि इन हिन्दुओं को तभी मनसब दूंगा जब तुम इनकी जामनी दोगे। इस पर फदनखां ने सबकी जामनी दी।

## 642

रायसल[१] शेखावत की बॉह पकड़ कर उसे दरबारी बनाया और मनसब तथा मान सम्मान दिलवाया।

## 643

सीमा से लगे बीदवाटी से बीदावत फदनखां के राज्य में चोरी धाड़ा करने लगे। इस पर दीवान फदनखां को बड़ा क्रोध आया।

## 644

फदनखां बीकानेरवालों की कोई परवाह नहीं करता था। वह सेना चढाकर बीदावाटी में गया। उसकी सेना का नगाड़ा निडरता से बज रहा था।

## 645

वह अपनी सेना सहित् छापर[२] और द्रोणपुर[३] पहुंचा। इस पर बीदे भाग गये। वे दीवान से लड़ नहीं सके और युद्ध से पलायन कर गये।

---

१-रायसल शेखावत सूजा का पुत्र था। आगे चलकर यह बड़ा प्रसिद्ध हुआ। इसने बादशाह के अनेकों युद्धों में वीरता पूर्वक भाग लिया।२-छापर सुजानगढ़ तहसील का नगर है। आजकल तालछापर के नाम से प्रसिद्ध है।३-गोपालपुरा के पास सुजानगढ़ तहसील का एक छोटा गांव।

**646**

इस प्रकार बीदावाटी का विध्वंस करके दीवान लौट आया। इस पर बीदावतों ने चोरी न करने की सौगन्ध खाई।

**647**

फदनखां इसके बाद निर्वाणों के ऊपर चढ़ा। उसके मन में बड़ा क्रोध था। उसने अपने साथ बहुत से वीर घुड़सवार लिये जिनके घोड़ों के जालीदार कवच लगे थे। उसने जीत का नगाड़ा भी बजाया।

**648**

निर्वाणों पर इस समय बहुत मार पड़ी। उसने छापोली[१] और पूंख[२] को जलाकर राख कर डाला।

**649**

ऐसा कौन शूर निर्वाणों में है जो फदनखां से लड़ सके। नाहरखां के पुत्र को सारा संसार मान देता है।

**650**

दीवान नाहरखां अधिपति का पुत्र फदनखां था जो बड़ा शूरवीर था। वह सेना सजाकर द्रोणपुर, छापर पर गया तो उसके सामने राठौड़ नहीं ठहर सके। उसने एक ही हमले में छापोली और पूंख को धूल में मिलादी। उसने खिदरखां की सहायता की और उसे झूंझनू की गद्दी पर बैठाया। बदरखां पाठ मूल में अशुद्ध प्रतीत होता है।

***श्री दीवान ताजखां के पुत्र***

*महमदखां, महमूदखां, सेरखां, जमालखां, जलालखां, मुजफरखां, हेवतखां और हबीबखां।*

---

१- छापोली झुंझनू जिले का उदयपुर तहसील का छोटा गांव है। २- पूंख भी उदयपुर तहसील का छोटा पहाड़ी गांव है।

651

दीवान ताजखां के आठ पुत्र थे जिनके नाम महमदखां महमूदखां, सेरखां, जमालखां, जलालखां और मुज्फरखां थे ।

652

हैवतखां, हमीदखां ये आठ ताजखां के पुत्र थे । ये चन्द्रमा की तरह लगते हैं और राजा, नवाब इनके सामने फीके लगते हैं ।

653

जब फदनखां मृत्यु को प्राप्त हुआ तो इसकी जगह उसका पुत्र ताजखां गद्दी पर बैठा ।

654

ताजखां बड़ा रूपवान था । उसके रूप की चर्चा सर्वत्र फैल गयी । लोग बिना पूछे ही जान लेते थे कि यह ताजखां कुल शिरोमणि है ।

655

उजियारे के दौलतखां पठान ने उसके रूप की प्रशंसा सुनी तो उसका चित्र मंगाकर देखा और बड़ा प्रसन्न हुआ । ज्ञात नहीं उजियारा कहां है । पाठ में अशुद्धि प्रतीत होती है ।

656

ताजखां अलवर से सदलबल चढ़ा और उसने सारी, खरकरी और येदल गढ़ को नष्ट कर डाला ।

657

उसने मलिक ताज को लूटा । यह पठान सरदार था । इसके बाद उसने रेवाड़ी का थाना लूट लिया ।

**658**

ताजखां चौंहान अलवर से दल सजाकर चढ़ा। उसने सारां और खरकरी को नष्ट भ्रष्ट कर डाला। येदलगढ़ को लूट लिया। मलिक ताज को नष्ट करके रायमल को पराजित करके वह बड़ा प्रसन्न हुआ। यह रायमल संभवतः शेखावत रायमल है जो सम्वत् 1594 तक विद्यमान था। उसने रेवाड़ी के थाने को नष्ट भ्रष्ट कर डाला। उसका यश सारे जहान में इन विजयों के कारण फैल गया। रायमल पर विजय ताजखां ने अपने पिता के समय में प्राप्त की होगी।

**659**

ताजखां का बड़ा पुत्र महमदखां था। वह ज्ञानी, वीर, दाता था। उसके बराबर गुणों में कोई नहीं था।

**660**

वह साहित्य का मर्मज्ञ था। छिपे हुए अर्थ को जान जाता था।वह अतुलित ज्ञानवान और चतुर था। वह अपने दान से सभी की इच्छा पूर्ण करता था।

***श्री दीवान महमदखां के पुत्र***

*अलिफखां, इबराहीमखां, सरमस्तखां।*

**661**

अलफखां महमदखां के पुत्रो में सबसे बड़ा और श्रेष्ठ है। दूसरा पुत्र इब्राहीमखां और तीसरा सरमस्तखां है।

**662**

महमदखां ने क्योर और बैराठ पर विजय प्राप्त की। उसने अपनी तलवार के बल राठ के क्षेत्र अलवर के क्षेत्र को बरबाद कर डाला।

**663**

मांडन कूंपावत राठौड़ का पुत्र कुंभकरण था जिसे महमदखां ने युद्ध क्षेत्र से भगा दिया।

## 664

ताजखां का पुत्र महमदखां बड़ा वीर था । उसने तलवार के बल पर क्योर और त्रैराठ पर विजय प्राप्त की । शत्रु उसके चरणों पर आ लगे । उस वीर ने मांडन क पुत्र कूंपावत कुंभकरण को रणक्षेत्र से भगा दिया । वह अतीव धार्मिक और सुन्दर था और भोज तथा कर्ण के सामान दानवीर था तथा बुद्धिमान था ।

## 665

वह भरी जवानी में मर गया । अगर पुत्र पिता के पहले मरता है तो दुनिया में इससे दुखदाई वस्तु दूसरी नहीं है ।

## 666

ताजखां को उसकी मृत्यु पर बड़ा दुख हुआ पर उसका कुछ वश नहीं चला । वह लगातार रोता रहा पर आंसुओ के अलावा उसके हाथ कुछ नहीं लगा ।

## 667

महमदखां का सुपुत्र अलफखां था । ताजखां दीवान ने अपने पोते अलफखां के सिर पर अपना हाथ रखा ।

## 668

वह अलफखां को बादशाह के पास ले गया । उसने बादशाह से प्रार्थना की कि मेरे घर में यही बड़ा है इसे मान सम्मान प्रदान करें ।

## 669

अकबर ने उसको प्यार किया जब ताजखां की बात सुनी । उसने अलफखां को उस होनहार वृक्ष की तरह देखा जिसके पत्ते चिकने होते हैं ।

## 670

जब तक ताजखां जिन्दा रहा उसने अलफखां को अपने साथ रखा । पल भर भी उसे अपनें से दूर नहीं करता था मानो वह उसका आधा अंग हो ।

*श्री नवाब अलिफखां के पुत्र*

*दौलतखां, न्यामतखां, सरीफखां, जरीफखां और फकीरखां ।*

**671**

बड़ा पुत्र दौलतखां था । दूसरा न्यामतखां था । उनके बाद सरीफखां, जरीफखां और फकीरखां थे ।

**672**

जब ताजखां मृत्यु को प्राप्त हुये तो उसकी जगह अलफखां गद्दी पर बैठा ।

**673**

अकबर ने उसे टीका दिया । हाथी, घोड़ा और सिरोपाव दिया । उसे अपना प्रिय समझ कर फतेहपुर नगर दिया ।

**674**

बादशाह ने उस पर दया की । उसके मनसब में वृद्धि की । मान सम्मान बढ़ाया । बादशाह ने अपना फरमान लिखकर उसे फतेहपुर नगर दिया ।अलफखां दीवान को यह सब पाकर बड़ा आनन्द हुआ ।

**675**

उसने फरमान घर पर भेज दिया । उसकी पट्टी में कछवाहे लोग बसे हुये थे । कछवाहा गोपाल[१] का लड़का श्यामदास[२] मानता नही था तथा अपना अधिकार जताता था ।

**676**

उस समय फतेहपुर में शिकदार शेरखां था । उसने कछवाहों को लड़ाई में जीत कर उन्हें उस पट्टी से निकाल दिया ।

---

१- गोपाल अमरसर के शासक सूजा का तीसरा पुत्र था ।श्यामदास इसी का पुत्र था । २- श्यामदास गोपाल कछवाहे का पुत्र था जो फतेहपुर पट्टी में बसा हुआ था । वस्तुतः ये कछवाहे वर्तमान सीकर के आसपास बड़ी संख्या में बसे हुए थे । सीकर के पास के स्थान सीहोर बड़ी में इनका एक शिलालेख मिला है ।

677

उधर झूंझनू में बहादुरखां था जिसका पुत्र शम्सखां था । वह अपने पिता के मरने पर झूंझनू की गद्दी पर बैठा ।

678

उसके भाई उसे कुछ नहीं समझते थे । रात दिन उसे दुख देते रहते थे । अलफखां जब दरबार में गया तो उसे भी साथ ले गया ।

679

उसने शम्सखां की बांह पकड़ी और उसे बादशाह से मिलाया । उसको बादशाह से मनसब और मान दिलाया ।

680

अब तक यही बात चलती रही है कि झुंझनू में वही बड़ा होता है जिसे फतेहपुर वाले बड़ा करते हैं । अल्लाह का यही करम है ।

681

अकबर को पहाड़ी प्रदेश से चिंताजनक समाचार मिले तो उसके मन में बड़ा दुख हुआ । उसने जगतसिंह को उधर भेजा और अलफखां को उसके साथ कर दिया ।

682

वे पहाड़ में घुस गये । द्रुवन लोगों को दीवानजी ने अच्छी मार लगायी जिससे वे पस्त हो गये ।

683

उन्होंने धमेहरी और तिहारा पर कब्जा कर लिया । राजा वसु ने युद्ध में बहुत पराक्रम दिखाया जिससे जगत में उसका नाम फैल गया ।

684

इस पर डरकर पहाड़ी राजा तिलोकचन्द.आकर बादशाही सेना से मिल गया। अलफखां व जगत सिह ने उसे ले जाकर बादशाह के चरणों पर डाला।

685

जब सलीम ने राणा के ऊपर चढ़ाई की तो उसने बादशाह से अलफखां को प्रेमपूर्वक मांग लिया।

686

वहां जाकर थाने बांटे तो महत्त्वपूर्ण सादड़ी का थाना अलफखां को दिया।चौहान अलफखां ने राना के थाने को देखकर उधर दौड़ लगायी।

687

उसने शत्रुओ के सर काट कर वहां एक चौंतरा सा बनाया। उसके हाथ लूट का बहुत सा माल लगा और संसार में यश मिल गया।

688

राना ने जब यह बात सुनी तो वह क्रोध के मारे अपने हाथों को काटकर खाने लगा। राना इतना होते हुये भी अलफखां के थाने पर हमला करने नहीं आ सका।

689

ऊँटाले में सम्सखां का थाना था। राना सेना लेकर उधर आया तब चौहान सम्सखां ने राने के ऊपर अच्छी मार की।

692

शाहजादे ने इस बात को सुनकर दोनों से बड़ा प्रेम किया। उसने कहा कि अलफखां और सम्सखां दोनो बड़े शूरवीर हैं।

### 693

जब बादशाह अकबर मर गया तो उसकी जगह उसका वीर पुत्र सलीम जहांगीर नाम से बादशाह बना ।

### 694

तख्त पर बैठने से उसका नाम जहांगीर हुआ । वह रात दिन लोगो को कुछ न कुछ देता रहता था ।

### 695

उसने दीवान अलफखां पर बहुत कृपा की और प्रेमपूर्वक फतेहपुर का लालमोहर[१] का पट्टा उसके नाम कर दिया ।

### 696

उसने राव मनोहर शेखावत[२] और अलफखां को मेवात भेजा । जहां उन्होंने लोगों को बहुत दबाया जिससे वे उनकी सेवा करने लगे ।

### 697

बीकानेर के राव दलपत ने अपनी सेना के साथ गांवो को लूटना शुरू किया । इसने बादसाह की कोई परवाह नहीं की ।

### 698

उसने जाक्हीन के दल को भगा दिया और सेना के साथ सरसे में आ गया । वहां बादशाह की संपति लूट ली । उसे इस कार्य पर बड़ी प्रसन्नता हुई ।

---

१-लालमोहर का पट्टा वस्तुतः स्थायी अधिकार का द्योतक पट्टा था । जो व्यक्ति अपने वतनं में जागीर पाने का इच्छुक होता उसे आवेदन करना पड़ता था तब चंगेजखां के वंश की रीति के अनुसार उसे अल्तमघा जागीर की स्वीकृति दी जाती । इसमें परिवर्तन या हटने का डर नही रहता था । यह एक तरह से पुश्तेनी अधिकार था । इस पर अल्तमघा मोहर लगती थी जिसमें लाल स्याही लगती थी । लाल मोहर का पट्टा अत्यन्त विश्वसनीय लोगों को ही दिया जाता था । जहांगीर ने मोहर के स्थान पर पहले सोने की पत्तियाँ लगाने और फिर मोहर लगाने की प्रथा जारी की थी ।२-यह लूनकरन शेखावत का पुत्र था । इसका मनसब १५०० जात और ६०० सवार का था । यह फारसी भाषा का अच्छा शायर भी था ।

**699**

यह बात सुनकर बादसाह को बड़ा क्रोध हुआ। उसने उधर शेख कबीर और अलफखां को भेजा।

**700**

इस सेना के साथ बीस उमराव और थे। ये लड़ने की इच्छा से चले। दलपत वहां से चल दिया और ये लोग सरसे में आये।

**701**

एक दिन पानी के प्रश्न को लेकर आपस में झगड़ा होने लगा। सब उमराव अपनी सेना लेकर एक दूसरे के विरूद्ध चले।

**702**

आपस में समझौता कर सब उमराव एक हो गये। एक ओर इक्कीस उमराव थे और दूसरी ओर अलफखां अकेला था।

**703**

छोटी तोपों से गोलियॉ चली तो हाथी और घोड़ो के सिर फूट गये। वीरों ने हाथ में तलवार लेकर दूसरों को मारा। वीरो के झुंड बिखर गये।

**704**

हाथी से हाथी लड़ रहा है तलवार से तलवार बज रही है। वे लड़ते हुए आपस में लटपट हो रहे हैं। वे निरन्तर मारा मारी कर रहे हैं।

**705**

इधर उधर के अर्थात् दोनों और के जब सैकड़ो हजारों लोग मारे गये जो साहस, आन और धैर्य वाले थे तो शेख कबीर बीच मे आ गये।

## 706

शेख कबीर ने मनुहार कर दीवान को समझाया। पहले प्रेमपूर्वक उनके हाथ लगाया और फिर उनको चरणों पर गिरने की अनुमति दी।

## 707

अकेला अलफखां इक्कीस उमरावों से लड़ा। करतार ने उसकी प्रतिष्ठा रखी। अगर शेख बीच में नहीं आता तो अलफखां सब को भगा देता।

## 708

अलफखां और सारे उमराव तलवार के बल पर युद्ध करते हैं। माला मे मनके तो बहुत होते हैं पर लोग सुमेरू को ही पूजते हैं।

## 709

दीवान अलफखां से मिलकर सबने एक मन किया। उन्होंने नीसान बजाते हुये दलपत पर चढ़ाई की।

## 710

दलपत उस समय भाटू नामक स्थान में था। उसके साथ बहुत सरदार थे। वहां बादशाह के दल बादलों की घटा के समान उमड़ पड़े।

## 711

कुछ गोल में कुछ चंदोल (पृष्ठभाग) में खड़े हो गये। कुछ जरंगोल (दाहिने बाजू) और कुछ बरंगोल (बायें बाजू) में खड़े हो गये तो अलफखां हिरोल (अग्रभाग) में स्थित हो गया।

## 712

दीवान अलफखां आकर सामने खड़े हो गये तो हरोल का धक्का नहीं सह सकने के कारण राठोड़ लोग भाग गये।

**713**

जब अलफखां के दल ने दलपत को दबाया तो वह विचलित हो उठा । उसने वीरवर जलालखां को यह कहला भेजा ।

**714**

तुम मेरे बड़े भाई हो । मैं और क्या कहूं । अलफखां से कहो कि वह बादशाह के दल को रोके ।

**715**

उसने कहा कि लूनकरन, प्रतापसिह, राजा जोधा और मालदेव के सम्बन्धों को याद करो । अब तुम मेरे रक्षक बनो ।

**716**

इन पांचो ने जो तुम्हारे कुल को लड़की दी थी वह इन्हीं कार्यो के लिये थी । तुम्हारे बिना ऐसा कौन है जिसे भोमियों की लाज का रक्षक कहा जा सके ।

**717**

तब अलफखां ने दल को रोक दिया । इस प्रकार दलपत को बचा लिया । उसने उसे बादशाह के पास भेज दिया जिसने उससे खूब प्यार किया ।

**718**

तब बादसाह ने शेख कबीर को वापिस बुला लिया । उसकी जगह बादशाह ने मुबारकशाह को भेज दिया ।

**719**

तब अलफखां और पठान मुबारकखां क्रोध कर भिवानी को चले । वहां जादू जावलों ने पग रोपकर बादशाही फौज का सामना किया ।

720

वे गढ़ के पास जा लगे । वहां से गोलियों की वर्षा होने लगी । सवार डर कर कोई भी आगे नहीं जा सका ।

721

तब दीवान के दल उमड़ पड़े और उसने गढ़ी को तोड़ डाला । जो जाटू सामने आये उनको मरोड़ मरोड़ कर मार डाला ।

722

तिनोल के दांत तोड़ डाले । जाटू लोग स्थान छोड़कर चले गये । दीवान का यश सर्वत्र फैल गया । उसने सभी गांवों को लूट लिया ।

723

बादशाह ने अलफखां को बुला लिया । उसने कहा कि तुम एक बार मेवात फिर जावो ।

724

हाथी, घोड़ा और सिरोपाव देकर और उसका मनसब बढ़ाकर बादसाह ने चाहकर अलफखां को मेवात भेजा ।

725

उसने आते ही सारां को नष्ट भ्रष्ट कर डाला और धूल में मिला दिया । जो भाग गये वे बच गये और जो लड़े वे मारे गये ।

726

अलफखां ने कारहंडे में अपने डेरे बनाये । इसके पहिले वह सारां को नष्ट कर चुका था । मेव उससे वहां आकर मिले उन्होंने अपनी हार स्वीकार करली ।

**727**

उन्होंने घोड़े और तोपें पेश की । वे तलहटी में आकर बस गये । इन्होंने तब घनहटे पर कब्जा किया । उसे अच्छी तरह नष्ट कर डाला ।

**728**

उधर मेवों ने अच्छी लड़ाई की । वे टुकड़े टुकड़े होकर गिर पड़े । पहाड़ में खलबली मच गयी तथा नदी नदी में कोलाहल होने लगा ।

**729**

सारे जम्बूद्वीप में यह बात फैल गयी कि अलफखां ने मेवात को पात पात कर डाली अर्थात् अच्छी प्रकार पद दलित कर डाला ।

**730**

इसके बाद बादशाह ने शाहजादे परवेज के साथ अलफखां को दक्षिण में भेजा । उसके साथ इस समय बहुत बड़ी सेना थी ।

**731**

बुरहानपुर पहुंच कर सभी उमरावों को थानों पर स्थित किया गया । अपनी रजपूती के बल पर अलफखां ने मलिकापुर थाना लिया ।

**732**

शाहजादा स्वयं चढ़कर येदलाबाद आ गया । उसने वहां से सेना आगे भेजी जिसने मनबाद पर कब्जा कर लिया ।

**733**

खानखाना स्वयं चढ़े । उनके साथ खानजहान लोदी भी था । अब्दुल्लखां जख्मी चढ़ा और भी बहुतेरे खान साथ चढ़े ।

## 734

कछवाहा मानसिह ओर बीकानेर के रायसिह राठोड़ चढ़े । जान कहता है कि मैं किस किस का नाम गिनाऊँ । बहुत वीर चढ़े ।

## 735

मलिक अंब्रर बहुत बड़ी सेना सजाकर आया । जिस प्रकार आकाश के बादलों की संख्या गिनी नहीं जाती उसी तरह उसकी फौज भी गिनी नहीं जा सकती थी ।

## 736

वीर अब्दुला ने एक अच्छी लड़ाई की पर अन्त में वह भी अपने स्थान पर नहीं ठहर सका और भाग आया ।

## 738

सारे थाने उठ गये । कोई भी अपने स्थानं पर नहीं रह सका । पर वीरवर अलफखां मलिकापुर में जमा रहा ।

## 739

उसके दोस्तों ने उसको चिट्ठी लिखी कि तुम्हे थाना छोड़ने में कैसी लाज है । जैसे पंच करे वैसे सबको करना चाहिये ।

## 740

इस पर अलफखां दीवान ने उत्तर में लिखा कि मेरी पीड़ा से तुम लोग दुखी हो रहे हो पर मैं अपने पूर्वज हम्मीर को लजा कर भाग कैसे आवूं ।

## 741

दक्षिण के प्रबल दल उमड़ उमड़ कर चारों और से चले आये । चारो ओर उनके धौंसा नगाड़े बज रहे थे । उनकी आवाजें घनघोर बादलों की गर्जन के समान हो रही थी ।

**742**

दक्षिण के दलों ने आकर मलकापुर को घेर लिया। दोनों ओर से गोली, गोला और बाण छूटने लगे।

**743**

दोनों दलों से गोलियां चलती हैं। यही युद्ध में होता है। दोनो ओर से गोलियां आकर मृत्यु का समाचार देती हैं।

**744**

दक्षिण के दलों ने बहुत लड़ाई की पर मलकापुर नहीं ले सके। दक्षिण के दल दीवान के आगे हार कर भाग गये।

**745**

परवेज ने यह बात सुनी कि और थाने उठ गये हैं पर मलकापुर अलफखां ने लड़कर रखा है।

**746**

तब शाहजादे ने इस प्रकार कहा कि अलफखां वास्तव में अटलखान है। ऐसा वीर दूसरा नहीं है।

**747**

भीलन का थाना कठिन होने से कोई लेना नहीं चाहता था। तब शाहजादे ने अलफखां को मलकापुर से वहां भेजा।

**748**

उसने वहां जाने में जरा भी ढ़ील नहीं की। वहां जाकर भीलों को अलफखां ने मारा। बिचारी पिपीलक हाथी के पैर के नीचे आ पड़ी।

**749**

इसके बाद वह जालवापुर गया और भोमियों के आवासों को वश में किया । उसके यश रूपी फूल की गन्ध सारे संसार में फैल गयी ।

**750**

वहां से जाकर अलफखां ने फतेहपुर के गांवो पर विजय प्राप्त की । दीवान अलफखां का संसार में नाम हो गया ।

**751**

अलफखां शत्रुओं के आवासों को नष्ट किये बिना नहीं छोड़ता था । यही उसकी देन थी । सारे गांवो के लोग उससे आकर मिले और सेवा करने लगे ।

**752**

चौहान अलफखां पर बादसाह की कृपा हुई तो बादसाह ने उसका मनसब बढ़ाया और उसे बड़ा उमराव बनाया ।

**753**

अलफखां दक्षिण में था तब उसका बड़ा लड़का दौलतखां फतेहपुर में था । उसने सारे भोमियों को कुचल दिया । यह सब उसने अपनी भुजाओं के बल पर किया ।

**754**

बीदावत लोग उसके गांवो में चोरी करते थे और रोकने पर मानते नहीं थे । दौलतखां ने क्रुद्ध होकर इन पर चढ़ाई की ।

**755**

बीदावत लोग दौलतखां से लड़ नहीं सके । मुंह छिपाकर भाग गये । उनके गांवो को जलाकर दौलतखां जीत के डंके बजाता हुआ लौट आया ।

## 756

पाटोधे[१] तथा रसूलपुर[२] में अनेको कछवाहे बसे हुए थे। वे राहगीरों को लूट लेते थे, चोरी करते थे। यह पुकार बादसाह के दरबार में गयी।

## 757

तब बादसाह ने मोहब्बतखां से कहा कि ऐसा कोन है जो कछवाहो को धूल में मिला दे।

## 758

तब मोहब्बतखां ने कहा कि ऐसा तो दौलतखां है। इस पर बादशाह ने उसे फरमान भेजकर बुलाया।

## 759

वह अजमेर में जाकर बादसाह से मिला। जहांगीर ने उससे बहुत प्रेम किया और आदर सम्मान किया।

## 760

बादशाह ने उससे कहा कि सूजा[३] के वंश के लोग चोर हैं। उन्होंने राणा सगर से यह पट्टी अपने बल पर छीनली है।

## 761

बादशाह ने दौलतखां से कहा कि तुम यह पट्टी अपनी जागीर में ले लो और उन कछवाहो को निकाल दो। अगर तुमसे यह नहीं होता है तो विचार कर उत्तर दो।

## 762

दौलतखां ने बादशाह को सलाम कर कहा कि मैंने यह विचार किया है कि अगर वे लड़ेंगे तो मार डालूंगा नहीं तो पट्टी से निकाल दूंगा।

---

१-पाटोदा लक्षमणगढ़ से 16 किलोमीटर है। २- रसूलपुर रामगढ़ से 7 किलोमीटर पर हैं।३-सूजा रायमल शेखावत का बड़ा लड़का था। वह वि. १५९४ में अमररसर में गद्दी बैठा। इसके पुत्रो के नाम लूणकरण, रायमल, गोपाल, चांदा और भैरव थे। गोपाल अपने पुत्रो सहित फतेहपुर पट्टी में बसा हुआ था।

763

बादशाह ने उसे घोड़ा और सिरोपाव दिया। उसने दोनो पट्टियाँ दौलतखां की जागीर में लिखदीं।

764

बादशाह से विदा मांगकर दौलतखां लौट आया। वह अपनी शक्ति और भुजाओं के बल पर मस्त था। दूसरे किसी को नहीं गिनता था।

765

दौलतखां ने कछवाहों से कहा कि तुम हमारी पट्टी छोड़कर कहीं दूसरी जगह चले जावो।

766

अगर इन पट्टियों को छोड़कर तुम नहीं जाते हो तो लड़ने का प्रबन्ध करो। इन दोनों में से एक बात तय कर लो।

767

कछवाहों ने इस पर कहा कि ऐसा कौन वीर है जो इन पट्टियों से हमे निकाल सके।

768

रायसिह राठोड़ और राना सगर ने हमारे डर से जागीर ही छोड़ दी। तुम क्या उनसे बढ़कर हो।

769

खुसरो, तरतीबखां और अंबिया शेख भी हमें नहीं दबा सके फिर तुम क्या देखकर भूले हो।

770

दौलतखां ने यह सुनकर ससैन्य उन पर चढ़ाई की। वे खान से लड़ नहीं सके और वहां से भाग गये।

## 771

नगाड़े की आवाज सुनकर कछवाहे एक दूसरे को कोसते हुये भाग गये । वे इस प्रकार भागे जैसे गायें सिंह की गन्ध पाने पर भाग जाती है ।

## 772

माधो[१] और नरहर[२] कुटुम्ब सहित भाग गये जैसे हिरणों की डार भागती है । नाहरखां[३] ऐसे भाग गया जैसे गीदड़ भागता है ।

## 773

गिरधर के पुत्र गोकुल ने आकर के सलाम की । दौलतखां की बड़ी दृष्टि को शत्रु सह नहीं सके ।

## 774

दोलतखां ने क्रोध करके पट्टियो से नरहरदास को निकाल बाहर किया । तब वह कुटुम्ब सहित लुहारू में रहने लगा ।

## 775

माधोदास दौलतखां की मनुहार करके भादोवासी[४] में वसगया था । वहां से पुकार आयी कि वह रात दिन चोरी करता है ।

## 776

दौलतखां ने उसे आदमी भेजकर कहलाया कि भादोवासी छोड़ दो नहीं तो मैं आकर मार डालूंगा ।

---

१ माधोदास कछ्वाहा गोपाल का बड़ा पुत्र था । ये गोपालजी के शेखावत कहलाते हैं ।२ नरहरदास सूजा के पुत्र भैरव का पुत्र था ।३ नाहरखां नरहरदास का पुत्र था । ये भैरूजी के शेखावत कहलाते हैं ।४ यह अब एक छोटा गांव है जो सीकर से छह किलोमीटर उत्तरपूर्व मे है ।

777

तब माधो ने कहा कि मैं तुमसे मारा नहीं जाऊंगा । क्या तुमने नहीं सुना कि मैं बादशाह की भी कोई परवाह नहीं करता हूं ।

778

यह बात सुनकर दौलतखां ने बड़ी सेना तैयार की तथा निसान बजाते हुये उसने माधो पर चढ़ाई करदी ।

779

उधर माधो ने सारे शेखावतों की सेना सजाई । असंख्य सेना के देखकर उसके मन में बड़ा अभिमान हुआ ।

780

दौलतखां चौहान आगे बढ़ते हुये जब पास आ गया तो माधो लड़ नहीं सका और डरके भाग गया ।

781

अपनी धन संपति छोड़कर माधो भाग गया । चौहान दौलतखां ने दया कर उस संपति को लूटा नहीं तथा उसके पास भेजदी ।

782

जो सामने आकर लड़ाई करे उसे दौलतखां मारता था । उसकी यह आन थी कि वह भागने वाले व्यक्ति को नहीं मारता था ।

783

बादशाह ने नरहड़[१] अलफखां को जागीर में दी । उस समय दौलतखां दल सजाकर नरहड़ पर चढ़ा ।

---

१ नरहड़ शेखावाटी का प्राचीन कस्बा है । दौलतखां के समय नरहड़ मे उस समय पठान नाहरखां शासन कर रहा था ।

**784**

नरहड़ पर नाहरखां पठानं का शासन था। उसने लड़ने के लिये सेना तैयार की पर लड़ नहीं सका। उसने दौलतखां के पुत्र नाहरखां को अपनी लड़की दी तथा दौलतखां के चरण पकड़ लिये।

**785**

अलफखां का बादशाह को बड़ा विश्वास था अतः उसने उदयपुर[१] और बारवा[२] उसे जागीर में बख्श दिया।

**786**

खंड़ेले के राजा गिरधर[३] ने अल्खा टकनेत[४] को कहा कि तुम इन स्थानो पर उसका कब्जा मत होने देना। अगर वे लड़ने को आवें तो सामना कर लेना।

**787**

दौलतखां ने इस पर अल्खा को लिखा कि इन स्थानों से दूर चले जावो। अगर अपने आप नहीं जावोगे तो मैं आकर निकाल दूंगा।

**788**

अल्खा ने बदले में लिखा कि मेरे पांव पताल में हैं। ऐसा कौन है जो इन स्थानों से मुझे निकाल सके।

**789**

दौलतखां ने यह बात सुनकर सेना सहित चढ़ाई कर दी। अल्खा सामने होकर नहीं लड़ सका और भाग गया।

---

१ उदयपुर का कस्बा इधर उदयपुरवाटी नाम से मशहूर है। यह झूंझनू से दक्षिण में करीब २५ मील दूरी पर बसा है। इस पर उस समय शेखावतों का शासन था। २ बारूवा नवलगढ़ के दक्षिण में कुछ दूरी पर बसा है। ३ गिरधर रायमल का पुत्र था। उसके मरने पर वह खंडेले का शासक हुआ। ४ अल्खा टकनेत राजपूत था। यह खंडेले के अधीन सामन्त था।

790

अल्खा भागता फिरा और अपने सारे वचनों को भूल गया । वह इस प्रकार उड़ा जैसे हवा लगने पर आक वृक्ष के फल की रूई उड़ जाती है ।

791

वह खीरोड़ [१] में नही रह सका और खोह [२](रघुनाथगढ़) में जाकर छिप गया । दौलतखां नगाड़ा बजाते हुये उदयपुर में घुस गया ।

792

खंडेले में खलबली मच गयी । खंडेले के नगर रैवासे में शोर गुल मच गया । इस प्रकार चौहान·दौलतखां की धाक चारों और फैल गयी ।

793

बादशाह ने दीवान अलफखां को दक्षिण से बुलाकर फिर मेवात में भेजा और कहा कि उसे वश में करने एक बार फिर जावो ।

794

बादशाह ने तीसरी बार अलफखां को मेवांत का फौजदार बनाकर भेजा । इस बार उसने भोमियों को वहुत दबाया । दौलतखां भी उसके साथ था ।

795

बाकी खेड़ी और चोरटी जो भोमियों के सुदृढ़ स्थान थे उनको दौलतखान ने नष्ट कर डाला ।

796

भोमिये बहुत अच्छी तरह लड़े । उन्होंने वीरतापूर्वक युद्ध कर प्राणो का विसर्जन किया । दौलतखां उनकी लड़कियों को पकड़ कर ले आया । उसने उन्हें धूल में मिला दिया ।

---

१ खीरोड शेखावटी में उदयपुरवाटी क्षेत्र का गांव है । २- खोह का वर्तमान नाम रघुनाथगढ़ है । वह अलखा के कब्जे में था । पीपराली और गुंगारा ग्रामों पर भी अल्खा टकनेत का अधिकार था । टकनेत राजपूत भी शेखावत ही थे । राव शेखा के बड़े पुत्र दुर्गा के वंशज टकनैत कहे जाते हैं ।

**797**

फिर बादशाह ने अलफखां को दक्षिण में भेज दिया। जब बादशाह की सेना वहां बल में हीन हो गयी तो दीवान को भेजा। दक्षिण अब दक्षिणा भोग रही थी।

**798**

कांगरे में जब लड़ाई भड़क उठी तो दीवान को फिर दक्षिण से बुलाया गया। उसे राजा विक्रमाजीत के साथ मान सम्मान से विदा किया।

**799**

सूरजमल उस समय नूरपुर में था। बादशाह का दल वहां पहुंच गया। उसकी सेना प्रबल थी फिर भी उसके मन की इच्छा पूरी नहीं हो सकी।

**800**

सूरजमल लड़ाई नहीं कर सका और प्राणों को लेकर भाग गया। तब दीवान अलफखां और राजा विक्रमजीत नूरपुर आये।

**801**

शाह के दल ने सूरजमल को अपने घर से भगा दिया। पुराने बिल को खोदकर चूहें ने नाग को जगा दिया और इस प्रकार स्वयं की मौत को बुला लिया।

**802**

अपने महल और आवासो को छोड़कर सूरजमल भाग गया। वह जाकर पहाड़ो की गुफा में छिप गया। यहां अंदर और दुरायौ के बीच में 'जाय' शब्द रह गया है। उसने बाग बगीचा छोड़कर अब अपना मन कांटेदार थोहर के पेड़ों से लगा लिया। सूरजमल वन में घूम रहा था। किसी तरह ठौर ठौर पर अपना मन लगा रहा था। चूहा जिस प्रकार सर्प का बिल खोदकर स्वयं ही मर जाता है उसी प्रकार उसने शाही सेना को कुपित कर स्वयं ही अपनी मौत को निमन्त्रण दिया।

***तुलना कीजिये:-*** *अलिरयं नलिनीरसलुब्धकः कमलिनीकुलकेलिकलारतः। विधिवशाद् पर देशमुपागतः, कुटज पुष्परसंबहु मन्यते।*

*भौरा किसी समय कमलिनी के रस का पान करता हुआ सुख से काल यापन कर रहा था। विधि के वश से वह ऐसे स्थान पर जा पड़ा जहां कुटज के कड़वे रस वाले फूलो को छोड़कर कोई फूल नहीं थे। अब भौंरा क्या करे। वह तो कुटज के फूलो को ही अब सब कुछ मानता है।*

**803**

शाह जहांगीर की असंख्य सेना पहाड़ियों पर चढ़ आयी । उनकी संख्या बहुत अधिक थी। बांटने पर किले के कंगूरे भी उसके हिस्से में नहीं आ रहे थे। घर घर में इस सेना का डर फैल गया। पहाडी प्रदेश कांपने लगा। उनके भय से पहाड़ी पागल हो गये और भाग नहीं सके। चंबे जैसे दुर्ग उनको सहारा नहीं दे सके। बादशाह ने ऐसे करोड़ों दुर्ग ढाह दिये। कवि सूरजमल से कहता है कि तूं नाल की चोट से उड़ जावेगा और भाग नहीं सकेगा। हे मूर्ख सूरजमल सुन तूं जल्दी आकर चरण पकड़ और अपने प्राणों का दान मांग। यहा 'गांगुरे' की जगह 'भागुरे' पाठ होना चाहिये।

**804**

सूरजमल को खदेड़कर शाही दल जीत की खुशियाँ मनाता हुआ लौट आया। अब यह दल नगरकोट को जीतने चला।

**805**

विक्रमादित्य ने अलफखां दीवान को नूरपुर में ही रखा। सूरजमल का बहुत डर था अतः दूसरा कोई वहां नहीं रह सका।

**806**

राजा विक्रमजीत नगरकोट गया है यह बात सुनकर सूरजमल नूरपुर सेना लेकर आया पर वह उस पर घात नहीं लगा सका।

**807**

अलफखां साहसियों का मल्ल था, बड़ा साहसी था। उसके पैर स्थिर थे। सूरजमल सामने आकर दीवान से लड़ाई नहीं कर सका।

**808**

उसका नाम सूरज है पर उसका स्वभाव उलट गया है। दिन में वह छिपा रहता है और रात को बाहर निकलता है।

**809**

उधर विक्रमाजीत कांगरे गया और शत्रुओं से उसने बातचीत की। वह लीपापोती करके चला आया पर इससे कोई बात नहीं बनी।

**810**

विक्रमाजीत ने नूरपुर आकर दीवान से कहा कि तुम काहलूर पर आक्रमण करो। मै नूरपुर में रहूंगा।

**811**

दीवान उधर से चढ़कर नीसान बजाते हुये आया और उसने ग्वालियर में डेरा किया।

**812**

कहलूरिये ने दीवाने के आने की बात सुनी। वह पेशकश लेकर आकर मिला। उसने धन, हाथी और घोड़े दिये।

**813**

दीवान ने कहलूरिये को विक्रमाजीत के पास भेज दिया। उस समय उसे देख विक्रमाजीत अलफखां का बखान करने लगा।

**814**

जहांगीर ने जो बात विक्रमादित्य ने शत्रुओ से की थी उसे नही माना। उसने कहा कि किसी न किसी तरह घात लगाकर तुम कांगड़े पर कब्जा करो।

## 815

उस समय नगर कोट को शाही सेना ने घेर लिया । गढ का पतन हो गया और इस प्रकार जहांगीर की इच्छा पूरी हुई ।

## 817

राजा विक्रमाजीत ने कहा कि कांगड़ा गढ़ हमारे कब्जे में आ गया है । इसकी हर यत्न करके रक्षा करनी चाहिये । जो इस गढ़ के ऊपर चढ़ेगा उसके मान सम्मान में बढ़ोतरी होगी । जो यहां रहेगा वह उन्नति पावेगा ।

## 816

राजा विक्रमाजीत ने हिन्दू और मुसलमानों को बुलाकर एक बात समझा कर कही ।

## 818

तब हिन्दुओं ने उससे कहा कि हमें विदा कर दो या फिर इस गढ़ में रहने का नाम मत लो ।

## 819

राजा विक्रमाजीत ने तब दीवान की ओर देखा और कहा कि या तो तुम रह सकते हो या मैं रह सकता हूँ । अन्य कोई यहां नही रह सकेगा ।

## 820

अलफखां ने खुदा पर नजर रखी और वहीं रह गया । यह सुनकर बादशाह बड़ा प्रसन्न हुआ । उसने दीवान का मनसब और मान बढ़ाया ।

## 821

जहांगीर के मन में कांगड़ा के किले को देखने की इच्छा हुई । तब बड़े प्रेम से बादशाह चलकर कांगड़े आया ।

**822**

बादशाह ने दीवान को लिखकर भेजा कि तुम अगवानी करने के लिये मत आना । हम स्वयं ही आकर किला देखेंगे ।

**823**

बादशाह गढ़ पर चढ़ा तो दीवान ने पांव पकड़े । जहांगीर ने उसका बहुत मान सम्मान किया ।

**824**

दीवान ने बादसाह पर बहुत निछरावल की । जहांगीर ने प्यार करके उसे हाथी एवं घोड़ा दिया ।

**825**

बादशाह उस ओर से उतरकर काश्मीर चले गये । वहां उसने साहसी, सच्चे और धैर्यवान अलफखां को रखा ।

**826**

फिर जब ठट्टा में शत्रुओं का शोर मचा तो दीवान को वहां बुलाया गया । बादसाह ने मान देकर उसे उधर रवाना किया ।

**827**

दीवानं ने ठट्टा जाकर वहां के लोगों को दबाया । यह सुनकर बादशाह बड़ा हर्षित हुआ ।

**828**

इसके बाद फिर कांगड़े में शोर हुआ । शत्रुओं की हलचल बढ़ी तब बादशाह ने बड़ा दल देकर सादिक खां को उधर भेजा ।

**829**

सब पहाड़ी मिलकर एक हो गये । उन्होंने बादशाह की सेना की अच्छी धुनाई की । शत्रुओं के कारण सादकखां के साथ के लोग आगे कदम नहीं रख सके ।

## 830

यह बात सुनकर बादशाह ने फरमान भेजकर अलफखां को बुलाया । इस पर दीवान ठट्टा से कांगड़ा रवाना हुआ ।

## 831

जब दीवान आया तो पहाड़ी लोग हार की आशंका से कांपने लगे । सब पहाड़ी मिलकर जुहार करने आये ।

## 832

सादिकखां के देखते देखते सभी पहाड़ी आकर दीवान चौहान से मिले । अलफखां के रजपूती शौर्य को धन्य है ।

## 833

काबुल के भोमिया विद्रोही हो गये । उनकी बड़ी हलचल मची । तब बादशाह स्वयं चलकर लाहौर आ गया ।

## 834

बादशाह ने अलफखां को काबुल भेजने के लिये बुलाया । उस समय अलफखां अपना दल बल सजाकर आया ।

## 835

इसी समय लक्खी जंगल से पुकार आयी कि भट्टी, ढूढी, डोगर एवं बटू ने मुल्क को उजाड़ डाला है ।

## 836

बादशाह ने विचार किया कि किसे भेजूं जो जाकर लक्खी जंगल के भोमियों को पकड़ कर लाहौर ले आवे ।

**837**

तब आसिफखां ने कहा कि ऐसा और कोई नहीं है ।यह मुहिम चौहान अलफखां से ही सर होगी ।

**838**

घोड़ा और सरोपाव देकर अलफखां को विदा किया गया । चौहान जीत के चाव से उधर दल सजा कर चला ।

**839**

अलफखां जब ससैन्य कसूर में उतरा तो भट्टी मनसूर डरकर भागकर बादशाह के पास गया ।

**840**

दीवान चढ़कर आगे चले । उन्होंने शत्रुओ की गढ़ी देखी । वे लोग भी आगे आकर लड़े । बड़ा घमासान युद्ध हुआ ।

**841**

अलफखां ने अपनी भुजाओं के बल से बड़े बड़े शत्रुओं को नष्ट कर डाला । तीन सौ लोग मारे गये । शत्रुओ के झुंड पूरी तरह बन्दी बना लिये गये । कोई भी जा नही सका ।

**842**

अरियों को नष्ट करके दीवान डोंगरों की और मुड़े । चौहान को आता सुनकर सभी भाग गये ।

**843**

उधर से फिर अलफखां बटु लोगों की तरफ चला । अलफखां की हाक को वे नहीं सम्हाल सके । ऐसा कौन है जो अलफखां की धाक सह सके ।

**844**

वहां से चढ़कर दीवान ने खाई में डेरा किया । सारे भोमिया दीन होकर आकर मिले । उन्होने आधीनता स्वीकार की ।

**845**

फिर दीवान चंहुनी देपालपुर आये । उसने पाक पटन की जियारत की जिससे उसके मन की साध पूरी हुई ।

**846**

उस समय अलफखां से आकर डूढ़ी बहादरखां मिला । उसने दीवान अलफखां को भेंट दी तथा स्वयं ने भी बदले में मान सम्मान पाया ।

**847**

इस प्रकार अलफखां ने जंगल के क्षेत्र में रहने वाले लोगों को पूरी तरह दबाया । इस बात को सुनकर सुल्तान जहांगीर ने उसकी बडाई की ।

**848**

सारे भोमिया भेंट लेकर आये और अलफखां से मिले । वह सारी भैंट उसने बादसाह के पास भेजदी । सारे संसार में उसका यश फैल गया ।

**849**

चिहुनी, देपालपुर, महमदौट, तिहारा, विठंडा और पट्टन के भोमिये धनराशि भैट स्वरूप देने आये ।

**850**

आलमपुर, पेरोजपुर, भटनेर, जलालाबाद के भोमिये अलफखां के दल को देखकर उससे मिलने आये ।

**851**

धिग, कबूला, रहमताबाद, वहीमाबाद आदि लक्खी जंगल के सरदारों को सर कर लिया तब वे सभी आकर मिले ।

**852**

अलफखां के आगे भटी, समेजे, जोइये, डूढ़ी, बटू, नेपाल, बैरियाह, डोंगर, खरल और शत्रु सब बेहाल हो गये ।

**853**

दीवान अलफखां ने धोला खेरा पर सेना भेजी और वहां के लोगों को मारकर धूल में मिला दिया । उसने वहां के सभी दुर्जनो की मूल को उखाड़ डाला ।

**854**

पहाड़ी क्षेत्र में सरदारखां था । जब वह मर गया तो पहाड़ी लोग चारों और छा गये । एक जंजाल फिर पैदा हो गया ।

**855**

उस समय पहाड़ियों के विद्रोह की बात सुनकर बादशाह ने अलफखां को बुलाया । उसने हुक्म दिया कि तुम जाकर पहाड़ियों को नष्ट करदो ।

**856**

अलफखां ने बादशाह को सलाम किया और शीघ्र वह वीर अपनी मुहिम पर रवाना हो गया । रास्ते में उसने कोई देर नहीं की और पहाड़ी क्षेत्र में प्रविष्ट हो गया ।

**857**

पहाड़ी लोग भागते फिरते रहे । वे खान के सामने लड़ने नहीं आये । ओट लेकर छिपते रहे जैसे सूरज से छांया छिपती है ।

**858**

काहलूर पर अलफखां ने कब्जा कर लिया । इसी तरह मंडई और शुखेत, सिकंदरा उसके कब्जे में आये । उसका यश इस विजय से फैल गया ।

**859**

उस क्षेत्र में सिकन्दरशाह को छोड़कर कोई भी तुर्क नहीं गया था। उस स्थान में सिर्फ साहसी और अगाध शक्तिशाली अलफखां ही पहुंचा।

**860**

पहाड़ी लोग भागते फिरते रहे। उनसे घर बार छूट गये। तलवार की धार को वे नहीं सह सके और नदी तथा पहाड़ो में घूमते रहे।

**861**

तब सारे पहाड़ियों ने एक होकर विचार किया कि हम सब एक साथ जाकर अलफखां से लड़ाई करे।

**862**

जगतसिह, पैठानिया, विसंभर, चंब्याल, गढ़भान का चन्द्रभान और फत्तू जसवाल तथा।

**863**

भोपत, अमूल, बूला, सूरजवाद, कल्याण, स्यामचंद सभी एक हो गये। ये सभी युद्ध में बड़े वीर थे।

**864**

जगतमाल, अलिया, राईकपूर सभी चढ़कर सामने आये। मै किस किस़ का नाम गिनाऊँ।

**865**

इन सारे दलो को साथ लेकर जगतसिह ने नगरोटे में डेरा किया। उधर तलवार का धनी अलफखां सतर्क और तैयार था।

**866**

इधर से अलफखां की सेना चढ़ी और उधर से पहाड़ियों का कटक चढ़ा। दोनो सेनायें ऐसी लगती थी मानो भादव मास में बादलों की घटायें झूम-झूम कर चली आ रही हैं।

## 867

इधर क्यामखानी थे उधर पहाड़ी लोग थे । सेना सजकर चली । मेहवरसाने वाले बादलो की तरह हाथियो की घटा छाई हुई थी । गोलियों रूपी बूंदे रण में गिर रही थी और बर्छी तथा दुधारी तलवारों की चमक बिजली की चमक सी प्रतीत होती थी ।

## 868

युद्ध में योद्धा लोग आपस में लड़ रहे हैं । मारा मार हो रही है । बाण लग रहे हैं, तलवार से तलवार बज रही है । मारते हुये थकते नहीं है बारबार प्रहार कर रहे हैं । पहाड़ी लोग हारकर इस युद्ध में भाग गये ।

## 869

टूक टूक होकर गिर रहे हैं, शूरवीर मर रहे हैं, हाथियों के टुकड़े टुकड़े हो रहे हैं, वीर अपना धैर्य नही छोड़ रहे हैं । पहाड़ी लोग वीर हैं अतः अधीर होकर भाग नहीं चले । उनको जरा भी नही छोड़कर बादशाह की फोज उन्हें चीरे डाले जा रही है । अथवा जिनमें जरा भी धैर्य था वे चीरा चीरी कर रहे है ।

## 870

वे अपनी प्रतिज्ञा और शौर्य से युक्त है, हाथियों की सेना की वे जरा भी परवाह नहीं करते । युद्ध में झुकते नहीं हैं, किसी भी रूकावट से रूकते नहीं हैं । अलफखां ने पहाड़ियों के टुकड़े कर डाले पर पहाड़ी भागने वाले नहीं है । उनके टुकड़े टुकड़े हो गये । ये टुकड़े हवा में उड़ गये । केवल गाडने के लिये तथा जलाने के लिये हड्डियां शेष रही । शंकर की मुंडमाला के लिये सिर नहीं मिला तथा गीदड़ो को मांस नहीं मिला । ये हाडों के गाहक नहीं है । शत्रुओं के टुकड़े न जलाने के लायक रहे तथा न गाड़ने के लायक रहे ।

## 871

सारे साथ को लेकर जगतसिह लज्जा छोड़कर मारा गया । इस प्रकार दीवान की जीत हुई और उसकी मनोकामना पूरी हुई ।

872

दूसरे दिन पहाड़ियों की सेना चढ़कर आ गयी। पर जब घमासान युद्ध हो रहा था तो युद्ध में हारकर भाग ग़यी।

873

तीसरे दिन भी पहाड़ी आये। इनके साथ बहुत सेना थी। इस दिन के युद्ध में भी अलफखां की जीत हुई और पहाड़ी हार गये।

874

फिर अगले दिन भोमिया चढ़कर आये। मार पड़ी तो कुछ तो मर गये जो बचे वे भाग कर चले गये।

875

इसके बाद पहाड़ी लोग पांचवे दिन भी आये। उनके मन में जूझंने की इच्छा थी। अंत में जब घमासान युद्ध होने लगा तो पहाड़ी भाग गये।

876

वे छठे दिन भी आये। उस दिन उन्होंने अच्छी लड़ाई की। अलफखां नें पहाड़ियों पर अच्छी मार लगायी। अंत में वे हारकर भाग गये।

877

उधर सादिकखां पठान ने चिट्ठी भेजी कि या तो तुम सेना भेज दो या मुझसे आकर मिलो।

878

तब क्रोध में आकर उसने सेना भिजवादी। उसने सोचा शत्रु मेरे सामने खड़ा है फिर अपने पांव क्यों छोडूं।

**879**

रण में मरने की चिंता नहीं संसार में शूरवीर रहना चाहिये । अगर प्राण जाते हैं तो उन्हें जाने दो परमात्मा रजवट की, शूरवीरता की लज्जा राखे ।

**880**

जगतसिह ने जब यह बात सुनी कि दीवान के पास थोड़ी सेना रह गयी है तो सेना के ठाठ सजाकर नीसान देता हुआ रणभूमि में आ गया ।

**881**

तलवार के खेल में इधर दीवान भी चढ़कर चले । वह रजवट की लज्जा बचाना चाहता था तथा अतीव साहसी और शक्तिशाली था ।

**882**

अलफखां ने अपनी सेना को तीन भागो में बांटा । एक तरफ रूपचंद था तथा दूसरी और डढवाल वासु था ।

**883**

ह्रदय में युद्ध की इच्छा लिये दीवान बीच में स्वयं खड़ा हुआ । वह अपनी रजवट नहीं जाने देता है । जीवन चाहे जावे तो जावे ।

**884**

पहाड़ियों ने अलफखां की सेना के चारों ओर घेरा बना लिया । वे बड़ी संख्या में कटने लगे । जिस प्रकार मदबहाता मतवाला हाथी सामने आता है उसी प्रकार वे सामने आये ।

**885**

बड़ा भंयकर युद्ध हुआ । घमासान मचने लगा । यह युद्ध कौरव पांडवो जैसा युद्ध था । या भीम कीचक की तरह का युद्ध था ।

## 886

रूपचंद और वासु भाग गये जब उन पर भारी दबाव आ पड़ा पर ऐसी परिस्थिति में भी बड़े साहस से वीर अलफखां खड़ा रहा ।

## 887

युद्ध में तलवार की धार पर परमात्माने दो अक्षर लिखे हैं । जो युद्ध में जूंझता है उसका सिर कटता है तथा जो भागता है उसकी नाक कटती है । यहां सरं की बजाय सार होना चाहिये ।

## 888

ये अंक युद्ध के समय प्रकट होते हैं । यह बात स्वामी और सेवक अच्छी तरह समझलें । वीर आगे ही रहते हैं । वे पीछे हटने का नाम नहीं लेते ।

## 889

शूरवीरो का यही स्वभाव होता है कि वे अपनी प्रतिष्ठा की रक्षा करते हैं । वे प्राणो की हानि को कुछ नहीं समझते हैं अगर उनकी शूरवीरता की लज्जा बच जाती है ।

## 890

शूरवीर और मछली इन दोनों का एक सा स्वभाव होता है । ये पानी से ही प्यार करते हैं । शूर मान से या प्रतिष्ठा से और मछली जल से । अगर पानी घट जाता है तो दोनो तड़फ तड़फ कर मर जाते हैं । प्रतिष्ठा खोकर जीवित नहीं रहते ।

## 891

शूरवीर और मछली दोनो को गार पसंद नहीं हैं । मछली कीचड़ में नहीं रह सकती और शूर दूसरों की गाली नहीं सह सकता । इनको तो पानी से ही प्यार हैं ।पानी का दुसरा अर्थ यहां इज्जत है ।

## 892

कवि जान कहता है कि एक बात में शूर मछली से बढ़ जाता है । मछली पानी घटने पर मर जाती है पर शूर पानी से पूर्ण होकर मरता है अर्थात् कीर्ति से परिपूर्ण होकर मृत्यु का वरण करता है ।

## 893

रूपचंद अपने रूप की कोई परवाह न कर युद्ध से भाग गया । उधर वासु डढवाल दाढी की बात खोकर अपने सत्व को नष्ट कर भाग गया ।

## 894

दोनों बाजुओं की सेना भाग जाने पर अलफखां पर शत्रु का दबाव बढ़ गया । वह रण में जूझंने लगा । एक तरफ चौहान था और दूसरी तरफ सारे पहाड़ी थे ।

## 895

उधर पहाड़ी थे तथा इधर संभरी नरेश वीर चौहान था । उसने अल्लाह को याद करके युद्ध में अपनी वीरता को प्रकट किया । तलवार आरपार हो गयी, बहुत मार पड़ी । लाल लाल खून के नाले बह चले । अलफखां की बाल्य अवस्था, जवानी और बुढ़ापा तीनो का तीन तरह से निर्वाह हुआ । करतार ने उसके आदि और अंत का ठीक तरह से निर्वाह किया । बादशाह ने अलफखां के साहस की इतनी प्रशंसा की कि भाट, चारन और कलावंत उसका मुकाबिला नहीं कर सकते ।

## 896

हाथी, घोड़े और मनुष्य कट कट कर गिर पड़ते हैं । हथियार टूटते हैं । गुर्ज लगने से सिर फूट जाते हैं, और रक्त की धारा बहने लग जाती है । फिर की जगह सिर मूल में होना चाहिये ।

## 897

घमासान युद्ध हो रहा है । अलफखां लड़ रहा है । उसने शत्रुओ के मुण्डों का दान देकर शिव को निहाल कर दिया । भस्म लगाये, युद्ध की रक्त से सनी धूल में सने हुये रूप में सिद्ध लोग युद्ध में घूम रहे है । त्रिशुल आयुध है तथा खप्पर ढाल है । डमरू की ध्वनि गूंज रही है ।

उनकी इच्छा पूर्ण हुयी जब हाथियों की खाल उनको मिली । शिव इस युद्ध भूमि में प्रसन्न होकर नृत्य कर रहे हैं ।हाथियों की सूंड को सर्प बनाये तथा मुंडो की माला वे पहिने हुये हैं ।

**898**

अलफखां ने कुल की लाज रखने के लिये तथा बादसाह के कार्य को करने के लिये उसने पहाड़ में अपने पांवो को पहाड़ की तरफ स्थिर बना लिया । तरह तरह के वस्त्रों से ढके हुये शूरवीर बड़े सुहावने लगे मानो बहार आने पर फुलवारी फूट उठी हो ।

*युद्ध में कीचड़घान हो गया अर्थात् रक्त धूल का कीचंड़ ही कीचड़ मच गया । दोनो और से घमासान युद्ध होने लगा । घायल मतवालों की तरह युद्ध में फिर रहे है । जब हाथियों की सेना नवाब पर चढ़ आई तो जैसे सिंह की दहाड़ सुनकर हाथियों का झुंड भाग जाता है उसी प्रकार इस सेना को नवाब ने मार कर विचलित कर दी ।*

**899**

मदमस्त गजराज आया ऐसा लगा मानो पर्वत ही चला आ रहा है । उसके चूते हुये मद से झरना बह रहा था । उसे देखकर सेना व्याकुल हुई । वह हाथी पेड़ों की तरह लोगो को उखाड़ डालता था तथा लोगों को तूण डालता, धार धार कर देता । इसे देखकर रूपचंद और वासु ने भागने का निश्चय किया । उस समय नवाब अलफखां सामने आया और उसने हाथी के सिर पर बर्छी मारकर उसे भगा दिया । हाथी घटा सा और उसका श्वेत दांत बगुलो की पंक्ति सा नजर आता था । तलवार की धार ऐसी नजर आती थी मानो बादलो में बिजली चमक रही हो ।

**900**

हाथी घूमते आ रहे हैं । वे मतवाले होकर चक्कर लगा रहे हैं । वे सावण की घटा की तरह काले हैं । वे पर्वत से दिखायी पड़ते हैं और शरीर में बहुत भारी है । जिस प्रकार भादवे में बादल गरजते हैं वे उसी प्रकार गरज रहे है ।

## 901

हाथी एक स्थान पर ही खड़े होकर कांपते रहे । आगे बढ़ने को पांव खड़ा करते हैं पर पांव उसके आगे नहीं पड़ते । उनके अंग में बहुत से घाव लग चुके हैं । उनसे लाल होकर डर कर गिर जाते हैं । जान कवि कहता है कि ऐसा मालुम होता है मानो पहाड़ से झरना झर रहा है ।

## 902

बिचारा हाथी तो पशु है । शूरवीर की क्रोध भरी दृष्टि कैसे सह सकता है । शूरवीर को देखकर हाथी इस प्रकार चलता है जैसे सूर्य को देखकर रात्रि चलती है ।

## 903

युद्ध मचने लगा । चौहान शत्रुओं के टुकड़े टुकड़े करने लगा । सांग लगने पर शत्रु जीवित अवस्था में ही उड गया । अपने सत से और शत्रुओ के खून से वह ऐसा लाल हो गया कि उसका वस्त्र कसूमल बागे की तरह मालुम होने लगा । महमदखां के पुत्र अलफखां ने अपने पैरों को मेरू पहाड़ की तरह अचल बना लिया और किसी के आगे से नहीं भागा । पृथ्वीपर जितने शूरवीर हैं उनमें दीवान से अधिक कौन है । अथवा दीवान के आगे कौन ठहरा है ।

## 904

पहाड़ियो के पास अनन्त सेना है । फिर भी वे झुक जाते हैं । और लड़ते हैं । वे कहते है कि ऐसा शूरवीर कोई दूसरा नहीं है । यह अर्जुन की तरह हमें हाथ में धनुष लेकर मार डाल रहा है । समुद्र चाहे कितने ही झुंड के झुंड घूंट भर भर कर पानी पीने पर भी कभी नही टूटता है । योगिनियाँ मुंडो के भार से झुक गयी । उन्हें अलफखां ने ऐसा सुन्दर हार भेंट किया है ।

## 905

भगवान शिव मुंडमाल पहनते हैं ।वे इस प्रकार का कार्य इसलिये करते हैं वे वीरों के शिरों को देखकर उन्हें मानो गले से लगा लेते हैं ।

## 906

भंयकर युद्ध हो रहा है । धड़ बिना सिर के गिरकर तड़फ रहे हैं । आगे की पंक्ति का अर्थ स्पष्ट नहीं है । संभवत मूल पाठ में कुछ कमी है ।

**907**

सुभटो की आंखे खुली देखकर गृद्ध और सियार डरते हैं। वीर मर गये हैं पर इस अवस्था में भी बड़े विकट लगते है। देश की जगह देख पाठ है।

**908**

वीरों के रूधिर को जोगनियाँ खा गयी। अर्थात् रूधिर भर भर कर पी गयी। गीदड़ वीरो के मांस और चमड़ी को खा गये। हाड़ कोई नही खाता है क्योकि उसका नाम ही अपवित्र है।

**909**

शूरवीर के घाव भी घायल अंग से मारो मारो की पुकार लगा रहे हैं। जब शूरवीर की जीभ थक गयी तो उसका अंग ही मारो मारो करने लगा।

**910**

साहिबखां का पुत्र अलफखान के साथ लड़ा। हथियार की धार मुड़गयी पर उसने अंग नही मोड़ा।

**911**

पहाड़ी लोग अनन्त सेना लेकर और घोड़े हाथी और पैदलों का समूह लेकर टूट पड़े। शिव प्रसन्न होकर नाच रहे है, जोगनियां प्रसन्न होकर रक्त पान कर रही है। नाल और बन्दुकों की गोलियां चल रही हैं। युद्ध में दबाव बढ़ा तो कायर विचलित हो उठे। उस समय साहिबखां ने तलवार संभाली। उसने अपनी मिस्र देश की बनी तलवार से किसी का सिर काट डाला, किसी की कमर काट डाली। इस प्रकार यह तलवार मिसरी (मीठी) थी पर शत्रुओं को यह बड़ी खारी लगी। मिसरी होकर खारी में विरोधालंकार है। जान ने बड़ा सुन्दर मतगयंद सवैया कहा है।

**912**

दीवान अलफखां के अनेकों वीर इस युद्ध में काम आये। मैं कितनों के नाम ले लेकर गिनाऊँ।

## 913

येदलखां ने शत्रुओ के दलों को नष्ट कर डाला । इसी तरह भैय्या कमाल ने किया । नाथा और जमाल कायमखानी युद्ध में बहुत अच्छे लड़े ।

## 914

मुजाहिद ने अपने पैरों को पहाड़ की तरह स्थिर कर लिया । इसी प्रकार भीखन और बहलोल ने किया । लाडू और फिरोज खां ने अपना नाम नहीं लजाया ।

## 915

दोला और अबू ये दो खान और शूरवीरता का समूह इसकंदर, मारू और सरीफ ने रण में वीरता दिखाकर अपने नाम को उज्जवल किया ।

## 916

उदा, परता, चतुर्भुज, जगा, मनोहरदास, काजू और हरदास ये मरकर पास पास ही गिर पड़े ।

## 917

दोंदराज और दोनों मोहन एक ही स्थान पर मरकर गिर पड़े । मैं किस किस का नाम लूं । बहुत से लोग इस युद्ध में कट पड़े ।

## 918

जो वीर दीवान के साथ जूंझते हुये रण क्षेत्र में गिर पड़े उन्होने जहाज में बैठकर इस संसार रूपी सागर को पार कर लिया ।

## 919

अलफखां युद्ध में मारो मारो शब्दों का ही उच्चारण कर रहा था । जब दबाव बढ़ा तो उसने हाथ की तलवार से शत्रुओं को मार डाला ।

## 920

अलफखां का एक हाथी था जिसका नाम चतुर था। वह शत्रुओ को वृक्ष की तरह उखाड़ डालता था। वह इन्द्र के हाथी ऐरावत की तरह था।

## 921

शत्रुओं के कुछ हाथी उस हाथी ने मार डाले और कुछ दीवान ने मार डाले। युद्ध में बड़ा घमासान हुआ। मरे हुये हाथियों को जोधा अपने पांवो के तले रौंद रहे थे।

## 922

शत्रु का हाथी अधीर होकर दौड़ा। उस समय उसके आक्रमण के आगे कोई धीरज नहीं रख सका। जिधर अलफखां खड़ा था उधर ही उस हाथी ने आकर दबाया। उसने जरा भी देरी नहीं की। अलफखां ने उसके चरणो पर तलवार बाही। वह सावन के नाले की तरह निकल गयी। पांव टूटने पर हाथी इस प्रकार गिर गया जैसे स्तंभ फूटने पर चार खनो की हवेली।

## 923

जब भारी युद्ध होने लगा। पहाड़ियों के कटक सजकर आने लगे तब दीवान उनके पीछे लगे और उनमें से बहुतों को मार डाला।

## 924

दीवान ने शत्रुओं के तेरह सौ आदमी मार डाले। स्वयं दीवान की फौज के भी बहुत से लोग मारे गये।

## 925

पहाड़ियों ने जब देखा कि भागने पर शत्रु छोडेगा नहीं तो सभी एक मत होकर रणक्षेत्र में लड़ने चले आये।

## 926

फिर बड़ी भंयकर लड़ाई होने लगी जिसमें दीवान अलफखां शहीद हो गया जिससे उसका यश संसार में फैल गया।

## 927

जो खेत के अन्दर मर कर गिर पड़े वास्तव में वे ही सच्चे योद्धा हैं, और रणक्षेत्र उन्हीं का है । जिनके रण से पांव नहीं छूटते हैं अर्थात जो युद्ध से भागते नहीं हैं परमात्मा उन्हें ही जीत देता है ।

## 928

अलफखां ने अपने मन में अपनी मौत को समझ लिया । जिस प्रकार अलफखां युद्ध में अचल रहकर मरा ऐसी मृत्यु कोई भी राजा या राना वरण नहीं कर सकता ।

## 929

दीवान अलफखां अपने सत और अपनी लज्जा के कारण बड़ा प्रबल था । वह शत्रुओ से जूंझता था । बड़े बड़े दल के सामने भी न झुकता था तथा न अकुलाता था । वह युद्ध का ऐसा समुद्र है जिसमें शहादत के मोती भरे हुये हैं । इन मोतियों को वही पा सकता है जो मौतरूपी जल से नहीं डरकर डुबकी लगाता है । महमदखां के पुत्र अलफखां ने हमेशा युद्ध में लड़कर विजय प्राप्त की ।शत्रुओं के लिये उस पर विजय प्राप्त करना कठिन था । उसने अंतिम समय में बड़े शूरवीरता पूर्ण कार्य (शाका) किये । जिस तरह अलफखां मरा उस तरह की मृत्यु का वरण करने के लिये बड़े बड़े राजा, राव, राना, उमराव और भूप हाथ मलते ही मर गये पर वैसी मृत्यु न पा सके ।

## 930

राजा वसु को उसने नियंत्रित किया, चम्बे के राजा से पेशकश ली । उसने नगर कोट को जीत लिया जिससे उसका यश चारों ओर फैल गया । काहलूर, जैतरा, मंडई और सुखेत में विकट पहाड़ खड़े हैं, जहां हवा को भी निकलने का रास्ता नहीं मिलता है । पहाड़ी भागे भागे फिरे फिर हारकर एक हो गये । इन लोगों से लड़नें का साहस किसमें है । अलफखां अमरापुर गये, मर गये और युद्ध में मरकर अमर हो गये । वास्तव में चौहान अलफखां ने लौन को भी लौन चढ़ा दिया । उसने अपने नमक की बड़ी ठीक तरह से लज्जा रखी ।

## 931

वीरवर अलफखां जितने दिन जीये सदा नये गढ़ो पर विजय प्राप्त करते रहे और बड़े बड़े मनसब पाते रहे ।

### 932

अलफखां दो बार दक्षिण में जाकर लड़ा । मेवात का उसने तीन बार विध्वंस किया । कछवाहों को तीन बार युद्ध भूमि से भगाया । उसने दो बार मेवाड़ को वश में किया । आगे चलकर ठट्टा के विद्रोहियों को दबाया । भिवानी को नष्ट करके भोमियों को धूल में मिला दिया । पैनी तलवार के बल पर उसने चार बार कांगड़े को दबाया । लखी जंगल के लोगों को मारकर उनसे उसने दण्ड भरवाया । अलफखां सरसे में एकरस खड़े रहे और उमरावों का दमन किया तथा दलपत को युद्ध से भगा दिया । कवि ने यहां अलपखां की विजयों का समाहार किया है ।

### 933

विक्रम संवत1683 और हिजरी सन 1035 में अलफखां वैकुण्ठ गये । उस दिन अट्ठाइसवां रोजा था ।

### 934

अलफखां की दरगाह पर सभी जियारत करने जाते हैं । उसकी करामात प्रकट है । दरगाह को देखते ही इच्छा पूरी हो जाती हैं ।

### 935

दीवान की करामात सब पर प्रकट है । जैसे पहाड़ों पर बादल रहते हैं उसी प्रकार रोजे मकबरे पर उनका नूर रहता है ।

### 936

दरगाह का नूर देखने से दुख दूर होता है । निर्धन को धन मिलता है तथा निसन्तान को सन्तान मिलती है । यह अल्लाह का कर्म है और बड़ी अद्‌भुत बात है । बिना बुद्धि वाले को बुद्धि मिलती है । जो बेसुध है उसे सुध मिल जाती है । अगर कोई राह भूलकर आता है तो उसे रास्ता दिखाई पड़ जाता है । अलफखां चौहान ने अपने प्राणों को लोभ नहीं किया । बादशाह के स्वामी धर्म का पालन किया और उसका पल प्राप्त किया । वह दरगाह न्यामतों से भरपूर है यहां पर दरगाह में जहूर हैं ।दरगाह का नूर देखने पर आदमी का दुख दूर हो जाता है ।

## 937

सुबह प्रेम से अलफखां के नाम को लेना चाहिए । असाध्य रोग उनके प्रताप से साध्य अर्थात् ठीक हो जाते हैं । आदमी के असंख्य अपराध मिट जाते है । चित्त में कोई चिन्ता नही रहती है और कल्पवृक्ष की डालों की तरह वह उमंग से परिपूर्ण हो जाता है । अर्थात् उसे मनोवांछित सब कुछ प्राप्त हो जाता है । अलफखां करामातों से पूर्ण है । उनकी दरगाह के दर्शन करने से सारे रोग और विकार चूर चूर हो जाते हैं । आंखो से दुख का मुख दिखाई नहीं पड़ता अर्थात आदमी दुखी नही होता अगर अलफखां का नाम वह प्रातः काल लेता हो ।

## 938

प्राणों की इच्छा दीवान पूरी करता है । वह न्यामत और करामातों से भरपूर है अगर दुखी यहां आता है तो सुखी हो जाता है । अलफखां महापीर होकर पृथ्वी पर प्रकट हुआ है । पीड़ा से दुखी व्यक्ती की पीड़ा वह दूर करता है । अलफखां सुख का अथाह समुद्र है । यहां आने पर मन की इच्छा पूर्ण होती है । यहां आकर जो नमस्कार आदि कर लेता है या अपने अपराध स्वीकार कर लेता है उनके प्राणों की इच्छा दीवान पूरी करता है ।

## 939

कवि जान ने इस ग्रन्थ को विक्रम संवत 1691 में पूर्ण किया । जान कहता है कि उसने पुराना कवित सुना था । उसके अनुसार वर्णन कर दिया ।

## 940

अब जान दीवान दौलत खां का वर्णन करता है । वह तलवार और त्याग में निष्कलंक है अर्थात् तलवार और दान दोनों का धनी है । यह बात सारी दुनिया जानती है ।

***श्री दीवान दौलत खां के पुत्र***

*1 ताहरखां, 2 मीरखां, 3 आसफखां*

## 941

दौलतखां के लड़को में बड़ा ताहरखां था । उसके दूसरे पुत्रों के नाम मीरखां और आसफखां थे ।

**942**

जब अलफखां मौत के वश में हो गये तो उनकी जगह उनका बड़ा पुत्र दौलतखां गद्दी पर बैठा ।

**943**

बादशाह जहांगीर ने दौलतखां को आदर मान दिया और कांगड़े का किला उसे सौंप दिया ।

**944**

बादशाह ने उसे इस प्रकार कहा कि तुम्हारे बिना ऐसा कौन है जिससे नगर कोट और भौन निश्चल रह सके ।

**945**

अब दौलतखां कांगड़े आ गया । उसके आने पर भोमियों को बड़ा भय हुआ और राजा राना संशक हो गये ।

**946**

सारे पहाड़ी लोगों को उसने वश में कर लिया । वे दंड देते हैं और सेवा करते हैं । और इस प्रकार कांपते हैं जैसे पेड़ के पत्ते कांपते हैं ।

**947**

जब जंहागीर की मृत्यु हो गयी तो संसार में बड़ा शोरगुल हुआ । मुगलों के सारे थाने पहाड़ियों ने उठा दिये । कोई भी अपने स्थान पर नहीं रहा ।

**948**

उस समय दौलतखां ने अपने पांवो को दृढ़ रखा । वह शत्रुओ के दल से नही डरा और अचल होकर वहीं स्थिर हो गया ।

## 949

सारे पहाड़ी एक होकर आये उन्होने घेरा कर लिया। दीवान के चरण दृढ़ थे। उसे उनका जरा भी डर नहीं लगा।

## 950

दौलतखां ने अपने दल से कहा कि बाहर निकल कर लड़ो। मरो और मारो तथा बड़ा घमासान मचावो।

## 951

जब क्रोध में भरकर दीवान का दल निकला। उन्होंने भयंकर युद्ध मचाया और घेरा हटा दिया।

## 952

जो पहाड़ी लड़े वे मारे गये और जो भाग गये वे बच गये। उनकी रजवट की लज्जा लूटकर दीवान का दल वापिस आ गया।

## 953

उस समय दिल्ली के तख्त पर शाहजहाँ बैठा। उसने दीवान के स्थिर होने की बात सुनी।

## 954

और कोई वहां नहीं ठहर सका। सब अपना स्थान छोड़कर चले आये। दौलतखां चौहान ने नगर कोट की रक्षा की।

## 955

बादसाह ने मनसब बढ़ाया। उसे आदर दिया। दौलतखां चौहान सारे जग में नामी हुआ।

## 956

उधर चौदह वर्षों तक दीवान रहा। उसने पहाड़ियों को अपने वश में किया। इसके बाद वीर चौहान काबुल को रवाना हुआ।

## 957

दौलतखां काबुल और पेशावर में अच्छी तरह रहा । सीमान्त के शासक सब उससे मिलकर चलते थे । वे उसके मुख के तेज को नही सह सके ।

## 958

दौलतखान का बेटा ताहरखां था । युद्ध में उसके खड़ग की चमक बिजली सी चमकती थी । दान दाताओ में वह अग्रगण्य था ।

## 959

दौलतखां शाहजहां से मिलने को अकबराबाद गया । उस समय बादसाह ने उससे बड़ा प्रेम किया और मनसब दिया ।

## 960

गजसिंह के पुत्र अमरसिंह ने सलावतखां को मार डाला । उस समय बादशाह के दरबार में बड़ा घमासान मचा ।

## 961

शाहजहां ने देश दिया कि राठौड़ अमरसिह को मार डालो जिससे आगे चलकर ऐसी बे अदबी कोई दूसरा नही करे ।

## 962, 963

तब गुरजबदार चारों और घिर गये । उन्होंने अपनी गुर्जो से बुर्ज को ढहा दिया । इस बुर्ज के गिरने में बहुत देर लगी । अमरसिह के जो सेवक आगरे में थे वे सब बादशाही फौज से लड़कर मर गये । कोई भी युद्ध से नही भागा ।

## 964

राव अमरसिह का कुटुम्ब उस समय नागौर में था । उसका ऐसा डर फैला हुआ था कि कोई नागौर लेने को तैयार नहीं हो रहा था ।

**965**

बहुत से उमरावों ने नागौर जाने से इन्कार कर दिया । उस समय ताहरखां ने आगे होकर कहा कि मै नागौर जावूंगा ।

**966**

जोधो की क्या मजाल है जो नागौर में ठहर सके । आपका हुक्म ही बलवान है । मैं उन्हें पल भर में उडा दूंगा ।

**967**

यह सुनकर बादसाह प्रसन्न हुआ और उसने नागौर ताहरखां के नाम लिख दी । इस प्रकार ताहरखां ने बादसाह के ह्रदय में अपनी जगह बनाई ।

**968**

बादशाह ने फरमान भेजकर दौलतखां को बुलाया । उसका मनसब ड्योढा कर दिया और मान सम्मान बढ़ाया ।

**969**

दीवान दौलतखां काबुल में था । इधर से फरमान उसके पास जा रहा था तो बादशाह ने ताहरखां से पूछा ।

**970**

जब तुम्हारा पिता आ जावेगा तब तुम नागौर जावोगे या पहिले ही जाकर नागौर से राठौड़ों को निकाल दोगे ।

**971**

ताहरखां ने कहा कि आपकी आज्ञा सिर पर रखकर मैं अभी जाकर जोधों को नागौर के गढ़ से निश्चित रूप से निकाल दूंगा ।

972

बादशाह ने प्रसन्न होकर उसे भेंट स्वरूप सिरोपाव दिया । उसने ताहरखां को आदरमान दिया और नागौर की जागीर दी । उसने उसे बड़ा उमराव बनाया ।

973

ताहरखां का पुत्र सरदारखां था जिसे बादशाह ने आदरमान देकर अपने पास रखा । सरदार खां बड़ा कान्तियुक्त था ।

974

उधर ताहरखां अपने वतन फतेहपुर में आया । वहां से नागौर की ओर कूच किया । उसके साथ बड़ी सेना थी ।

975

जाते जाते ताहरखां नागौर के निकट जा पहुंचा । उस समय जोधावतों ने गढ़ खाली कर दिया और दूसरी जगह चले गये ।

976

सारे उमराव शाहजहां के आगे नागौर जाने के लिये इन्कार कर गये । ताहरखां ने बीड़ा उठाया और थोड़ी सी बात की । जोधों ने नागौर के किले के द्वार बन्द कर लिये पर वे युद्ध में अपना मस्तक नहीं दे सके । जब ताहरखां ने उन्हे खूब दबाया तो थोड़ी सी लड़ाई कर वे होरी सी खेलकर भाग गये । चहुरंग वाली सेना सजाकर ताहरखां ने नागौर पर कब्जा कर लिया । जो एक भोली सी बात कहते थे (ताहरखां नागौर नही ले सकेगा) वे क्रोध में आये पर कुछ नहीं कर सके । ताहरखां की कीर्ति और शत्रुओं की अपकीर्ति गंगा और यमुना की जोड़ी की तरह इस संसार में अमर रहेगी ।' मिटे' की जगह 'नटे' पाठ होना चाहिये ।

977

पाखरो से सजे हुये हाथियों के समूह में धौंसे की हूंकार गूंज रही है । ऐसा लगता है मानो सघन काली घटा में बिजली कड़क रही है । ताहरखां ने प्रबल दल सजाकर कूच किया । उसके घोड़ों के खुरों से सारा संसार डरता है । धूल उड़कर आकाश में छा गयी । सूरज दिखाई नहीं पड़ा । अन्धकार हो गया जिससे शत्रुओ के हृदय कंपायमान हो उठे । पवन जैसे बादलों

को बखेर देती है वैसे ही उसकी सेना के आगे शत्रु सेना भाग जाती है । यह सैन्य समूह सागर के समान लहरा रहा है ।

## 978

वह स्वभाव से ही मूंछो पर ताव दिया करता था । उसे देखकर बड़े बड़ों के मन में भय का संचार होता था । वह अगर तलवार निकाल कर देखता तो सारे दिकपाल, दिशाओं के राजा डरने लग जाते । जब वह अपने घोड़े पर पलान करता तो वह हिरन की तरह दौड़ने लगता । उस समय शत्रुओं के मन में धीरज नही रहता था । ताहरखां की धाक दसो दिशाओं में फैली हुई थी । वह युद्ध में सेल लेकर लड़ाई करता था । अंतिम पंक्ति में एक शब्द छूट गया है ।

## 979

ताहरखां ने हिम्मत के बल पर बादसाह को मोह लिया । शाहजहां के मुख पर लोग तेरे साहस की बातें करते थे । जोधा तेरा कोई विरोध न कर सके क्योकि तुम युद्ध की सारी चालें जानते हो । ताहरखां तेरे तेज की तथा तेरे दानकी कीर्ति सर्वत्र फैली हुई है । उस दान के बीज पृथ्वी पर फैले हैं । कवियो ने उसके यश का वर्णन अच्छी तरह किया है ।

## 980

ताहिरखां शत्रुओं को कष्ट देने वाला है । वह वीर है तथा तलवार का धनी है । उसने कछवाहों को धूल में मिला डाला । वे सिंह कहे जाते थे पर अब गाय हो गये थे । बीकावतों का सारा बांकापन गायब हो गया । लड़ाई छोड़कर बीदावत उसके पैरों पर आ पड़े । दौलतखां का वह सुपुत्र अपने देश में आकर बड़ा आनन्दित हुआ ।

## 981

ताहरखां ने अमरसिह के महल जयगढ़ में अपने डेरे कर लिये । उसने हिम्मत के बल पर संसार में अपना नाम किया ।

## 982

सुख में चार महीनों का समय बीत गया । दौलतखां लौटकर गये और पिता पुत्र दोनों मिलकर बड़े प्रसन्न हुये ।

983

दोनो सुखपूर्वक नागौर में रहते थे। आसपास के राजा राव उनसे पूरी तरह डरते रहते थे।

984

दौलतखां सात आठ महीने नागौर रहा। इसके बाद बादसाह का फरमान उसे मिला।

985

फरमान में लिखा था कि तुम इसे पढ़ते ही नागौर से रवाना होकर शीघ्र पेशावर पहुंचो।

986

उधर से जब शाहजादा बल्ख लेने के लिये जावे तब तुम उसके साथ चले जाना और बल्ख को जीतना।

987

दीवान दौलतखां तो पेशावर गये। इधर ताहरखां आनन्द से आठ मास तक नागौर रहा।

988

फौज के बल्ख की ओर रवाना होने की बात ताहरखां ने नागौर में सुनी। उसने बादसाह के पास अर्जी भेजी जो उसे लाहौर में मिली।

989

उसमे इस प्रकार लिखा था कि अगर मुझे हुक्म होतो तो मैं दरबार में आकर हाजिर होवूं।

990

बादशाह ने ताहरखां को बुलाकर बल्ख भेज दिया। बादसाह के छोटे शाहजादे ने सेना लेकर बल्ख पर विजय प्राप्त की।

### 991

दोनो शाहजादों ने रूस्तमखां और दीवान दौलतखां को इंदखोह स्थान पर भेज दिया । वे शूरता और अपने सत को लिये वहां पहुंचे ।

### 992

ये दोनो उजबेकों के मान का मर्दन करते हुये अपने अपने थानों पर अच्छी तरह रहे ।

### 993

उधर शाहजादे के पास बल्ख में ताहरखां था । पापिनी एवं निर्लज मृत्यु ने अनायास उसे ग्रस लिया ।

### 994

तरूवर ताहरखां इस जगत से चला गया यह बात जीभ से कैसे कही जावे और कान इसे कैसे सुने ।

### 995

ताहरखां की मृत्यु की खबर सुनकर शरीर में पसीना आ गया । रोम रोम रोने लगे और हृदय में बड़ा कष्ट हुआ ।

### 996

ताहरखां इस लोक से चला गया यह बात सुनकर आंसुओ से वस्त्र भीग गये और रोने से दोनो आंखे लाल हो गयी ।

### 997

वह ताहरखां जवानी में ही मर गया । तरूवर वह नहीं बन पाया । वह वृक्ष की स्थिति को नहीं पहुंच पाया । लोगो के भाग्य बड़े विपरीत है । 'बॉव' पाठ के स्थान पर 'बाम' होना चाहिये ।

998

वह चांद पूनम तिथि को नहीं पहुंच पाया । कमोदिनी का भाग्य ही बुरा था । यह विपरीत बात बहुत बुरी लग रही है कि सप्तमी ही उस चांद का भक्षण कर गयी ।

999

लोगो के आंसू थाली के मोती हो गये जो ढहते ही जा रहे थे । कल्पवृक्ष के समान ताहरखां के बिना किसी के भी आंसू नहीं रूकते थे ।

1000

हृदय रूपी कमल अब नही खिलता है । वह पल पल में मुरझा रहा है । ताहरखां रूपी सूर्य की छवि अब नजर नहीं आ रही है ।

1001

चकोर के नेत्रों को आनन्द कैसे प्राप्त हो । ताहरखां का मुखरूपी चन्द्रमा कहीं भी दिखायी नहीं पड़ता ।

1002

ताहरखां ने मरकर अपने चाहने वालों को यह देन दी । उनके नेत्रों से आंसू बहने लगे, हृदय में जलन हुई, मन में पीड़ा हुई और शरीर कमजोर हो गया ।

1003

प्यारे ताहरखां बिना कलेजे को मजबूत कैसे बनाया जावे । उस बल्ख रूपी डाइन ने कलेजा जो निकाल लिया ।

1004

मै यमराज को धर्मराज कैसे कहूं । यह कैसा धर्म का काम उसने किया । इस प्रकार के कल्पवृक्ष को काटते हुये किसी के भी मन में दया नही आई ।

## 1005

उस मनको अच्छे लगने वाले ताहिरखां के बिना बढ़ी हुई जलन को कौन मिटाये । छाती पर आंसू छिड़कते हैं पर हृदय शीतल नही होता है ।

## 1006

ताहर के नहीं होने से चित्त में असंख्य चिन्तायें व्याप्त हो गयीं । आंखे चन्द्रकान्त मणि की तरह नित आंसू बहाती रहती है ।

## 1007

सज्जन और दुर्जन दोनों एक समान होते है । दोनों ही भला नहीं करते । सज्जन जीवित अवस्था में हितु बनकर सुख देता है और मरकर अनहित करता है । दुर्जन जीता हुआ दुख देता है और मरने पर सुख ।

## 1008

सज्जन की आंखे अरहट की घड़ी है जो भर भर कर खाली हो जाती है । दुर्जन ऐसी मौत पर हंसते फिरते हैं । उनके होंठ रस से सरोबार रहते है ।

## 1009

ताहरखां इस देश में एक बार फिर आवो । सज्जन कौन है और दुर्जन कौन है इसे परखने का मौका तो अभी है ।

## 1010

ताहरखां मरकर ही अपने देश लौटा । इस प्रकार के मिलन से लोग कैसे सुख पा सकते है ।

## 1011

दुर्जन सामने आकर झुके नहीं । सज्जनों ने प्रेम नहीं किया । उस ताहरखां ने जरा भी नेत्रों को खोलकर किसी की ओर नही देखा ।

## 1012

ताबूत को देखते ही नगर में हाहाकार मच गया । हे मियां कैसी नींद सोये हुये हो जो अब तक नहीं जागे ।

## 1013

हे प्यारे एक बार भी तुम्हारे मन की कथा नहीं सुनी । मन की मन में ही रह गयी । विधाता के आगे किसी का वश नहीं चलता है ।

## 1014

ताहरखां रूपी कल्पवृक्ष की छांह सिर से उतर गयी है । वे ही शीत, हवा, लू, गर्मी, और वर्षा के दुख को जानते है तथा दुखी होकर रह रहे है ।

## 1015

मौत का नाम विष से भी कठोर लगता है । उसने ताहरखां जैसे कल्पवृक्ष को जला दिया है । रत्नों से भरे समुद्र को उसने पल भर में सुखा डाला । पर जो कर्ता चाहता है वह मिटता नहीं है । भरी जवानी में ही ताहरखां को छीन लिया मानो कुबेर से उसका धन लूट लिया गया हो । मानो किसी ने सोने के पर्वत को क्रोध कर ढहा दिया है । रोम रोम में दुख भर दिया, जरा भी दया नही की । इस डायन बल्ख ने तो सीधा कलेजे पर हाथ डाला है ।

## 1016

पुत्र की मृत्यु का समाचार सुनकर पिता को कैसे धैर्य आ सकता है । जो रोने के योग्य होता है उसे ही लोग रोते हैं । यह दुख अनन्त है ।

## 1017

दीवान दौलतखां ने यह बात सुनी तो उसे बहुत दुख हुआ पर उसने यह समझ कर धैर्य धारण किया कि कर्ता जो करता है वह सिर माथे पर होता है । उसके आगे किसी का वश नही चलता ।

## 1018

बादशाह ने यह बात सुनकर सरदारखां को बुलाया। उसने उसको बहुत धीरज दिया।

## 1019

बल्ख की मुहिम वापिस लौट आई। सेना काबुल लौट आई। इसके बाद बादसाह ने कंधार को लेने सेना भेजी।

## 1020

जयगढ़ को घेर लिया गया। पर मुगल सेना का वश नहीं चला तब बादशाह ने कुमुक के तौर पर और सेना भेज दी।

## 1021

इधर शाहजहां के दल थे उधर शाह अब्बास की सेना थी। आपस में दोनो सेनाये लड़ने लगी तो धूल उडकर आकाश में छा गयी।

## 1022

जब मुगलों की फौज डिगने लगी तब रूस्तम दीवान की फौजें सामने होकर लड़ने लगीं। शत्रुओं में भगदड़ मज गयी।

## 1023

शाहजहां ने क्रोध करके कंधार को लेने के लिये अपनी फौजें भेजी। भंयकर युद्ध हुआ, रणक्षेत्र में नारद नाचने लगा। उधर से अब्बास की फौज आ गयी। दक्षिणी रूस्तमखां दाहिनी और हुआ दीवान ने बाये बाजू को सम्हाला। दलनायक दौलतखां ने शाह अब्बास की फौज को लड़ाई में विचलित कर दिया।

## 1024

बादशाह की फौज की जीत हुई। अब्बास की फौज भाग चली। जो युद्ध में लड़े वे मारे गये एवं जो गुमराह होकर भाग गये वे बच गये।

**1025**

जब बर्फ गिरने का मौसम आया तो मुगलों का दल वहां नहीं ठहर सका । कंधार का घेरा उठाकर सेना काबुल चली आई ।

**1026**

जब जाड़े का हंगामा संसार से मिट गया तब बादशाह ने बहुत सी सेना भेजी । उसे लड़ाई करने का आदेश दिया । यहां 'जामे' की जगह 'जाड़े' होना चाहिये ।

**1027**

मुगल सेना ने फिर कंधार पर घेरा डाला । पर वह हाथ नहीं आ सका । तब सारा दल कंधार और काबुल छोड़कर चला आया ।

**1028**

तीसरी बार फिर मुगल सेना कंधार गयी । उसने घेरा डाला पर वहां बादशाह की कुछ नहीं चली । गढ़ के आगे मुगल सेना का कोई जोर नही चला ।

**1029**

रात दिन लोग जूंझ रहे हैं । नाल से गोलियां छूट रही है । जिसके छोटी तोप से गोली लगती है उसके प्राण निकल जाते हैं ।

**1030**

दौलतखां दीवान भी चढ़कर चला पर बीच में कुछ का कुछ हो गया । उसके मौत की बुखार चढ़ गयी ।

**1031**

कितने ही दिनों में दौलतखां मर गया । मरना जगत का स्वभाव है । इस मौत से कोई भी नही बच सका । चाहे वो राव हो या राना ।

## 1032

जिस दिन से चौहान दौलतखां संसार में प्रकट हुआ उस दिन से इतने राजाओं को उसने नया बना दिया है। वह दान में कर्ण के समान है, बुद्धि में भोज, सत में हरिशचन्द्र है। दूसरे के दुखो को काटने में वह विक्रम के समान है। वह हठ करने में हम्मीरदेव के समान है। बल में पृथ्वीराज के समान है जिसका सुयश जग में छाया हुआ है। दौलतखां के जीवित रहते समय ये राजा भी जीवित के समान थे पर जब आज दौलतखां मर गया तो ये छै राजा भी मर गये।

## 1033

पहले उसने राठौड़ों को पद दलित किया फिर कछवाहों को मारा। जहांगीर से उसने जो प्रतिज्ञा की थी उसका भली प्रकार निर्वाह किया। कांगड़े को दबाकर वह बल्ख और कंधार गया। युद्ध में उसने शाह अब्बास के कटक का बहुत संहार किया। यह दौलतखां दीवान सातों द्वीपो में नामी हुआ। ऐसे शूरवीर को मरा हुआ कैसे कहे।

## 1035

सन एक हजार पचास और तेरह था और संवत् सत्रह सौ दस था जब दीवान ने मृत्यु का वरण किया। यह तुर्की करतब लिख रहा हूँ। इनमें से दस निकालने से सही सन् संवत् आ जाते हैं। इसमें घाट बाढ़ नहीं रहती।

## 1036

बादशाह के पास दौलतखां की मृत्यु का समाचार पहुंचा तो उसने इसका मुल्क सरदारखां को दे दिया।

## 1037

इसको मुल्क दिया और सिरोपाव बख्सा। बादसाह ने दया करके इसको अपने वतन को विदा कर दिया।

## 1038

जव वीर सरदारखां घर आया तो हितैषियों के मन में आनन्द हुआ और शत्रुओं के मन में द्वेष पैदा हुआ।

1039

सीमान्त के राव राजा कांपने लगे । उन्हें ऐसा ही डर व्याप्त हो गया । उन्होंने इस डर के मारे घर और स्त्री को छोड़कर वनवास ले लिया ।

1040

सरदारखां के दल की बात सुनकर शत्रुओ में खलबली मच गयी । उनमें डर छा गया । उसकी सेना की घटा को देखकर टोडरमल[१] सब कुछ छोड़कर भाग गया ।

1041

ताहरखां का यह पुत्र तरूवर के समान सुखदाई था । वह सुपुत्र था तथा साहस और सच्चाई से भरा हुआ था । वह सरदारो में सरदार था और रजपूतो में रजपूत ।

1042

वह दान और तलवार दोनो में निष्कलंक था । किसी मांगने वाले को उसने निराश नहीं किया और तलवार के दाग नही लगाया । वह निडर वीर था जिसका यश संसार में फैला हुआ था । गुनी लोगउसे आशीष देते हैं । गुनीजन से यहां कलाकारों से मतलब है । वह शत्रुओ के सिर काट डालता है । जो बचा उसने समुद्रपार जाने की राह खोजी । वह कुल का तिलक था । सबको सुख देता था । सरदार खां परिवार का स्तम्भ है । वह अजर अमर रहे । कर्ता ने करम करके इस अनोखे राजा को बनाया है । सरदारखां का कर संसार की रक्षा करता है ।

1043

वह रूप में उजागर है, बागड़ देश का अधिपति है । वह दिनों दिन अच्छा लगता है । जब तक चन्द्रमा, सूर्य, पृथ्वी और आकाश है, जब तक गंगा नदी का जल है तब तक करतार कृपा करके इस क्यामखानी वंश के टीके को कायम रखे । सरदारखां प्राणो का आधार है, नेनों का तारा है और प्राणो से भी अधिक प्यारा है ।

---

१- टोडरमल शेखावत भोजराज का पुत्र था । इसकी राजधानी उदयपुरवाटी थी जिसका प्राचीन नाम कुसुम्बी था । यह सरदारखां का पड़ौसी राव था ।

**1044**

मछली जल चाहती है । उसे जल मिलने पर ही चैन पड़ती है । चकोर चन्द्रमा और चकई सवेरे को चाहती है । मोर बादल को चाहता है । ऋषिमुनि वन को चाहते हैं । अपने मन के मनोरथ को पूर्ण करने के लिये कमल केवल सूर्य को चाहता है । अंधा नेत्रों को चाहता है । हृदय प्राणो को चाहता है । जिस प्रकार इन बातो को इतने चाहते हैं वैसे ही मेरे नेत्र सरदारखां को चाहते हैं । चाहे पग गैन का अर्थ पैर गमन करना चाहते हैं भी संभव है ।

**1045**

पुत्र और पिता को देखकर कवि कहता है कि मेरा अनुराग बढ़ता है । फदनखां और सरदारखां की भगवान करोड़ों वर्षों की आयु करें ।

## ॥ इति रासा सम्पूर्णम् ॥

# परिशिष्ट

## श्री अलिफखां की पैड़ी लिखते

1

पहले अल्लाह को याद करना चाहिये जिसने वीरों को पैदा किया। वे वीर अपने वचनों को निभाने के लिये शरीर का भी बलिदान कर देते हैं। मनुष्य के वश में कुछ नहीं है। परमात्मा को जो अच्छा लगता है वही करता है। जान कवि कहता है कि वही जीतता है जिस तरफ अल्लाह होता है।

2

वीरों के सरदार मुहम्मद का नाम लेना चाहिये जिसने धर्म का रास्ता सारे संसार को दिखाया। जिन लोगों ने कलमा कहा वे पार उतर गये और जिन लोगों ने दिल में दगा रखा वे मारे गये।

3

अकबर का पुत्र जहांगीर दिल्ली का सुल्तान हुआ जिसने चार चर्कों और नौ खंडो में अपनी आन फिरवाई। वह सातों द्वीपो पर सूर्य के समान प्रकाशित हुआ। उसने अलफखां को स्थापित किया जो चौहान कुल में सिर मौर था।

4

उसका दादा क्यामखां था। उसने कितने ही वीर कृत्य किये और तलवार के बल पर विस्तृत भूमि पर अधिकार कर लिया। उसने युद्ध क्षेत्र में मल्लूखां को हराया और खिदरखान की भुजा पकड़ कर दिल्ली के सिहासन पर बैठाया।

5

क्यामखानी वंश का सिरमौर, खानो का सरताज अलफखां हुआ । जो गोत्र में बड़ा होता है उसे बहुत लाज रखनी होती है । पहाड़ों के भोमियां सेना सजाकर घूम रहे हैं । युद्ध में मारना और मरना ये वीरों के काम है ।

6

उस अलफखां ने पहले युद्ध करके राजा वसु को भगाया फिर उसके पुत्र सूरजमल को भी लड़ाई के मैदान से भागने को मजबूर किया । जब वसु के पुत्र जगतसिंह ने विद्रोह किया तो अलफखां ने उस पर चढ़ाई की । तुम्हारे बिना ऐसा कौन है जिसे शरीर का मोह नहीं हो ।

7

उसने बड़े बड़े शाके किये जिनकी गिनती नहीं हो सकती । तुमने शत्रुओ को इस संसार से विदा कर दिया । तेरे भय से वे भयभीत हुये । तुमने राणा जैसे भूपति को युद्ध क्षेत्र से भगा दिया । चारों दिशाओं के भौमियों को तुमने पकड़ कर बादसाह से मिलाया ।

8

नगरकोट के भोमिया सदा के विद्रोही रहे । वे सारे परगनों को लूट लेते थे और कुछ भी बाकी नहीं छोड़ते थे । वे फौजदार और सरदार को कुछ नहीं मानते थे । बादशाह ने वहां अलफखां को भेजा और उसके साथ हाथी और घोड़े भेजे ।

9

बादशाह ने अमूल्य सिरोपाव दिया और प्यार कर बीड़ा दिया । अलफखां बादसाह के चरणों पर गिरा । उसने बादसाह को सलाम कर विदा मांगी और डेरे पर आया । उसी समय बिना देर किये वह डेरे से रवाना हुआ ।

10

एक दौर में ही अलफखां पहाड़ पर आगया । उसने राह में कोई देर नहीं लगाई और शीघ्र चलकर आ गया । उसके आने पर भोमियाँ कांपने लगे । उन्होने सुना कि जगतसिंह से नाराज होकर बादसाह ने चौहान को भेजा है ।

11

नगारे और नीसान बजाता हुआ अलफखां चढ़ा । ऐसा मालूम होता था कि भादव मास की घटाये आकाश में गहरा रही हो । अलफखां रण में लड़ने को आनन्द पूर्वक चला । ऐसा प्रतीत हुआ मानो बहुत गाजे बाजे के साथ कोई ब्याह करने चढ़ा हो ।

12

वह अलफखां पहाड़ में आकर घुसा । उसकी सेनायें नगारे बजा रही थी । सारे संसार में शोर हुआ जिसकी गूंज पर्वतों में फैल गयी । सारे राजा इस प्रकार भाग गये जैसे सिंह को देखकर गायें भाग जाती हैं । उन्होंने निन्दा की परवाह नहीं की और भागकर अपने प्राणो को बचाया । उन्होंने अपनी रजवट को छोड़ दिया ।

13

आगे आगे भोमिया भाग रहे थे । पीछे अलफखां लगा हुआ था । वे हरिनों की डार की तरह भागे और वनों पर्वतो में फिरते रहे । भारी नींद, भूख और प्यास मिट गयी और सुख की आदत छूट गयी । वे पहाड़ों में जगह जगह पक्षियों की तरह उडान भरते हुये फिरते हैं ।

14

अब पुरूष और स्त्री सेज पर सुखपूर्वक किलोलें नही करते थे । शत्रु की स्त्रियाँ आंखो में काजल डालना भूल गयी थीं । वे पत्तो के कपड़े बनाकर पहिनते थे क्योकि उनके अमूल्य कपड़े फट गये थे । वे कभी कभी दर्पण हाथ में लेकर अपने मुँह को नही देखती थीं ।

15

पहाड़ी लोग भागते फिरते हैं और भारी दुख सह रहे हैं । पर्वतों पर चढ़ते चढ़ते उनके पैर थक गये हैं । उनके संगी साथी बिलबिला रहे हैं । अन्न पकाने को नहीं मिलता । वे अब पेड़ों की छाल पकाकर खा रहे है । दीवान के दल को आते देखकर उसे भी छोड़कर भाग जाते हैं ।

16

दीवान ने धमेहरी पर कब्जा कर लिया । असराल भी उसके कब्जे में आया । जंबू को उसने गीदड़ बना दिया तथा चम्बाल को चूहा बनाया । नरगकोट पर कब्जा कर लिया । घोड़े पर

चढ़कर शीघ्र हीं मंडई और सुखेत पर कब्जा कर लिया और शत्रुओं की खाल से निकाल ली ।

17

उसने सिकंदरा पर कब्जा कर लिया । बहुत से राजाओं को वश में किया । अलफखां ने वहाँ जाकर शत्रु के नगर किलो को ढाह दिया । पहाड़ी लोग पर्वत की गुफा में भागकर छिपे । वे वृक्षों पर बन्दरो की तरह कूदते फिरने लगे ।

18

सारे पहाड़ी लोगो ने एक होकर यह सोचा कि हमने नजरों से देख लिया है कि अलफखां हमे जीवित नहीं छोड़ेगा । हम उड़ नहीं सकते, वह कठोर पृथ्वी फट नहीं सकती । हम घोड़ों की बाग उठायें और एक साथ हमला करे ।

19

शत्रुओ में जगतसिह पठानिया, विश्वभर चम्बाल, सीबे का अमू, फतु जसवाल, श्याम का पुत्र सुखेत, चंद, सूरज मंडाल, राजा बिलूंदा, और ठक्कर चिड़ियाल युद्ध के लिये चढ़े ।

20

राजपुर का अनिरूद्ध, टलूकपूर, कूलू का कल्याण, कहलूर का चंदा, कुटलहर का बूला सभी सामने आये । इनके अलावा चन्द्रभान चढ़कर आया मानो सूर्य उगा हो ।

21

दल सजाकर अनेकों पहाड़ी आये । इनमें पठियार, खड़िहार, भूटंत सुत महेश भी सम्मिलित थे । मै किस किस का नाम लूं । सारे पहाड़ी एक साथ आ जुड़े ।

22

पहाड़ी लोगों ने मिलकर अपार दल सजाया । उसका हिसाब लग नहीं सकता । वे ऐसे लगे मानो सारा संसार उमड़ पड़ा । उन पहाड़ियों को जरा भी देर नही लगी । वे सारे अलफखां पर चढ़ आये । उनके आगे हाथी घूम रहा था और वे हाका कर रहे थे ।

## 23

जब अलफखां ने यह सुना कि पहाड़ियों की बहुत बड़ी फौज चढ़कर मुझ पर आ रही है तो उसने नीसान सजाकर अपनी सेना तैयार की । वे कीर्ति के लालची थे । यश पाने के लिये वे लड़ने को तैयार हुये ।

## 24

अलफखां ने तब आज्ञा दी कि मेरा घोड़ा लावो । यह सुनकर साहणी दौला सरनाम उठकर दौड़ा । उसने लीले (घोड़ा) को ठाण में नाचते हुये देखा । उस घोड़े ने पूँछ का चँवर फैला रखा था ।

## 25

साहणी (सईस) ने घोड़े को तैयार किया । उसने घोड़े के अंगो को उज्जवल बनाया । विवाह के जल को लाकर घोड़े को स्नान करवाया । पूंछ की ओर से वह पानी उतारा । इसके बाद घोड़े के अंग रूमाल से पौंछे । उसके मुख में लगाम लगाई, सिर जोट पहनाया, उसके गले में मखमल की बनी हुई गलतणी बांधी । इसके बाद उसकी पीठ पर उनी लवादा काठी के नीचे रखा । काठी के नीचे रखे जाने वाले ऊनी नमदे का नाम खोगीर है ।

## 26

घोड़े पर जीन की गयी, साखत सजाई गयी, कसकरतंग बंधा गया । जयबंध और अंगवंद कसे गये लोहे की जालियों से निर्मित कवच पहनाया गया । दुमची पूठे पर लगाये जाने वाले गहने और रकाब लगायी गयी । इस प्रकार सारे साज संजाये गये । वह घोड़ा ऐसा लगा मानो सिंह पर पाखर पड़ी हो । उस सजे सजाये घोड़े को देखने के लिये देवराज इन्द अपने उच्चश्रवा घोड़ें के छोड़ा ।

## 27

वह अलफखां का नीला घोड़ा नाचता हुआ आया । वह नीले मयूर सा लग रहा था । उसके ऊपर जालीदार पाखर था । वह समुद्र की लहरों की तरह उछल रहा था । वह घोड़ा हाथियों की सेना में भी कायर नहीं होता था ।

## 28

उस घोड़े पर सारे जगत को जीतने वाला अलफखां बैठा। उसके पहले अच्छे जल से खान ने स्नान किया। अच्छे कपड़े पहिने, शराब का प्याला पीया। इसके बाद जिरह बख्तर पहिने, सिर पर शिरस्त्राण लगाया। सारे हथियार लेकर हाथ में बरछा लिया। इसके बाद उसने शत्रुओं की ओर इस प्रकार देख जैसे हिरणो की और चीता देखता है।

## 29

इसके बाद उसने रकाब पर पैर रखा। उसनें मन में अल्लाह को याद किया। वह घोड़े पर चढ़ा। सारी सेना सजाई गयी। उसने सेना को बांटा। एक सेना का दक्षिण बाजू और दूसरी का बांया बाजू बनाया। आगे आगे चतुर गज चल रहा था वह इन्द्र के हाथी एरावत सा नजर आ रहा था।

## 30

खान के आगे कोतल घोड़ा उछलता चल रहा था। धुर ईराकी और अरबी घोड़े बहुत अच्छे दिखाई पड़ रहे थे। वे हिनहिनाते आ रहे थे। उनकी मूर्ति कामदेव के समान मन को मोहने वाली थी।

## 31

जिन्होनें सुना है वे कहते हैं कि वे जरदे जैसे पीले हैं। वे रूप के मंदिर हैं तथा सुन्दर नीले रंग के हैं। वे चांदनी रात की तरह उज्जवल हैं बहुत अधिक सुन्दर हैं। चाबुक मारते ही उनके पंख लग जाते हैं। बिना छेड़े ही वे दौड़ने लगते हैं।

## 32

कायमखां का पोता अलफखां बड़ा मरदाना था। वह दोनों पक्षों दादा और नाना में पवित्र था। वह रजवट के यश का पालन करने वाला था। वीरों के बाने का रक्षक था। उसे दिल्ली का बादसाह भी अपने दिल के अन्दर मानता था।

## 33

जिस अलफखां के पूर्वज पृथ्वीराज और हम्मीर जैसे हैं। वह युद्ध के समय प्रसन्न होकर फिरता है। युद्ध में उसके मन में आनन्द होता है। युद्ध में वह योगी की तरह सीने को खोलकर

कच्छे को पहिनकर विचरण करता है । वह जैसे खाती वृक्ष को काटता है उस तरह शत्रुओ के झुण्ड को काटता है ।

34

ताजखां के पोता और वीरों के सरताज उस अलफखां ने स्वामी धर्म का पालन किया । वह रणक्षेत्र को छोड़कर नमक नहीं लजाता था । बैरी को देखकर वह ऐसे उनकी ओर दौड़ता है जैसी तीतर के पीछे बाज ।

35

कछवाहे, राठौड़, देवड़ा, चौहान, चाहिल, मोहिल, सांखले, मुगल और पठान सभी आये । छत्तीस कुलो के लोग उस सेना में थे । घोड़े कूद रहे थे । हाथी को आगे कर दीवान अलफखां युद्ध करने को चला ।

36

वीरों से दीवान ने यह कहा कि संसार में जो पैदा हुआ है वह एक न एक दिन अवश्य मरेगा । जिसका मरना बड़ा है वही संसार में बड़ा है । यह बात सीखो और अपनी इज्जत रखो । जो सच्चाई और साहस से मरता है वास्तव में उसे ही जीता हुआ मानो ।

37

उस सेना में नीले, पीले, सफेद रंग के घोड़े थे । अबरसी, मुसकी, मंगसी, खिंग, हरियल, ऐत आदि विविध रंगो वाले तुरंग थे । शीरवीरों ने घोड़ों को सजाकर उन्हें जालीदार कवच पहिनाये । घाड़ों को कुदाते हुए चौपनाल लेकर शूरवीर युद्ध के लिये प्रेरित होकर चले ।

38

राव अलफखां युद्ध भूमि में आया । शहनाइयाँ बजने लगीं । मारू, सिंधु रागों को बजती सुनकर सुभटों के अंगो में उत्साह समा नही पाया । सत के प्याले पीकर मदमस्त और शूरवीरता की हाक से छके हुये वीर शत्रुदल पर दौड़ कर टूट पड़े । उन्हें कुछ भी याद नहीं रहा न अपना और न पराया ।

## 39

युद्ध राग को सुनकर उनके मन में बड़ी उमंग उठी । रण में भुजा फड़क उठती है । यह वीरों का स्वाभाव है । युद्ध के बीच में वीर फूल उठे । उनके मन में उत्साह समा नहीं रहा है । उधर केले के पत्तो की तरह शत्रु के दल जरूर कांप रहे है ।

## 40

दोनों ओर के कटक चढ़े । मन में क्रोध कर दौड़े । धूल के उड़ने से अंधेरा छा गया जिससे अकाश में सूरज छिप गया । ऐसे अंधेरे में अपने और पराये का ज्ञान बिना बोले नहीं होता था । जिस प्रकार नदी की लहरें उठती हैं उस प्रकार दोनों दल आये ।

## 41

घोड़ो के खुरों की खूंद से धरती कसमसा उठी । पहाड़ थर्राने लगे, कच्छप कलमला उठे धोलों ने सुख प्राप्त किया । शेष की सांस बंद हो गयी, हृदय रूंध गया, अंग अंग में भय व्याप्त हो गया । लड़ने की फिक्र करके दोनो दल आ गये ।

## 42

सेना घटाओ की तरह उमड़ती थी । निसान गर्ज रहे थे । गोली ओलो की तरह पड़ रही थी और बाण बून्दो की तरह गिर रहे थे । चन्द्रबाण इस प्रकार चमक रहे थे मानो रात में बिजली चमक रही हो । आंधी मेह को लेकर आयी तो दल पर छाई धूल मिट गयी ।

## 43

लड़ाई मच गयी, सेना कटने लगी, मार मार होने लगी । घोड़े हींसने लगे, हाथी मदमस्त हो उठे । इतना अंधकार हुआ कि दिन को भी सब लोग रात समझने लगे ।

## 44

वीर हाथो में धनुष लेकर बाण चला रहे हैं, बाण बीच में ही बाणो से अटक रहे हैं । मिसरी अर्थात तलवार म्यान से निकल रही है । कृपाणे बह रही है । दूनाली बंदूक से गोली लगने से सिर लटक जाता है ।

## 45

दोनों दलों के आगे हाथी चल रहे हैं मानो काले बादल उमड़ रहे है । हाथियों की गर्जन बादलों की गर्जन है । हाथियों के दांत बगुलो की पंक्ति जैसे नजर आते हैं । मद बरसाने वाले, अंकुश खाने वाले, मतवाले होकर घूमने वाले, पहाड़ जैसे विशाल हाथी थे । उनकी सूंड परनाले की तरह थी ।

## 46

हाथी से हाथी लड़ रहे हैं । उनका अपार मद बह रहा है । ऐसा लगाता था मानो काली घटायें एक दूसरे से मिल रही हों और जल की धारा बरस रही हो । जोर की हवा चली तो कवि ने ऐसा विचार किया मानो तमाल के पेड़ आपस में मिल रहे हो ।

## 47

हाथी आते हुये दिखायी दिये तो वीरों को अपार सुख मिला है । उसी प्रकार जैसे घटाओं को देखकर संजोगणी स्त्री को सुख मिलता है । कायर कांपने लगे । उनकी आंखो के आगे अंधेरा छा गया इनको हाथी ऐसे लगे मानो रात्रि हो ।

## 48

घोड़े हिरनों से मालूम हो रहे थे । हाथी दौड़ रहे थे । इन्हें देखकर घोड़े चमक पड़े और भाग पड़े । जान कवि कहता है कि ऐसा मालुम होता है कि आगे आगे हवा भाग रही है तथा उसके पीछे काली घटायें चल रही है ।

## 49

वीर लोग ताजणा करके अपने घोड़ों को हाथियों के सम्मुख ले गये । उन्होंने हाथियों को घायल कर दिया । इस पर हाथी भाग छूटे । घोड़े उनके पीछे दौड़े । वे इस प्रकार भागे जैसे बादल हवा के आगे भागते हों ।

## 50

अलफखां के साथ के हाथी मद बहाने लगे । वे गुर्जो एवं गदाओं की चोट को कुछ नहीं गिनते थे । वे बर्छी और सांग की चोट सहते थे । धूल के कारण अंधियारा फैल गया था उसमें वे

रोकते हुये भी नही रूक रहे थे । गोलों और बाणों की भी वे कोई परवाह नहीं करते थे । वे शत्रुओ को सूंड से पकड़ते घूम रहे थे ।

## 51

शूरवीरों ने कठोर होकर भारी बर्छी का वार किया जो हाथी के शरीर में घुस गयी । महावत ने बहुत वक्त लगाकर उसे निकालना चाहा पर वह नहीं निकली । वह ऐसी दिखायी दी मानो पर्वत पर खिजूर पड़े हों ।

## 52

शूरवीरो ने क्रोध में भरकर विशाल हाथियों को मार डाला । उन्होंने जिद्द करके दुधारी तलवारों के वार किये । ऐसा प्रतीत हुआ मानो वे कसोटी की रेखायें थी । कवि के मन में एक उक्ति आई कि मानो मोटियार सिंदूर से सजकर मिलकर बैठी हों ।

## 53

वीरो क्रोध और विरोध के कारण हाथियों के सामने चले । उन्होंने हथियारों से हाथी मार डाला । अच्छे हाथ लगाये । तलवार लगने से सूंड कट गयी । हाथी धरती पर गिर पड़े तो ऐसे लगे मानो पहाड़ वृक्ष की तरह डिग कर धरती पर गिर पड़े हों ।

## 54

वीर हाथी से लड़ रहे हैं । मंन में उनके उत्साह भरा हुआ है । वे क्रोध में भरकर हाथी को काट डालते हैं । सूण्ड और मूंड टूटकर पृथ्वी पर गिर पड़े । यह स्वाभाविक रूप से हुआ । ऐसा प्रतीत हुआ मानो पहाड़ से उछलकर खिजूर हवा के लगने से पृथ्वी पर आ गिरे ।

## 55

सुन्दर घोड़े और हाथी सेना के बीच में उछल रहे हैं । ऐसा लगता था मानो काली घटाओं के घिर आने पर मोर नाच रहे हैं । सांग की नोकें टूट टूट कर हाथी के अंगो में गड रही हैं मानो काली रात में तारे चमक रहे हों । हाथी क्रोध में भरकर दौड़े । वे हटाये भी नही हट रहे हैं । उनके सामने सुभटों के पुत्र शूरवीर आये । हाथियों ने उन्हे सूंड में पंकड़कर फिराया मानो.... । आगे का अर्थ स्पष्ट नहीं है ।

57

अग्निबाण हाथी के लगे तो चिनगारियां छूटने लगीं । इसको देखकर जान कवि विचार करता है कि हाथी की झूल इस प्रकार जल उठी कि मानो पर्वत पर अग्नि लगी हो और उसमें अनेकों पेड़ जल गये हो ।

58

मद बहाते हाथी रोके नहीं रूकते हैं । वे तलवार की कोई परवाह नहीं करते हैं । उनके कितनी ही गोलियां लगकर आर पार निकल गयी है । गोलों ने हाथी का पेट चीर डाला है । ऐसा लगता है मानो पहाड़ो के बीच में गुफा हो गयी है ।

59

हाथी की सूंड कट कर गिर पड़ी है । खून बह रहा है । ऐसा लगता है मानो पहाड़ों से नाले बह रहे हैं । साथ ही महावत गिर पड़ा जो घावों से भरा हुआ था । ऐसा लगा मानो पेड़ की डाली टूटने पर बन्दर भी उसके साथ धरती पर आ गिरे हैं । या ऐसा लगता है मानो पहाड़ से मतवाले नाले बह रहे हों ।

60

हाथी क्रोध कर दौड़े जब उनके बंधन खोल दिये गये । सेना कांप उठी जैसे हवा के झोंके से पेड़ कांपते हैं । फीलवान उड़कर धरती पर गिर पड़ा जब उसके गोला लगा । ऐसा लगा मानो गिलोल का पत्थर लगने पर चिड़िया पेड़ से गिर पड़ी हो ।

61

सर पर भाला लगने से फीलवान के पैर डिग गये । धरती पर गिर कर वह मर गया । उसे मौत ने पंजे में ले लिया । संसार छूट गया और सेना के बीच फिरना बंद हो गया । उसका हाल ऐसा हुआ । वे ऐसे लगे मानो अपना वस्त्र फैलाकर ग्वालबाल धरती पर सो रहे हैं ।

62

हाथी के अंग से गोली दूसरी और निकल गयी । हाथी का शरीर चलणी की तरह हो गया । घाव आर पार हो गये और ऐसे मालूम हुये जैसे आकाश के बीच में तारे हवा से पेड़ धरती पर आ पड़े ऐसा कवि का विचार है अथवा ऐसा लगा मानो वर्षा से महल ढह पड़े हों ।

## 63

वीर क्रोध करके हाथी को मारते हैं तो हाथी मरकर धरती पर गिर जाता है । कवि उसकी बात सुनाता है । जान कवि कहता है कि काले शरीर वाला हाथी ऐसा लगता है मानो परछाई हो या रात मिलकर सो रही हो ।

## 64

हाथी के तीन पैर रह गये जब तलवार चली । इस पर हाथी गिरकर पृथ्वी पर पीठ के बल आ पड़ा । उसका एक पांव ऊपर खड़ा हो गया । वह ऐसा लगा मानो वृक्ष जड़ से उखड़ उलट गया क्योंकि तेज हवा का बहाव वह नहीं सह सका ।

## 65

मद बहाते हुये हाथी रूकते नहीं हैं । वे मद मस्त होकर दौड़ रहे हैं । हाथी दूसरे हाथी से दांत फंसाकर लड़ रहे हैं ।मुंह में उनके सफेद सफेद दांत हैं मानो बगुलो की कतारें हो । अथवा ऐसा मालूम होता है मानो काली घटाओं में बिजली चमक रही हो ।

## 66

हाथी खान पर चढ़कर आया । उसने अपना मुंह खोल रखा था । इस पर अलफखां ने उस पर तलवार का वार किया । उसकी सूंड इस प्रकार कट कर गिर पड़ी मानो पहाड़ से सर्प गिर पड़ा हो ।

## 67

अलफखां पर हाथी आया जिसकी देह पर्वत की तरह विशाल थी । उसके झरने की तरह मद बह रहा था । खान ने बर्छी मारी । वह सूंड में इस प्रकार घुस गयी मानो बड़ी सर्पिणी बंबी में घुस गयी हो ।

## 68

मदमस्त हाथी आगे पैर नहीं रख सका । जिस प्रकार वायु पेड़ को हिला डालती है उसी प्रकार वह हाथी कांपने लगा । बर्छी को सूंड से झिकाले देकर खान ने इस तरह निकाली जिस तरउ सर्प सर्प को निगल कर उगल देता है ।

## 69

उन्होंने बहुत से हाथी मार डाले । मारते मारते भुजा थक गयी पर वे मन में नहीं हारते हैं । उन्होने बर्छी से महावत को छेद दिया । ऐसा लगा मानो जाल डाल कर पेड़ के पक्षीगणो को पेड़ से उतार लिया ।

## 70

लहू के नाले बह चले । आगे चलकर उन्होंने नदी का रूप ले लिया । गोली लगने से हाथी गिर गये जिससे धरती कापंने लगी । खून की बूंदे उछलने लगी । उछलती बूंदे ऐसी मालूम हुई मानो किनारा टूट कर पानी के बीच आ पड़ा हो और उससे बूंदे उछली हों ।

## 71

युद्ध में दोनो दलो में जुझाऊ बाजे बज रहे थे । निसान चमक रहे थे । तीर और चक्र छन छन की आवाज कर रहे थे और सांग धमाका कर रही थी । गोली सूंकार की आवाज करती चल रही थी । तलवार चमक रही थी मानो काली घटा के बीच में बिजली चमक रही हो ।

## 72

हाथी से हाथी लड़ रहा है । महावत भी आपस में लड़ रहे हैं । पैदल से पैदल लड़ रहा है और सरदार से सरदार लड़ रहा है । वीर बिल्कुल निडर होकर मारने को दौड़ता है । कायर करोड़ों कोशिश करके ओट लेकर जीव बचाता है ।

## 73

वीर आपस में भिड़ गये । वे उछाल लगाकर आक्रमण करते हैं । ओट लेकर वे शत्रु के प्रहार को नहीं बचाते हैं । सांग के मारे हुये धरती पर गिर पड़े और तड़फने लगे । वे इस प्रकार तड़फ रहे हैं मानो काले सांप ने उन्हे डस लिया हो ।

## 74

क्रोध करके घोड़े के चाबुक जब लगा तो घोड़े ने छलांग लगायी और हाथी के मस्तक पर आनंदित होकर चढ़ा । हाथी के सिर पर घोड़े के नाल गड गये । इस पर कवि की अच्छी बात सुनो । वे खुर ऐसे लगे मानो दूज का चांद निकल आया हो ।

**75**

वीर वीर से लड़कर खून से रंग गये । ऐसा लगा मानो वे होरी खेल रहे है । सभी के वस्त्र खून से लाल हो गये । छोटी तोप की गोली लगने से घुड़ सवार इस तरह उछलते हैं मानो लाल खाल के बंदर उछल रहे हैं ।

**76**

वीर लोग आपस में भयंकर रूप से भिड़ रहे हैं । उनके हाथ पैर कटं कट कर गिर रहे हैं और सिर फूट रहे हैं । तलवार लड़ते लड़ते टूट गई है और उनके हाथ में सिर्फ मूठ बची है । उन शूरवीरों ने तलवारों की धाराओं के कुंड में अच्छा स्नान किया है ।

**77**

शूरवीर ने शत्रु पर बर्छी से वार किया । शत्रु को चोट लगी तो वह खून बहाता हुआ उछल पड़ा । चोट के बीच में ढाल आ गयी । बर्छी ने ढाल को पिरो लिया । वह इस प्रकार लगी मानो नालियां पानी से भीग रही हों । अंतिम पंक्ति का अर्थ स्पष्ट नहीं है ।

**78**

लोहे से लोहा बज रहा है जिसकी ठणकार सुनाई पड़ रही है । इस लोहे की झाल सहने वाले सच्चे जुझार होते हैं । क्रोध से यौद्धा गरज रहे हैं । तलवारे बज रही हैं । हाथियो के कुंभस्थल फट रहे हैं वीरो के सिर टूट रहे हैं जिनसे खून की धाराये बह चली हैं ।

**79**

वीरों के सिर फड़फड़ा रहे हैं और वे शरीर से अलग हो गये है । मार मार को छोड़कर वे कोई और शब्द नहीं बोल रहे हैं । धड़ पृथ्वी पर गिर कर तड़फ रहे हैं । वे बिचारे सिर से अलग हो गये है । घायलो के चरण डगमगा रहे हैं मानो उन्होंने कोई नशा किया है ।

**80**

खून से बहने वाली नदी सरस्वती नदी है । सरस्वती का जल लाल रंग का होता है । मरे हुये हाथी यमुना है । यमुना का जल नीला होता है । उनके दांत गंगा के समान है । गंगा का जल श्वेत कांति वाला होता है । जान कवि कहता है इस प्रकार तीनो नदियों के मिलने से त्रिवेणी संगम हो गया । युद्ध भूमि में पड़े खून से सने वीर इसमें नहा रहें हैं मानो वे पुजारे हैं ।

## 81

वीर रणरक्त में पड़े हैं । उनके पास हाथी मरे पड़े हैं । उनकी सूंड सुभट के मुंह से लगी हुई है । कवि इस पर यह उक्ति करता है कि मानो वीरों को सोया हुआ देखकर अपनी पीने की इच्छा को लेकर सर्प पहाड़ से निकला और उनका श्वास पीने लगा ।

## 82

भगवान शिव ने वीरो के अंगो के धागे बनाये, शिरो को माला के मनके बनाये । हाथी की सूंड को सुमेरू बनाया । इस प्रकार उन्होंने माला बनायी । इस माला से शिव परमात्मा का सुमरिन करने लगे । वे बड़े प्रसन्न हुये और वीरों को आशीष देने लगे ।

## 83

शिवजी ने मुंडो की माला बनायी । उनके मन की इच्छा पुरी हुई । वीर शिवजी के गले से मिलकर बड़े प्रसन्न हुये । शूरवीरो के नेत्र खुले हुये थे । वे बड़ी शोभा पा रहे थे । गृद्ध उनकी आंखे निकालने को दौड़ रहे थे जैसे बाज पक्षी पर ।

## 85

गृद्ध खुली आंखो की ओर देखकर उन्हे खाने को मुंह नहीं खोलते हैं । धूल उड़कर आंखौ में पड़ी तो दृष्टि बन्द हो गयी तब गृद्धो ने निडर होकर शूरों की आंखे निकाल लीं । गीदड़ों की नजर आंखे बन्द किये शूरो के शरीर पर पड़ी तो वे नजर गडाकर खाने के लिये आये ।

## 86

चौपनाल की आवाज सुनकर जोगिनी उठकर चली आयी और वह प्यासी योगिनियां उधर चलीं जहां सुभटो की लोथे घमासान होने से एक दूसरे पर पड़ी थी । वे खप्पर भर कर रक्त छानकर पीने लगी । मन में बड़ी प्रसन्न हुई । ऐसा लगा मानो रंगरेज ने रंगने के लिये कुसुम्बा चढ़ाया हो ।

## 87

हाथी कटकट कर धरती पर गिर पड़े । वे बहुत घायल हो चुके थे । उनके हठ को वीरो ने तोड़ डाला था और उन पर लगातार सांगो की चोट की थी । योगिनियां हाथी पर चढ़ रहीं तथा उतर रही थीं । ऐसा मालूम होता था जैसे टीबों पर चढ़कर कुँवारी कन्यायें कूद रही हों ।

## 88

योगिनियां युद्ध क्षेत्र में घूम रही हैं । वे मिलकर होली खेल रही हैं । उन्होने हाथी की सूंड की पिचकारी बनायी है और उससे वे खून एक दूसरे पर छिड़क रही हैं । सबके रंग लाल हो गये मानो गुलाल की रंगत हो । मुंडरूपी कुंड में नहाकर वे सभी निहाल हो रही हैं ।

## 89

योगिनियां मिलकर खोपड़ी के प्याले से खून पी रही है । लोहू रूपी मद को पीकर वे सभी मतवाली हो रही हैं । उन्होने कलेजे की गजक बनायी । उनकी आंखे लाल हो रही हैं । वीरों के आंतो के बीच गृद्ध फंसे हुये ऐसे लगते हैं मानो पक्षी जाल में फंस गये हों ।

## 90

कितने ही वीरों के शिर कटकर गिर पड़े और धड़ सिर से अलग हो गये । उन्होंने रजवट का प्याला पीकर मृत्यु के डर को हटा दिया । राहू केतु जिस प्रकार अमृत पीकर अमर हो गये और किसी के मारे नहीं मरे । इसी प्रकार शूरवीर मरकर अमर हो गये उन राहू केतु की तरह ।

## 91

वीरों ने सब कुछ समर्पित कर दिया । अपने पास कुछ नहीं रखा । गृद्धो को आंते दी, और आंखें दी, जोगिनियों को खून दिया । शिव को मुंड दिया । चमड़ी मांस और हड्डी सियारों को दी । इस प्रकार सारा शरीर उन्होने बांट दिया और इस प्रकार कीर्ति को प्राप्त किया ।

## 92

साहिबखां बड़े तोल का सरदार है । वह खान का सगा भतीजा है जिसने संसार में अपनी प्रतिज्ञा रखी । येंदलखां, नाथो, कम्माल और जमालखां दोनो कायमखानी युद्ध में किलोले कर रहे हैं । तुग्गू का मुजाहिद, भीखन, बहलोल, लाडू और पेरोजखां एक प्रतिज्ञा की पूर्ति के लिये रण में गिरे । खान अबूशरीफ ने भी अपना चोला खून में रंगा । इनके अलावा मारूफ सिकंदर ने भी युद्ध की झोल सही । खानं का खास व्यक्ति खांनू ढोल बजाकर शत्रुओ के सामने गया । उदा, परता और चतुरभुज ने युद्ध भूमि में अपनी तलवार को खोला । इनके अलावा कौजू, हरदा, मनोहर, घमरोल, जग्गा, दोदराज, दोनों मोहन इन सभी ने तलवारो के घाव खाये । मै किस किस का नाम लूं सारा समूह जूझ पड़ा । उन्होंने इस प्रकार मुंह पर

तलवार की चोट सही मानो कोई पान खाता हो । इस प्रकार सारे साथ ने अलफखां पर अपने प्राणों को निछावर कर दिया ।

93

दोनों ओर के इतने वीर मारे गये कि उनकी गिनती नहीं हो सकती । हाथी, घोड़े और मनुष्य युद्ध में गिर पड़े । बड़ा घमासान युद्ध हुआ । दीवान अलफखां बादशाह के काम के लिये जूंझ गया । इन सभी को हूर विमान पर बैठाकर स्वर्ग ले गयी ।

94

अलफखां के बराबर का कोई उमराव नहीं हुआ । बादसाह जहांगीर ने भी यही बात कही । जीवित अवस्था में उसने अनेको गढ़ों को जीता । यह बात सभी जानते हैं । मरने पर उसने जाकर स्वर्ग को लिया । हे दीवान, तुम्हे धन्य है ।

95

इस प्रकार की लड़ाई संसार में किसी ने नहीं की । दोनो और के वीरो ने शरीर में एक जीव पाया था उसे लुटा दिया । यौद्धाओं ने आपस में लड़कर शरीर के टुकड़े टुकड़े कर लिये । जगतसिह और विश्वंभर ने भाग कर अपना जीव बचाया ।

96

अलफखां ने स्वामी धर्म का अच्छी तरह पालन किया । वह चौहान वंश का वीर था । उसने बादशाह के काम के लिये अपना जीव दे दिया । सारे जहान से खान की मजार पर जियारत करने लोग आते हैं । उनकी करामात सब पर प्रकट होती है ।

97

अलफखां का नाम लेने से दुख दरिद्रता दूर भाग जाती है । सोया भाग जग ज़ाता है तथा मन की इच्छा पूरीं हो जाती है । अगर दिल से मांगता हो तो उसे धन लक्ष्मी मिलती है । जो सुबह उठकर चरणों से लगता है उसे सब कुछ मिल जाता है ।

**98**

अगर शूरवीर इस वीर कथा को सुनते हैं तो हथियार रथ लेकर उन्हें वही करना चाहिये जो अलफखां ने किया। हथियारों का पानी उन्हें अमृत समझकर पीना चाहिये। अगर शरीर क्षीण हो जावे तो भी उनका नाम कभी मरेगा नहीं।

**99**

ढाढ़ी इसे पढकर पंजाब की बोली पहिचान जायेंगे। वह पूरी कथा मुझे याद नहीं है जो बढ़ा चढ़ाकर मैं कहूँ। भाषा कोई भी हो कथा यह सच्ची है। जो कवि लोग विशेष उक्ति कर गये हैं मैने उसी का बखान किया है।

**100**

दीवान अलफखां वि.1621 में पैदा हुये। उस चौहान ने क्यामखां के वंश को उज्जवल किया। जब विक्रम संवत 1683 आया तो इस संसार को छोड़कर अलफखां वैकुंठ चले गये।

## इतिश्री दीवान अलफखां की पैड़ी सम्पूर्ण ॥

**सम (मा) प्ता। अथ संवत १७१९ मिती कार्तिक वदी ॥ सनीसरवार। तारीख २३ मा. मुहर्रम सन १०७० लिखाइतं पठनार्थ फतैहचंद लिखंते भीखा ॥**